तोर तैं माया'' आदि स्थलों में माया शब्द अज्ञान के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। गीता ७।१५ में भी माया शब्द अज्ञान के अर्थ में है। अब प्रश्न है कि इस श्लोक में माया शब्द किस अर्थ में प्रयुक्त हुआ है?

**उत्तर—** यहाँ भगवान् की लीला शक्ति ही माया है। इस पक्ष में अर्थ इस प्रकार होगा। "दैवी" परम देवता मुझ श्रीकृष्ण की सत्त्व, रज, तमोगुण से युक्त यह माया बड़ी ही दुस्तर है। जो लेग षड्विध शरणागति से मुझ परमात्मा को ही प्रपन्न अर्थात् शरणागत होते हैं, वे सागर के समान अपार इस माया को मेरी कृपा रूप नौका से पार हो जाते हैं।

**संगति—** अब अर्जुन प्रश्न करते हैं कि- हे कोटि-कोटि कन्दर्प दर्प दलन ! जो आप का भजन नहीं करते वह कौन हैं और त्रोलोक लावण्य लक्ष्मी द्वारा जिनके श्रीचरण का लालन किया जा रहा है, जिसके रूप को निहार कर करोड़ों काम मोहित हो जाते हैं, ऐसे सर्वभूत-सुहृद् त्रिभुवन पति आपमें उनका अनुराग क्यों नहीं उमगता ? इस पर भगवान् कहते हैं—

**''न मां दुष्कृतिनो मूढ़ाः प्रपद्यन्ते नराधमाः।**
**माययापहृतज्ञाना आसुरं भावमाश्रिताः।। ७ ।१५**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—** हे अर्जुन! अज्ञान से जिनका कर्त्तव्याकार्त्तव्य ज्ञान नष्ट हो चुका है, ऐसे असुरोचित भाव का आश्रय किये हुए शास्त्र विरुद्ध दुष्कर्म करने वाले मूढ़, जीवों में सबसे नीच प्रकृत के लोग मुझे प्रपन्न नहीं होते अर्थात् मेरी शरण में नहीं आते।

**व्याख्या—**'नराधमः' नरेषु अधमः' अर्थात् नित्यमुक्त, बध्य इन दोनों प्रकार के जीवों में जो अधम हैं। जो असुर अर्थात् अपने प्राणों में ही रमण करने वाले कंस आदि के स्वभाव को प्राप्त कर चुके हैं, ऐसे दुर्योधन आदि मुझ परम कारुणिक, सर्वसमर्थ, पार्थसारथी, कमलनेत्र, कोटि-कोटि काम मद भंजन, प्रणतमनोरंजन परमात्मा को भी निष्पक्षपात होने पर भी सपक्षपात, उदार होने पर भी अनुदार, करुण होने पर भी निष्करुण, शूर हने पर भी क्रूर तथा परमेश्वर होने पर भी अनीश्वर मानते हुए मेरी शरण में नहीं आते ।।श्री।।

**संगति—**अर्जुन प्रश्न करते हैं- हे अशरण शरण! कौन सुकृती हैं उनका सुष्कृत कैसा है वे कितने प्रकार के हैं? इन प्रश्नों का उत्तर देते हुए भगवान् वसुदेवनन्दन श्रीकृष्ण कहते हैं—

**''चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन।**
**आर्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतवर्षभ।। ७।१६**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—** हे भरतवंश में श्रेष्ठ, निर्मल स्वभाव वाले अर्जुन! आर्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी, ज्ञानी इस प्रकार चार विधाओं से युक्त सुकृतीजन अपने आनन्द के लिए मुझे भजते हैं ।

**व्याख्या—** यहाँ अर्जुन के लिए भगवान् ने दो सम्वोधनों का प्रयोग किया है । प्रथम सम्वोधन से उनके अन्त:करण की शुद्धता और द्वितीय सम्वोधन से उनका महाकुल में उत्पन्न होना सूचित किया । अभिप्राय यह है कि तुम जन्मना और कर्मणा दोनों प्रकार से मेरे भजन के योग्य हो । तुम अर्जुन अर्थात् ऋजु होने से बहुत सुन्दर स्वभाव के हो । नारद के शाप से वृक्ष बने हुए यमलार्जुन का उलूखलबंधलीला में मैंने उद्धार किया था । तुम तो एकल अर्जुन हो । तुम वृक्ष नहीं बने हो, प्रत्युत तुम्हें संसार वृक्ष का छेदन करना है । इस बार मैं भी उलूखल में नहीं बँधा हूँ, तुम्हारे प्रेम की डोरी से अवश्य बँधा हूँ । यमलार्जुन पतित थे । तुम एकलार्जुन प्रपन्न हो । पुनश्च यमलार्जुन को नारद का शाप था और तुम्हारे लिए तो नारद के भी सेव्य नारायण का आशीर्वाद है । यमलार्जुन स्त्रियों के साथ निर्वस्त्र जल क्रीड़ा कर रहे थे और तुम तो उर्वशी जैसी अप्सरा के भी प्रेमपाश में नहीं बँधे । तुम भरतर्षभ हो । भरतवंशियों में ऋषभ अर्थात् सिंह हो । भरत ने सिंह के बच्चे के दाँत गिने थे तुम्हें माया हस्तिनी का गण्डस्थल भेदन करना है । चोर आदि दुष्टों से एवं शत्रुओं से भयग्रस्त होकर जो रक्षा चाहता है उसे आर्त कहते हैं । ब्रह्म की जिज्ञासा करने वाला ही जिज्ञासु है । जिसका अर्थरूप प्रयोजन उससे बहुत दूर है वही अर्थार्थी है । यहाँ 'अर्थाच्चासन्निहिते' इस वार्तिक के परिशेष्य रूप "तदन्ताच्च' इस वार्तिक से अर्थार्थ प्रथमान्त प्रातिपदिक से असन्निहित अर्थ में 'इनि' प्रत्यय हुआ । यानी जिसका अर्थ रूप प्रयोजन उसके निकट नहीं है वह अर्थार्थी है । यहाँ प्रथम अर्थ धन के अर्थ में और द्वितीय अर्थ प्रयोजन के अर्थ में है । इस शव्द की व्युत्पत्ति होगी 'अर्थ: द्रव्यं स एव अर्थ: प्रयोजनं असन्निहितं दूरस्थं यस्य स अर्थार्थी' । यहाँ ज्ञान शब्द अर्थपञ्चकज्ञान अथवा शान्त, वात्सल्य, दास्य, सख्य और मधुर इनमें से किसी भी एक भाव के आधार पर परमेश्वर के साथ जोड़े हुए अपने भजन सम्वन्ध का ज्ञान जिसके पास हो उसे ज्ञानी कहते हैं । 'च' ये चार ही 'जना:' अपने हृदय में मेरी शरणागति का भाव उत्पन्न करते हैं । जयन्ति शरणागतिभावं इति जना: । 'सुकृतिन:' इन्हीं में मेरा भजनरूप सुकृत विद्यमान है । अत: चतुर्विधा: चतस्र: विधा येषां ते चतुर्विधा: 'अर्थात्' ये एक हैं केवल भजन की विधाएँ चार हैं । यहाँ निष्काम कर्मयोगी प्रेमी भक्त की चर्चा नहीं की गई । क्योंकि भगवान् का अभिप्राय है कि भजते मुझे चार ही हैं । निष्काम कर्मयोगी प्रेमी को तो मैं स्वयं भजता हूँ । अत: 'भजन्ते' यहाँ आत्मनेपद का प्रयोग है । भगवान् कहते हैं - ये चारों मुझे अपने लिए भजते हैं । अर्थात् इनके भजन का विषय मैं बनता हूँ फल इन्हीं को मिलता है । जैसे रसगुल्ला खाने वाले को ही स्वाद की अनुभूति होती

है खाया जाता है रसगुल्ला। उसी प्रकार भजन का विषय मैं बनता हूँ पर स्वाद लेता है भक्त। इसलिए आनन्दवृन्दावनचम्पू में कहा गया है—

**मुक्तमुनीनां मृग्यं किमपि फलं देवकी फलति।**
**तल्लालयति यशोदा प्रकाममुपभुञ्जते गोप्यः ।।**

अर्थात् मुक्तमुनियों के द्वारा भी अन्वेषणीय एक ऐसा अपूर्व फल है जिसे फलती है देवकी, पालती हैं यशोदा और स्वाद लेती हैं गोपियाँ। भगवान् के नाम, रूप, लीला, धाम का रसन आस्वादन ही भजन है।

अर्दति याचते भयात्त्राणं भगवन्तं यः स आर्तः। आर्त शब्द 'अर्द' धातु से बनता है। अर्द धातु याचनार्थक है। अर्द गतौ याचने च (भ्वादि ५५) इसीलिए महाकवि कालिदास ने भी रघुवंश ५।१७ में कहा है—

**शरद्घनं नार्दति चातकोऽपि।**

अर्थात् चातक भी शरद् ऋतु के घन से नहीं माँगता। अतः जो भगवान् से भवभय से रक्षा की याचना करता है उसे आर्त कहते हैं। यहाँ आङ् उपसर्ग अर्द धातु क्त प्रत्यय और पृषोदरादित्वात् द का लोप करके आर्त शब्द सिद्ध हो जाता है। इस पर मेरा श्लोक निम्नाङ्कित है—

**बिभ्यद्रिपुभ्यश्चौरेभ्यः सङ्कटेभ्यस्तथापदः।**
**याचमानोऽभयं रामं ब्रह्म सैवार्त उच्यते ।।**

अर्थात् शत्रु, चोर, सङ्कट एवं विपत्ति से डरकर जो परब्रह्म परमात्मा श्रीराम से रक्षा की याचना करता है वही आर्त है। जैसे वाल्मीकिरामायण में विभीषण कहते हैं—

**रावणो नाम दुर्वृत्तो राक्षसो राक्षसेश्वरः।**
**तस्याहमनुजो भ्राता विभीषण इति श्रुतः।। १२ ।।**

रावण के द्वारा अपमानित होकर सागर के उत्तरी तट पर आकाश में उपस्थित विभीषण बानरों से कहते हैं—

दुष्ट चरित्र वाला, राक्षसों का राजा, रावण नाम का जो राक्षस है, मैं उसी का छोटा सौतेला भाई हूँ। मेरा नाम विभीषण है ऐसा आप लोगों ने सुना भी होगा।

**येन सीता जनस्थानाद्धृता हत्वा जटायुषम्।**
**रुद्धा च विवशा दीना राक्षसीभिः सुरक्षिता।। १३ ।।**

मैं उस रावण का भाई हूँ जिसने जटायु को मारकर जनस्थान से सीता जी का हरण किया। और अशोक वाटिका में बन्दिनी बनाकर रखा है तथा सीता जी दीनदशा में राक्षसियों द्वारा सुरक्षित हैं।

**तमहं हेतुभिर्वाक्यै र्विविधैश्च न्यदर्शयम्।**
**साधु निर्यास्यतां सीता रामायेति पुनः पुनः ।। १४ ।।**

श्रीराम को भगवती जानकी जी को समर्पित कर दो, इस प्रकार मैंने बार बार हेतुपूर्ण अनेक वाक्यों से उस रावण को समझाने का प्रयास किया।

**स च न प्रतिजग्राह रावणः कालचोदितः।**
**उच्यमानं हितं वाक्यं विपरीत इवैषधम्।। १५ ।।**

परन्तु जिस प्रकार आसन्नमरण व्यक्ति औषधियों को ग्रहण नहीं करता उसी प्रकार काल से प्रेरित रावण ने मेरे द्वारा कहे हुए हितकर वाम्य को भी ग्रहण नहीं किया।

**सोऽहं परुषितस्तेन दासवच्चावमानितः।**
**त्यक्त्वा पुत्रांश्च दारांश्च राघवं शरणं गतः ।। १६ ।।**

वही मैं न्यायवादी विभीषण रावण के द्वारा कठोर वचन कहकर लात मारकर दास की भाँति अपमानित किया गया, अत: मैंने सोचा कि दास ही बनना है तो राम जी का ही दास बनूँ रावण का क्यों बनूँ। इसलिए पत्नी और पुत्रों को छोड़कर राघव श्रीराम की शरण में आया हूँ। यहाँ दो 'च' का प्रयोग करके विभीषण द्वारा उनके अन्य सम्वन्धियों का त्याग भी समझना चाहिए। जो कि मधुसूदन सरस्वती पाद ने गीता जी की सुप्रसिद्ध टीका 'गीतागूढार्थदीपिका' में श्री विभीषण को अर्थार्थी भक्त कहा जैसा कि प्रकृत श्लोक की व्याख्या करते हुए मधुसूदन सरस्वती कहते हैं कि अर्थार्थी भक्त वही है जो लोक और परलोक में भोगों की इच्छा करके भगवान् का भजन करता है। जैसे श्री रामायण में सुग्रीव और विभीषण। वास्तव में गम्भीरता से श्री वाल्मीकिरामायण का अध्ययन न करने के कारण और रामायण के प्रसङ्गों पर मायावाद के चिन्तन से मलिन एवं भगवदीय भाव से शून्य झूठे प्रभाव वाले पाप से पूर्ण भाव से युक्त मलिन मन होने से मधुसूदन सरस्वती का वह कथन वमन की भाँति उपेक्षणीय है। विभीषण आर्त ही हैं अर्थार्थी नहीं। जैसा कि हमारे प्रात:स्मरणीय अभिनव वाल्मीकि गोस्वामी तुलसीदास जी कहते हैं—

**रावण क्रोध अनल जिन स्वास समीर प्रचण्ड।**
**जरत विभीषण राखेउ दीन्हेउ राज अखण्ड ।।** मानस ५।४९। क

और भी— वाल्मीकिरामायण के युद्धकाण्ड के १७वें सर्ग के सोलहवें श्लोक में विभीषण स्वयं कहते हैं—

मैं पत्नी और पुत्रों को छोड़कर श्रीराम की शरण में आया हूँ। इस प्रकरण में विभीषण के त्याग को सुनकर सामान्य मस्तिष्क का व्यक्ति भी विभीषण को अर्थार्थी नहीं मानेगा फिर मधुसूदन सरस्वती जैसे सारस्वतों की बात ही क्या? इतना ही नहीं। यदि मधुसूदन सरस्वती द्वारा कहा हुआ आर्त का लक्षण विभीषण में न घटे तब विभीषण आर्त नही है। यदि वह लक्षण विभीषण में घटता हो तब वे अर्थार्थी नहीं। जैसे—लक्षणतावच्छेदकलक्ष्यतावच्छेदक के अत्यन्ताभाव से निरूपित प्रतियोगिता का अनवच्छेदक होता है। अर्थात् लक्ष्य और लक्षक को समान होना चाहिए। जैसा कि मधूसूदन सरस्वती आर्त का लक्षण करते हैं—आर्त उसे कहते हैं जो आर्ति से शत्रुओं तथा आधिव्याधि विपत्तियों से ग्रस्त होकर उनसे छुटकारा पाने के लिए भगवान् की शरण में जाता है। मधुसूदर सरस्वती का यह लक्षण विभीषण में शतप्रतिशत घटता है। विभीषण भी विपत्तिग्रस्त हैं और शत्रुग्रस्त भी। यदि विभीषण डरते न होते तो भगवान् विभीषण के अभयदान की प्रतिज्ञा क्यों करते? जैसा कि वाल्मीकि ६।१८।३३ में भगवान् स्वयं कहते हैं कि जो मुझे प्रपन्न होकर मुझसे अपनी रक्षा की याचना करता है उसको मैं सम्पूर्णभूतों से अभयदान दे देता हूँ।

यदि कहें (वा.रा. ६।१७।६५) में हनुमान् जी स्वयं कहते हैं कि - विभीषण राज्य की इच्छा करते हुए आपकी शरण में आये हैं। इससे तो विभीषण का अर्थार्थित्व प्रकट हो जाता है, तो ऐसा नहीं कहना चहिए। क्योंकि वहाँ किसके राज्य की विभीषण इच्छा कर रहे हैं ऐसा कुछ नहीं कहा गया। विभीषण को रावण का राज्य तो अभीष्ट है नहीं और अपना राज्य उन्हें इसलिए अभीष्ट नहीं है क्योंकि "त्यक्त्वा दारांश्च" श्लोक में वह पत्नी और पुत्र छोड़ने की बात कर रहे हैं। यदि विभीषण को स्वयं राजा बनना होता तो वे पत्नी और पुत्रों को छोड़कर क्यों आते? क्या कोई रानी और युवराज के बिना राजा बनता है? इसलिए विभीषण श्रीराम के राज्य की ही इच्छा करके आये हैं। इसलिए मधुसूदन सरस्वती का वक्तव्य सर्वथा अनर्गल है।

श्रीरामचरितमानस में भी गोस्वामी जी विभीषण को आर्त ही कहते हैं जैसे-

**श्रवन सुजस सुनि आयहुँ प्रभुभंजनभवभीर।**
**त्राहि त्राहि आरति हरन, सरन सुखद रघुवीर॥** मानस ५।४५

और भी श्रीराम कथा में प्रभु द्वारा विभीषण की बार बार रक्षा करने से ही उनका आर्तत्व सुरक्षित है। अब फिर प्रश्न होता है कि - यदि विभीषण गजेन्द्र की भाँति आर्त हैं तो रावण के द्वारा किये हुए अपमान के समय ही लोक लोचनाभिराम श्रीराम का स्मरण क्यों नहीं किया विभीषण ने? उत्तर—तो सुनो! रावण द्वारा अपमानित होते हुए विभीषण ने भगवान् का स्मरण किया था। परन्तु भगवान् श्रीराम का वनवास की अवधिपर्यन्त

अर्थात् चौदह वर्ष के काल में श्रीदशरथ द्वारा ग्राम, नगर एवं पुर में श्रीराम के प्रवेश पर प्रतिवन्ध के कारण मर्यादापुरुषोत्तम श्रीराम ने उस नियम की रक्षा की, 'इच्छा से ही मेरे बुलाने से प्रभु के लङ्का में प्रवेश करने पर उनका नियम टूट जायगा' इसी भय से भीत होकर विभीषण ने रावण की भीषण यातना रूप अग्नि ज्वालामाला से घिरे होकर भी, हृदय विदारक तिरस्कार को सहते हुए भी, सम्मान को नष्ट करने वाले अपमान को स्वीकार करते हुए भी, रावण की भयङ्कर लात के प्रहार को सहकर भी, प्रभु का संकट न सहने के कारण ही अपनी रक्षा के लिए रघुकुल कैरव श्रीरामचन्द्र को लङ्का में नहीं बुलाया। इसलिए भगवान् ने भी वानर-सभा के बीच विभीषण को मित्र कहकर सम्बोधित किया। जैसा कि वाल्मीकिरामायण ६।१८।३ में भगवान् श्रीमुख से कहते हैं—

मित्रभावेन सम्प्राप्तं न त्यजेयं कथञ्चन।
दोषो यद्यपि तस्य स्यात् सतामेतदगर्हितम्॥

अर्थात् भले ही विभीषण में दोष हो परन्तु मित्रभाव से मेरे पास आये हुए विभीषण को मैं किसी भी प्रकार नहीं छोड़ सकता। यही पक्ष सन्तों के लिए प्रशंसनीय होगा। मित्र उसे कहते हैं जो अपने मित्र की पाग से रक्षा करता है। जैसा कि नीतिशास्त्र कहता है—

'पापान्निवारयति योजयते हिताय'

आज विभीषण ने भगवान् को बहुत बड़े पाप से बचा लिया। यदि विभीषण रावण से अपमान के समय ही भगवान् श्रीराम को बुला लेते तब तो निष्पाप धृतमञ्जुलजटाकलाप हृतप्रपन्नपरिताप, करतलकृतशरचाप भगवान् श्रीराम भी चतुर्दशवर्षपर्यन्त वनवास सेवनव्रत का उल्लंघन करके एक बड़े पाप से जुड़ जाते। अहा! विभीषण गजेन्द्र जैसे स्वार्थी नहीं बने। इस प्रसंग पर मेरा यह अनुष्टुप् द्रष्टव्य है—

नाभवद् द्रौपदीवासौ नाभवद् गजराडिव।
तस्माद् विभूषणं मित्रं राघवस्य विभीषणः॥

सहके भी लात का अघात दशकन्धर का,
द्रौपदी समान प्रभु टेर न लगाया है।
रावन सरिस मत्तग्राह से भी ग्रस्त होके,
गजराज सा न आर्तवचन सुनाया है।
सात सात बरिस अवधि वन सेवन की,
ताहि की सकोच प्रभु लंक न बुलाया है।
पाप से बचाया पापहारी को विभीषण ने,
ताते यह मित्र रामभद्र को भी भाया है॥

जिज्ञासु — जैसे श्रीरामायण में कुमार लक्ष्मण । पञ्चवटी की पर्णकुटी में सुखासीन प्रभु से कुमार लक्ष्मण ने अर्थपञ्चक विषयक पाँच प्रश्न किये-

एक बार प्रभु सुख आसीना । लछिमन बचन कहे छल हीना ।।
सुरनरमुनि सचराचर साईं । मैं पूछऊँ निज प्रभु की नाईं ।।
मोहि समुझाई कहहु सोई देवा । सब तजि करौं चरन रज सेवा ।।
कहहु ज्ञान विराग अरु माया । कहहु सो भगति करहु जेहि दाया ।।
(मानस ३/१४,५,६,७८)

ईस्वर जीव भेद प्रभु सकल कहौ समुझाई ।
जातें होइ चरन रति सोक मोह भ्रम जाई ।। मानस ३/१४

इस प्रसंग से अर्थपञ्चक सिद्धान्त की व्याख्या की गई । अर्थपञ्चक के सम्बन्ध में मेरे प्रणीत पांच श्लोक द्रष्टव्य हैं -

स्वस्वरूप—

दासभूतस्य जीवस्य त्रिभेदप्रत्यगात्मनः ।
स्वरूपं चैव शेषत्वं ज्ञातव्यं प्रथमं जनैः ।। १ ।।

नित्य, मुक्त, बद्ध इन तीन भेदों वाले भगवान् के दासरूप प्रत्यगात्मजीव का स्वरूपज्ञान और उसका शेषत्व ज्ञान अर्थज्ञान अर्थपञ्चक का प्रथम भेद है । इसी को दार्शनिक भाषा में स्वरूप कहते हैं । सर्वप्रथम वैष्णव को इसका ज्ञान करना चाहिये ।

परस्वरूप—

चिदचिद्भ्यां विशिष्टस्य ह्यद्वैतस्य परेशितुः ।
शेषित्वं च स्वतन्त्रत्वं गुणित्वं च द्वितीयकम् ।। २ ।।

चित् और अचित् से विशिष्ट अद्वैत परमेश्वर के सर्वांशित्व, स्वतन्त्रत्व और सगुणत्व का ज्ञान ही द्वितीय अर्थात् परस्वरूप ज्ञान है ।

उपायस्वरूप—

भक्तिप्रपत्तिरूपौ द्वौ प्राह्युपायौ धनुर्भृतः ।
भजनं रसनं षोढा प्रापत्तिश्च तृतीयकम् ।। ३ ।।

भगवान् की प्राप्ति के भक्ति और प्रपत्ति ये दो उपाय हैं । भगवान् के नामरूप लीलाधाम का आस्वादन ही भक्ति है और प्रपत्ति ६ प्रकार की होती है । यही तृतीय अर्थात् उपायस्वरूप है ।

विरोधिस्वरूप—

**विरोधिनी स्वरप्राप्तौ माया वै परमात्मनः ।**
**तस्याश्च सविकारायाः विज्ञानं स्याच्चतुर्थकम् ।। ४ ।।**

भगवान् की प्राप्ति में जो विरोधिनी वृत्ति होती है वही माया है । वह भगवान् की ही आश्रित शक्ति है । विकार सहित उसका ज्ञान करना चतुर्थ अर्थात् विरोधी स्वरूप है ।

फलस्वरूप—

**श्रीराम दर्शनाह्लादसमुत्थं कामवर्जितम् ।**
**पलं सामीप्यमित्येतदर्थपञ्चकमुच्यते ।। ५ ।।**

श्रीराम के दर्शनाह्लाद से उत्पन्न सम्पूर्ण कामनाओं से वर्जित परमात्मा के श्री चरण कमल का सामीप्य ही फल है । इस प्रकार स्वरूप, परस्वरूप, उपायवरूप, विरोधीस्वरूप, फलस्वरूप इनका समूह अर्थपञ्चक कहा जाता है ।

अर्थार्थिकोटि के भक्त श्रीसुग्रीव हैं । बालि के मर जाने पर राज्य को प्राप्त करना फिर भगवान् को भूल जाना उसी सत्य को प्रमाणित कर रहे हैं, जैसा कि वाल्मीकि रामायण में भगवान् राम कहते हैं—

हे सुग्रीव! जिस युद्ध में बालि को मारा था वह मार्ग अभी सँकरा नहीं हुआ है । इसलिये अपनी प्रतिज्ञा का पालन करो । यहाँ ज्ञानी हैं अञ्जनानन्दवर्धन श्रीहनुमान् । इसीलिए मानस सुन्दरकाण्ड में उन्हें 'ज्ञानिनामग्रगण्यं' कहा है । और समुमेरु पर्वत पर चन्द्रशर्दन प्रकरण में चन्द्रमा की कालिमा के सम्बन्ध में सुग्रीव, विभीषण, अंगद तथा भगवान् श्रीराम द्वारा स्वयं भी भिन्न भिन्न प्रकार से उत्प्रेक्षा किये जाने पर अन्त में हनुमान् जी का उद्‌गार उनकी अद्वितीय ज्ञाननिष्ठा का परिचायक है । जैसे—

**कह हनुमन्त सुनहु प्रभु, शशि तुम्हार प्रिय दास ।**
**तव मूरति विधु उस बसति सोई स्यामता अभास ।।** मानस ६/१२ क

यहाँ मेरा संग्रह श्लोक इस प्रकार है—

**आर्तस्तु भक्तो दशकन्धरानुजो,**
**जिज्ञासुभक्तो रिपुसूदनाग्रजः ।**
**अर्थार्थियर्यो रविसूनुरुच्यते,**
**ज्ञानी हनूमान् रघुनाथसम्मतः ।।**

इसी प्रकार श्रीमद्भागवत में भी चारों भक्तों की चर्चा है। गजेन्द्र आर्तभक्त है। वह ग्राह से भयभीत होकर उससे रक्षा पाने के लिए भगवान् की शरण में आया था। जैसा कि भागवत से स्पष्ट है - जब गजेन्द्र ग्राह से युद्ध करते करते थका, तुरन्त उसके मन में यह विचार आया कि "आज मुझ आतुर गजेन्द्र को इस विपत्ति से बचाने में मेरी पत्नियाँ, बन्धु बान्धव कोई भी समर्थ नहीं हो रहे हैं। इसलिए मैं उस प्रभु की ही शरण में जा रहा हूँ जो इस प्रचण्डवेगशाली, समक्ष आते हुए मरण से मुझे बचा सके।

**यः कश्चनेशो बलिनोऽन्तकोरगात् प्रचण्डवेगादभिधावतो भृशम्।**
**भीतं प्रपन्नं परिपाति यद् भयान्मृत्युः प्रधावत्यरणं तमीमहि।।**

इस प्रकार कृष्ण चरित में भी इन्द्र यज्ञ भङ्ग के समय इन्द्र को असामयिक वर्षण करते हुए देख भयभीत व्रजवासी आर्तस्वर से बोल उठे—

**कष्ण कृष्ण महाभाग त्वन्नाथं गोकुलं प्रभो।**
**त्रातुमर्हसि देवान्नः कुपिताद् भक्तवत्सल।।**

श्री महाभारत में भी कौरवराजसभा में दुःशासन द्वारा निर्वस्त्र की जाती हुई द्रौपदी आर्त भक्त हैं। जैसे—

**गोविन्द द्वारिकावासिन् कृष्णगोपीजनप्रिय।**
**कौरवैः परिभूतां मां किन्न जानासि केशव।।**

**हे नाथ हे रमानाथ व्रजनाथार्तिनाशन।**
**कौरवार्णवमग्नां मामुद्धरस्व जनार्दन।।**

**कृष्ण कृष्ण महायोगिन् विश्वात्मन् विश्वभावन।**
**प्रपन्नां पाहि गोविन्द कुरुमध्येऽवसीदतीम्।।**

इस प्रकार उद्धव जी जिज्ञासु हैं। उनकी जिज्ञासा का भागवत एकादशस्कन्ध ही उदाहरण है। अर्थार्थी हैं ध्रुव महाराज। और ज्ञानी हैं श्री विदुर यद्यपि 'ज्ञानी च मे' चकार से निकाम प्रेमी महानुभावों का सङ्केत है। परन्तु वे भजक की श्रेणी में नहीं हैं। वे तो भगवान् के भजनीय हैं जैसे श्रीमानस में भरत। उनके सम्बन्ध में बृहस्पति कहते हैं—

**भरत सरिस को राम सनेही। जग जप राम राम जप जेही।**
मानस २/२१८/७

इसी प्रकार कृष्णावतार में निष्काम भक्त हैं गोपियां। जिनके सम्बन्ध में भगवान् श्रीकृष्ण स्वयं कहते हैं—

न पारयेऽहं निरवद्यसंयुजां स्वसाधुकृत्यं विबुधायुषापि वः ।
या मा भजन दुर्जनगेहश्रृंखलाः संवृश्च्य तद् वः प्रतियातु साधुना ।।
भागवत १०/३२/२२

भगवान् कहते हैं हे व्रजरमणियों देवता का आयु पाकर भी मैं निर्दोष भाव से समागत आप लोगों के साधुकृत्य का प्रतिदान नहीं कर सकता । जिन आप लोगों मे अत्यन्त कठिन गृहस्थी की शृंखला तोड़कर मेरा ही भजन किया । ऐसी आप लोगों की साधुता ही मुझे उन्नृण करे तो ठीक नहीं तो अनन्तकाल तक मैं ऋणी ही रहूँगा ।

इस प्रसंग में भी मेरा संग्रह श्लोक है—

आर्तो गर्जेन्द्रो द्रुपदात्मजादयो जिज्ञासवश्चोद्धवमुख्यवैष्णवाः ।
अर्थार्थिनश्चैव सुनीतिजादयो ज्ञानीजनः श्रीविदुरश्चतुस्सनाः ।।

इस प्रकार चकार से निष्काम कर्मयोगी का संकेत करके भी भगवान् ने अपने भजनीय होने के कारण इनको भजक श्रेणी में नहीं रखा । श्री ।

**रा०कृ०भा०समान्यार्था**— हे अर्जुन ! उन आर्त जिज्ञासु अर्थार्थी, ज्ञानी नामक चारों भक्तों में मुझ नित्य परमात्मा में युक्त तथा मुझ एक परमात्मा में ही परम प्रेम लक्षणा भक्ति रखने वाला ज्ञानी भक्त श्रेष्ठ होता है । क्योंकि सेव्य सेवक भाव रुप ज्ञान सम्पन्न ज्ञानी भक्ति को मैं बहुत प्रिय लगता हूँ तथा मुझ सगुण साकार परमात्मा को ज्ञानी भक्त बहुत प्रिय लगता है ।

**व्याख्या**—भगवान् का अभिप्राय यह है कि यद्यपि आर्त्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी और ज्ञानी ये चारों भक्त मुझे प्रिय हैं । परन्तु ज्ञानी इन्न सबसे श्रेष्ठ भी है और इन सबसे अधिक प्रिय भी है । अब श्रेष्ठता और प्रियता के लिए प्रत्येक के एक-एक हेतु प्रस्तुत करते हैं -श्रेष्ठ इसलिए है वि क्योंकि 'नित्ययुक्तः' वह निरन्तर मुझ परमात्मा में ही युक्त रहता है । अथवा नित्य अर्थात् सेव्य सेवक भाव से निरन्तर युक्त रहता है । अथवा निरन्तर कर्मयोग से युक्त रहता है अथवा उसका कर्मयोग कभी विच्छिन्न नही होता अथवा नित्य स्वरूप मुझ परमात्मा की प्राप्ति के लिए यत्न करता रहता है । इसलिए वह श्रेष्ठ होता है । 'विशिष्यते' अर्थात् मेरा विशिष्ट परिकर हो जाता है । अब प्रियता का कारण कहते हैं - एक भक्ति उसकी मुझ परमात्मा में ही भक्ति होती है इसलिए वह मुझे अधिक प्रिय होता है और मैं उसे प्रिय होता हूँ ।।श्री।।

**संगति**— अब अर्जुन जिज्ञासा करते हैं कि हे प्रणत-वत्सल भले ही ज्ञानी आपको अधिक प्रिय है तो भी क्या आर्त, आदि तीनों भक्तों की आप उपेक्षा करते हैं ? इस प्रश्न का उत्तर देते हुए वसुदेवनन्दन भगवान् श्रीकृष्ण कहते हैं—

**उदाराः सर्व एवैते ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम्।**
**आस्थितः स हि युक्तात्मा मामेवानुत्तमां गतिम्।। ७/१८**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—** यद्यपि ये चारों ही उदार हैं क्योंकि कष्ट सहते हुए भी मेरे अतिरिक्त और किसी देवता से कुछ नही माँगते फिर भी ज्ञानी मेरी आत्मा ही है। क्योंकि वह मुझसे भी नहीं माँगता क्योंकि मेरे सेव्य सेवक भाव से युक्त मनवाला मुझको ही श्रेष्ठ गन्तव्य मानकर आस्थापूर्वक मेरे ही श्री चरणों में रम जाता है।

**व्याख्या—** 'सर्व एव' इस खण्ड में 'एव' शब्द अपि के अर्थ में है। भगवान् का आशय है कि यद्यपि, आर्त्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी, ज्ञानी ये चारों ही उदार हैं। स्वामि-भक्त कुशल सेवक की भाँति मेरे यश की रक्षा करते हैं जैसे निष्ठावान् सेवक अपने स्वानी के यहाँ कष्ट सहता हुआ भी उसके अपयश के डर से दूसरों से कुछ नही कहता उसे यह लगा करता है यदि मैं किसी दूसरे से कुछ मागूँगा तो उसे लगेगा कि इसका स्वामी बहुत ही ह्रदय हीन है। इसी प्रकार से सभी भक्त मेरी प्रतिष्ठा बचाते हैं। जो कुछ माँगना होता है मुझसे माँगते हैं। परन्तु ज्ञानी तो मुझसे भी नही मांगता इसलिए मैं इसकी कानि मानता हूँ।

**'सेवक सेवकाई जानि जानकी से माने कानि।'** (हनुवाहुक-१२)

अथवा 'आत्मैव' शब्द का 'आत्मा अ इव' इस प्रकार पदच्छेद समझना चाहिए। यहाँ आत्मा शब्द जीवात्मा परक है। अर्थात् जीव और सारा संसार मेरा शरीर है। 'जगत् सर्वं शरीरं ते' (वा०रा०-६/११६/२७) परन्तु ज्ञानी मेरी आत्मा है। क्योंकि वह मुझ पर आस्थावान् है। 'अनुत्तमां' 'नास्ति उत्तमः यस्याः' सा अनुत्तमा' जिससे बढ़कर कोई गति नही हो सकती। इसी सन्दर्भ में श्रीराम चरित मानस में गोस्वामी जी आज्ञा करते हैं—

**राम भगत जग चारि प्रकारा। चारिउ सुकृती अनघ उदारा।।**
**चहूँ चतुर कहं नाम अधारा। ज्ञानी प्रभुहि विशेष पियारा।।**
(मा० १/२२/६,७)

वास्तव में पूर्वोक्त चारो भक्तों के लक्षण अर्जुन में ही घटते हैं क्योंकि अर्जुन नित्य परिकर होने से समस्त भक्तों के प्रतिनिधि हैं। जैसे- गीता १/१९ से गीता १/४६ तक आर्त्त २/५ से २/७ के पूर्वार्ध तक जिज्ञासु 'यच्छ्रेयः स्यात्' 'येन श्रेयोहऽमाप्नुयाम्' अर्थार्थी तथा विराट् रूप दर्शन के अनन्तर ज्ञानी। यहाँ जो प्रच्छन्न बौद्धों ने अर्जुन को अशुद्धान्तःकरण कहकर ज्ञान का अनधिकारी कहा वह उनकी कोरी बकवास है। यदि अर्जुन ज्ञान के अधिकारी नही हैं तो ४/४१ में उनके लिए ज्ञानसंछिन्नसंशयः क्यों कहा गया ? यदि अर्जुन ज्ञान के अधिकारी नही हैं तो फिर भगवान् 'उपदेष्यन्ति ते ज्ञानं '

४/३४ 'ज्ञानं तेऽहं सविज्ञानं' ७/२ 'परं भूयः प्रवक्ष्यामि' 'ज्ञानानां ज्ञानमुत्तमं' १४/१ 'निष्ठा ज्ञानस्य या परा' गीता १८/५० इतिते ज्ञानमाख्यातं-१८/६३ इत्यादि वचन कैसे संगत होंगे। क्या भगवान् ने किसी अनधिकारी को ज्ञान देकर शास्त्र की मर्यादा का उल्लघंन किया। वास्तव में इस प्रकार के परम भागवतों के प्रति आक्षेपपूर्ण व्याख्यान से प्रच्छन्न बौद्धों द्वारा शास्त्रार्थ को व्याकुलित कर दिया गया।

संगति—अव भगवान् शरणागति प्रशंसा करते हैं।

**बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान्मां प्रपद्यते।**
**वासुदेव सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः ।। ७/१९**

**भा०कृ०भा० सामान्यार्थ—** हे अर्जुन ! सम्पूर्ण चराचर जगत् में एक मात्र भगवान् वासुदेव ही व्याप्त हैं। इस प्रकार चिन्तन करने वाला अत्यन्त दुर्लभ महान् आत्मावाला अथवा मैं ही जिसके आत्मा में विराजमान हूँ ऐसा ज्ञानवान बहुत से जन्मों के अन्त में मुझ सर्वसर्वेश्वर परमात्मा को प्रपन्न होता है। अथवा बहुत से जन्मों के अनन्तर सेव्य सेवक भाव रूप प्रशस्त ज्ञान प्राप्त करके इस चराचर जगत में दही में घी की भाँति भगवान् वासुदेव व्याप्त हैं, इस प्रकार चिन्तन करने वाला एकान्त सेवन के कारण बहुत जटिलता के पश्चात् लोगों के सम्पर्क में आने वाला महान् आत्मा वाला महापुरुष शास्त्र विहित षड्विधि शरणागति के द्वारा मुझ परमात्मा को प्रपन्न होता है।

**व्याख्या—** इस श्लोक का दो प्रकार से अन्वय किया जाता है।

१. सर्वं वासुदेवः इति सुदुर्लभः महात्मा ज्ञानवान् बहूनां जन्मनामन्ते मां प्रपद्यते।

२. बहूनां जन्मनामन्ते वासुदेवः सर्वं इति ज्ञानवान् सुदुर्लभः महात्मा मां प्रपद्यते।

यद्यपि दोनों अन्वयों के अनुरूप दो अर्थ श्लोक के सामान्यार्थ में ही दे दिये गये हैं तथापि यहाँ पदो की भी गम्भीर नवीन एवं शास्त्रीय व्याख्या प्रस्तुत की जा रही है।

यहाँ विषय को स्पष्ट करने के लिए गीता प्रेस का भी बहुचर्चित अर्थ दिया जा रहा है जिससे सुधी जन मेरे और अब तक के विचारकों के वैचारिक वैलक्षण्य को समझ सकेंगे—

बहुत जन्मों के अन्त के जन्म में तत्त्व ज्ञान को प्राप्त पुरुष, सब कुछ वासुदेव ही है— इस प्रकार मुझकों भजता है, वह महात्मा अत्यन्त दुर्लभ है। (गीता ७/१९ गीता प्रेस)

इस अर्थ में कितने दोष है इसका अनुमान आप लगा सकते हैं। क्या आपने 'प्रपद्यते' क्रिया पद का भजन करना अर्थ कहीं देखा है। और तत्त्व ज्ञान के पश्चात् भी यदि भजन

का सिद्धान्त स्वीकारा गया तो प्रकारान्तर से हमारा ही पक्ष स्वीकृत हुआ यहाँ दो वाक्यों की कल्पना की गयी और शास्त्र विरोध भी हुआ। "भक्षितेऽपि लहसुने न शान्तो व्याधिः" लहसुन खाने पर भी व्याधि की शांति तो हुई नही अर्थात् शास्त्र विरोध भी हुआ फिर भी शांकर सिद्धान्त की रक्षा नही की जा सकी।

अतः मेरी व्याख्या ही सनातन धर्मियों को स्वीकार करनी चाहिए। 'सर्वं' यह पद सप्तम्यन्त हैं। अर्थात् 'सर्वस्मिन्' इस विग्रह में 'नि' विभक्ति को सुपां सु-लुक्पूर्व सवर्णाच्छेयाडाड्यायाजालः पा०अ०७/१/३९ सूत्र से 'सु' आदेश होकर फिर उसको अतोऽम् ७/१/२४ सूत्र से 'अम्' आदेश होकर सर्वं हो गया। इस चिदचिदात्मक चराचर जगत् में भगवान् वासुदेव अन्तर्यामी रूप में व्याप्त हैं यह वाक्यार्थ हैं।

प्रश्न—इस व्याख्यान में कोई श्रौत प्रमाण भी है ?

उत्तर—हाँ ! बृहदारण्यक का सम्पूर्ण अन्तर्यामी ब्राह्मण ईशावास्य का प्रथम मंत्र "तिलेषु तैलं दध्नीव सर्पिः" यह मंत्र और इस प्रकार के बहुत से मंत्र है स्मार्त वचनों में गीता ५/१८ वहाँ छे वार सप्तम्यन्त का प्रयोग करके भगवान् ने स्पष्ट कर दिया है कि सम्पूर्ण इस चराचर जगत् में षडैश्वर्य सम्पन्न भगवान् मैं सदा व्याप्त हूँ। इसकी व्याख्या पहले विस्तृत की जा चुकी है। वासुदेव शब्द भी वासु और देव दो शब्दों के संयोग से बनता है। वसु धातु आच्छादनार्थक अर्थात् ढंकने के अर्थ में है। वासयति इति वासुः' दीव्यति देवः, वासुरेव देवः इति वासुदेवः अर्थात् जो चराचर जगत् को अपने योग माया के अंचल से ढंककर उसे प्रकाशित कर रहे हैं उन्हें वासुदेव कहते है। इसी व्याख्यान से 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' (छा० उ० ३/१४/१) इस सूत्र की व्याख्या कर दी गयी। श्री रामचरित मानस में भी भगवान् राम श्रीलक्ष्मण से कहते हैं—

ज्ञानमान जह एकउ नाहीं।
दीख ब्रह्म समान सब माहीं।। (मा० ३/१५/७)

अब सम्पूर्ण वाक्यार्थ इस प्रकार हुआ कि इस सम्पूर्ण चराचर जगत में सर्वाच्छादक, सर्व प्रकाशक भगवान् वासुदेव व्याप्त हैं 'इति' इस प्रकार चिन्तन करता हुआ। 'सुदुर्लभः' तात्पर्य यह है कि भगवत्साक्षात्कार करने वाला सन्त एकान्त सेवी होकर जनसम्पर्क से दूर हो जाता है। 'अरतिर्जनसंसदि' उसे जनता से चिढ़ हो जाती है। अतः वह किसी एकान्त में छिप जाता है। वैराग्य संदीपिनी में गोस्वामी तुलसी दास जी कहते हैं—

तुलसी ऐसे सीतल संता।
रहहि सदा एहि भाँति एकंता ।। (वैराग्य सं० ५०)

'स' महात्मा बुद्धि से सूक्ष्म होने से आत्मा को कहा है। "बुद्धेरात्मा परो महान्" (क०उ०३/१०) ऐसा महान् है आत्मा जिसका अथवा सबसे पूज्य होने के कारण परमात्मा को भी महान् कहा जाता है। 'महान् आत्मनि यस्य' स महात्मा जिसके हृदय में सबके पूज्य परमात्मा निवास करते है वह महात्मा है। ऐसा ज्ञानवान् प्रशस्त ज्ञान से युक्त मैं दास हूँ भगवान् स्वामी है यही इस ज्ञान का प्राशस्त्य है। महर्षि हारीत कहते हैं— "दासभूतास्तु वै सर्वे ह्यात्मानः परमात्मनः। अहं दासो हरिः स्वामी स्वभावश्च सदा स्मरः" ऐसे ज्ञान से सम्पन्न साधक। "बहूनां" 'बहु' शब्द स्वयं बहुत्व का वाचक हैं फिर 'आम्' विभक्ति से क्या लाभ ?

उत्तर—शब्द साधुत्व के लिए ही आम् विभक्ति का प्रयोग हुआ है तो एकवचन से ही कार्य चल जाता है ? यहा आदरार्थ बहुवचन हैं। क्योंकि ज्ञानवान् किसी ऐरू गैरू के यहाँ जन्म नहीं ले सकता। वह तो किसी सम्भ्रान्त कुलीन किसी वैष्णव के यहाँ जन्म लेगा।

'अन्ते' 'समाप्ति' में अथवा अथवा अन्तिम जन्म में 'मां' मुझ सगुण साक्षात्कार परमात्मा को 'प्रपद्यते' प्रपन्न होता है अर्थात् शरणागत होता है। अथवा द्वितीय अन्वय में केवल वाक्य बदल गया है व्याख्या प्रायः समान ही है। अर्थात् बहुत से जन्मों के अन्त में अनन्त जन्मों के पुण्यों के फलस्वरूप सर्वत्र भगवान् ही है इस प्रकार ज्ञानवान् सुदुर्लभ महात्मा मुझे शरणागत होता है। जैसा कि पद्मपुराण में भगवान् कहते हैं—

कीटेषु कोटिशतजन्मसु मानुषत्वं
तत्रापि कोटिशतजन्मसु ब्राह्मणत्वम् ॥
तत्रापि कोटिशतजन्मसु वैष्णवत्वं
तत्रापि कोटिशतजन्मसु मत्परत्वम् ॥

भगवान् कहते हैं कि करोडों जन्मों के पश्चात् जीव मनुष्य बनता है, करोड़ो बार जन्म लेकर मनुष्य ब्राह्मण बनता है। करोड़ों बार ब्राह्मण जन्म लेकर मेरे चरणों में प्रेम का अधिकार प्राप्त करता है। इस प्रकार भगवान् ने शरणागत को ज्ञान से भी उत्कृष्ट कहा ॥ श्री ॥

**संगति :**—अब अर्जुन प्रश्न करते हैं कि हे प्रपन्नप्रेत्स्यचिन्तामणे यदुकुलसिरोमणे प्रभो ! आपको इस प्रकार समस्त कल्याण गुणगणों के महासागर सुरमुनियों के लिए दुर्लभ होकर भी स्वजन सुलभ जानते हुए भी पामर लोग अन्य देवताओं की शरण में क्यों जाते हैं ? इस प्रकार प्रश्न करते हुए अपने प्रिय परिकर पार्थ के प्रति पार्थ सारथी भगवान् बोले—

**कामैस्तैस्तैर्हृतज्ञानाः प्रपद्यन्तेऽन्यदेवताः ।**
**तं नियममास्थाय प्रकृत्या नियताः स्वया ।। ७/२०**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! भिन्न भिन्न कामनाओं से जिनका अनन्यत्व लक्षण ज्ञान नष्ट हो चुका है । तथा जो अपनी चंचल प्रकृति के कारण अनियत नियम से चूक गये हैं । अथवा अनियन्त्रित हो चुके हैं, वे अपनी कामनाओं के अनुरूप भिन्न भिन्न नियमों पर आस्था रखकर अन्य देवताओं के शरणागत हो जाते हैं ।

**व्याख्या**—अन्य देवताओं की शरणागति में मनुष्यों का कोई दोष नहीं होता, भिन्न भिन्न कामनायें ही उनके अनन्यता के ज्ञान को चुरा लेती हैं । जैसे किसी को विद्या की कामना है, उसने "विद्याकामः शिवं जपेत्" यह शास्त्रीय वचन देखा, तो स्वभाव से उसकी अनन्यता टूट जाती है । किसी को दाम्पत्य जीवन सुन्दर चाहिये, उसने "दाम्पत्यार्थमुमां सतीम्" वचन देखकर भगवान् का भजन छोड़कर उमाका भजन करने लगा, क्योंकि अपने स्वभाव से वह चंचल है ।।श्री।।

**संगति**—अब अर्जुन प्रश्न करते हैं कि, हे लीलापुरुषोत्तम ! आप अपने भक्तों को अन्य देवताओं की उपासना से क्यों नहीं रोकते ? इस पर भगवान् कहते हैं—

**यो यो यां यां तनुं भक्तः श्रद्धयार्चितुमिच्छति ।**
**तस्य तस्याचलां श्रद्धां तामेव विदधाम्यहम् ।। ७/२१**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ**—मेरा जो जो भक्त मेरे स्वरूपभूत वेदवचनों पर श्रद्धा करके मेरे शरीर अर्थात् विभूतिरूप जिस-जिस देवता की पूजा करने की इच्छा करता है । मैं वेदात्मनारायण उस-उस भक्तकी उस-उस देवता विषयक श्रद्धाको वेदकी विधेयता के आधारपर अचल कर देता हूँ ।

**व्याख्या**—यहाँ भगवान् का आशय अत्यन्त निगूढ़ है, इसे गम्भीरता से समझना होगा । सभी देवता भगवान् की विभूति होने के कारण भगवान् के शरीर ही हैं । यदि कोई भक्त वेदवचनों पर श्रद्धा करके देवता को तत्तत् कामना की सिद्धि के लिये भगवान् का शरीर मानकर पूजना चाहता है, तो भगवान् उसका निषेध नहीं करते । प्रत्युत उसकी श्रद्धा को अचल कर देते हैं । जैसे किसी ने शिवी की पूजा की, पर शङ्कर के रूप में नहीं, विराट् भगवान् के अहङ्कार के रूप में तथा भगवान् राम के सेवक एवं सखा के रूप में, तो इससे अनन्यता की रक्षा भी हो जायेगी, वेदवचनों का उल्लङ्घन भी नहीं होगा । और जिस कामना के लिये पूजा की है वह कामना भी पूर्ण हो जायेगी ।।श्री।।

**संगति**—अब अर्जुन को जिज्ञासा होती है, कि साधुजन क्या करते हैं ? इस पर भगवान् कहते हैं—

'स तया श्रद्धया युक्तस्तस्याराधनमीहते।
लभते च ततः कामान्मयैव विहितान्हि तान्।। ७/२२

रा०कृ०भा०सामान्यार्थ—वह श्रद्धालु भक्त मुझ परमात्मरूप वेद के वचनपर आस्तिक बुद्धि से युक्त होकर मेरी विभूतिरूप उस देवता की आराधना करता है। और उस देवता के मन्त्र में वेदरूप से मुझ नारायण द्वारा कहे हुये उन्हीं सीमित काम्य पदार्थों को अपने द्वारा पूजित उस देवता से प्राप्त करलेता है।

व्याख्या—जैसे वेदने किसी देवता के पूजन के मन्त्र में जिन दो चार फलों को गिनाया उन्हीं सीमित फलों को देवता अपने आराधक को देते हैं। क्योंकि देवताओं की भी एक सीमा है, और श्रुतिविहित पदार्थों का भी कोई न कोई अन्त है। भगवान् का आशय यह है कि सभी कामनाओं के पूर्ति एक ही देवता से नहीं हो सकती, वह सामर्थ्य तो केवल मुझमें है ॥ श्री ॥

संगति—अब अर्जुन प्रश्न करते है, हे सर्वदेवतात्मन्। यदि कोई आपकी विभूति श्रुतिविहित वचन की रक्षा के लिये, आपसे अतिरिक्त किसी देवता की पूजा करे तो आपत्ति क्या है ? इस पर भगवान् कहते हैं, यदि कोई वेद विधि का निर्वाह करने के लिये, देवताओं को मेरी विभूति मानकर निष्काम भावना से उनकी पूजा करता है, तो कोई आपत्ति नहीं। किन्तु यदि कोइ सकाम भावना से मुझ से भिन्न तत्तद् देवताओं की उपासना करता है, तो उसे सीमित और नाशवान् फल प्राप्त होता है, अन्त में मेरा लोक भी नहीं मिलता, मेरा लोकतो उसी को मिलता है, जो मुझे भजता है। इसी बात को अगले श्लोक में में स्पष्ट कर रहे हैं—

अन्तवत्तु फलं तेषां तद् भवत्यल्पमेधसाम्।
देवान् देवयजो यान्ति मद्भक्ता यान्ति मामपि।। ७/२३

रा०कृ०भा०सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! किन्तु उन अल्पबुद्धि वालों को मुझसे अतिरिक्त देवपूजन से सीमित और नाशवान् ही फल प्राप्त होता है। देवताओं को पूजनेवाले अन्त में देवताओं को प्राप्त करते हैं। परन्तु मेरे भक्त तो अन्त में मुझे ही प्राप्त हो जाते हैं।

व्याख्या—भगवान् सकाम देवोपासकों को अल्पमेधा कह रहे हैं, "अल्पा मेधा येषाम् ते अल्पमेधसः तेषाम् अल्पमेधसाम्'यहाँ "नित्यमसिच्प्रजामेधयोः" पा०अ०५-४-१२२ इस सूत्र से असिच् प्रत्यय हुआ। भगवान् कहते हैं, सकाम उपासकों की मेधा अल्प होती है, क्योंकि देवताओं की उपासना में कही हुई श्रुतियों का वे केवल वाच्यार्थ ले लेते हैं, उसके लक्ष्यार्थ अथवा व्यङ्ग्यार्थ पर विचार नहीं करते। देवता सीमित हैं इसी लिये उनके

फल और उनके लोक सीमित हैं। श्रुति मुझे अनन्त कहती है- "सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म" तै० उ० १-१,

"अपि" का तात्पर्य है कि देवताओं की उपासना में विधि से चूक जाने पर उनके लोक की प्राप्ति में सन्देह हो सकता है। पर मेरे भक्त के लिये विधि का प्रतिबन्ध नहीं है, यहाँ तो "मरा" जपकर भी वाल्मीकि सिद्ध हो गये -

"उलटा नाम जपत जग जाना।
वालमीकि भये ब्रह्म समाना ।। मानस २-२९५-७

इसीलिये मेरे लोक प्राप्ति में कोई सन्देह नहीं, यही "अपि" का तात्पर्य है ।।श्री।।

संगति—अब अर्जुन प्रश्न करते हैं, हे सर्वसर्वेश्वर ! जब देवताओं से प्राप्त होने वाली कामनाओं का अन्त हो जाता है, तो आपको छोड़कर लोग इन्द्रादि देवताओं की उपासना क्यों करते हैं ? इस पर भगवान् कह रहे हैं—

**अव्यक्तं व्यक्तिमापन्नं मन्यन्ते मामबुद्धयः।**
**परं भावमजानन्तो ममाव्ययमनुत्तमम् ।। ७/२४**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! मेरे सबसे उत्तम तथा अविनाशी सर्वोत्कृष्ट भक्तवात्सल्यादि असंख्य कल्याण गुणगणो से युक्त प्रभाव को न जानते हुये, बुद्धिहीन लोग मुझ अव्यक्त अर्थात् प्राकृत इन्द्रियों से परे चिन्मय शरीरधारी परमात्मा श्रीकृष्ण को "व्यक्तिमापन्नं" साधारण इन्द्रियों से देखा जानेवाला साधारण मनुष्य मान लेते हैं।

**व्याख्या**—जिसकी अपेक्षा कोई उत्तम न हो उसे अनुत्तम कहते हैं, भगवान् के प्रभाव का कभी व्यय अर्थात् विनाश नहीं होता। "व्यक्तिमापन्नं" भगवान् को अति साधारण मानकर ही शिशुपाल ने उन्हें गालियाँ दी, अतः मुझमें जीवबुद्धि नहीं करना चाहिए ।। श्री ।।

संगति—और भी लोग मुझे सामान्य मनुष्य मानकर मुझसे श्रेष्ठ किसी भी देवता की कल्पना कर लेते हैं, और शिशुपाल दुर्योधनादि की भाँति मेरा अपमान करते हैं। इसी तथ्य को और स्पष्ट कर रहे हैं—

**"नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमाया समावृतः।**
**मूढोऽयं नाभिजानाति लोको मामजमव्ययम् ।। ७।।२५।।**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ**— हे अर्जुन ! योगमाया के अञ्चल से पूर्णरूपेण ढका हुआ मैं सबके लिये प्रकाशित नहीं होता। इसलिए यह मूर्ख संसार मुझ अजन्मा अविनाशी परमात्मा को अपने अभीष्ट के रूप में नहीं जानता। यहाँ भगवान् को अज्ञ जीवों पर दया आ रही है।

**व्याख्या**—अघटित घटनाको "योग" कहते हैं, उसे सफल करने के लिये भगवान् की जो शक्ति प्रकट होती है, उसे योगमाया कहते हैं। "परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते, स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च" श्वे०-उ० यहाँ योगमाया भगवान् को अञ्चल से समावृत करती है, यही "सम" उपसर्ग का तात्पर्य है। "प्रकाशते इति प्रकाश:" कर्ता में अच् प्रत्यय ॥ श्री ॥

**संगति**—अब अर्जुन की जिज्ञासा होती है कि हे देवकीनन्दन ! क्या आप सभी को जानते हैं? इस पर भगवान् कहते हैं—

**"वेदाहं समतीतानि वर्तमानानि चार्जुन।**
**भविष्याणि च भूतानि मां तु वेद न कश्चन।। ७/२६**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! मैं अत्यन्त पूर्व जन्मे हुये, तथा वर्तमान में शरीर धारण किये हुये और भविष्य में शरीर धारण करने वाले सभी प्राणियों को जानता हूँ। किन्तु मुझे कोई भी नहीं जानता, अथवा मुझे सृष्टिकर्ता ब्रह्मा भी नहीं जानते।

**व्याख्या**—"च" कार अप्यर्थक है, भगवान् के लिये भूत और भविष्यत् काल नहीं होते, इसीलिये वे सब कुछ जानते हैं। "कश्चन" जो भगवद् भक्ति रहित है, वह भगवान् को नहीं जानता। अथवा 'क' शब्द ब्रह्मा के अर्थ में है, और च अप्यर्थक, एवं नकार द्वय दृढ़ता के लिये। अर्थात् मुझे ब्रह्मा भी नहीं जानते, नहीं जानते ॥श्री॥

**संगति**—अर्जुन जिज्ञासा करते हैं, जीव आपको क्यों नहीं जानता ? भगवान् उस कारण को स्पष्ट कर रहे हैं—

**इच्छाद्वेषसमुत्थेन द्वन्द्वमोहेन भारत।**
**सर्वभूतानि संमोहं सर्गे यान्ति परन्तप ।। ७/२७**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**— हे भरतवंश में उत्पन्न शत्रुनाशक अर्जुन ! सभी जीव इच्छा और द्वेष से उत्पन्न सुख दुखादि द्वन्द्वों के अविवेक से जन्म के समय सम्मोह अर्थात् विस्मरण को प्राप्त करके पूर्वका सब कुछ भूल जाते हैं, पर मैं नहीं भूलता।

**व्याख्या**— प्रत्येक जीवकी किसी वस्तु के प्रति इच्छा और किसी वस्तु के प्रति द्वेष होता है, इसीलिये वह सुख दुःख आदि द्वन्द्वों से मोहित हो जाता है। अत: जन्म के समय असह्य पीड़ा के कारण पूर्वका सब कुछ भूल जाता है, इसीलिये भागवत में शुकाचार्य कहते हैं—

**"किं किं न विस्मरन्तीह मायामोहितचेतसः।**

किन्तु भगवान् इच्छा और द्वेष से परे हैं, इसीलिये जन्मकाल में भी उन्हें सम्मोह नहीं होता। श्रीरामावतार में प्रभु श्रीकौसल्या जी को पूर्वजन्म की कथा सुनाते हैं, जैसे—

''ब्रह्माण्ड निकाया निर्मित माया रोम-रोम प्रति वेद कहैं।
मम उदर सो वासी यह उपहासी सुनत धीर मति थिर न रहै।।

उपजा जब ज्ञाना प्रभु मुसुकाना चरित बहुत विधि कीन्ह चहै।
कहि कथा सुहाई मातु बुझाई जेहि प्रकार सुत प्रेम लहै।।
मानस १-२९२-३

इसी प्रकार कृष्णावतार में भी प्रभु ने देवकी जी को पूर्वजन्म की कथा सुनाई

''त्वमेव पूर्वं सर्गे भूः, पृष्णीः स्वायंभुवे सती।
तदायं सुतपानाम प्रजापतिरकल्मषः।।
भागवत १०-३-३३ ।।श्री।।

संगति—अव अर्जुन प्रश्न करते हैं, कि प्रभो! कौन लोग आपको निरन्तर स्मरण करते हैं और कौन आपके चरणों को कभी नहीं भूलते ? इस पर भगवान् कहते हैं—

''येषां त्वन्तगतं पापं जनानां पुण्यकर्मणाम्।
ते द्वन्द्वमोहनिर्मुक्ता भजन्ते मां दृढव्रताः।। ७/२८

रा०कृ०भा०सामान्यार्थ— हे अर्जुन! किन्तु जिन पुण्यकर्मा महानुभावों का पाप नष्ट हो गया होता है। वे सुख दुःखादि द्वन्द्वों के मोह से मुक्त हुये प्रपत्तिलक्षण व्रतको दृढ़ता से धारण करके मुझे भजते हैं।

व्याख्या— भगवद् भजन प्रतिबन्धक प्रत्यवाय विशेष ही पाप है, श्रुतिस्मृति पुराणोक्त भगवत् प्रीति के लिये किया हुआ कर्म पुण्यकर्म है। पापी व्यक्तिको भगवान् का भजन नहीं भाता। यथा—

''पापवन्त कर सहज सुभाऊ।
भजन मोर तेहि भाव न काऊ।। मानस ५-४४-३

इसीलिए शास्त्रविहित कर्म करके निष्पाप मनसे मेरा भजन करो, यही सारांश है ।।श्री।।

संगति— अब भगवान् पूर्वोक्त प्रकरण का दो श्लोकों से उपसंहार कर रहे हैं।

''जरामरणमोक्षाय मामाश्रित्य यतन्ति ये।
ते ब्रह्म तद्विदुः कृत्स्नमध्यात्मं कर्म चाखिलम्।।२९।।

**साधिभूताधिदैवं मां साधियज्ञं च ये विदुः ।**
**प्रयाणकालेऽपि च मां ते विदुर्युक्तचेतसः ।। ७/३०**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जो साधक वृद्धावस्था और मृत्यु से मुक्ति पाने के लिये मुझ परमात्मा को प्रपन्न होकर यत्न करते हैं, वे उस ब्रह्म को सम्पूर्ण अध्यात्मको तथा सम्पूर्ण कर्म को जान जाते हैं ।

जो लोग अधिभूत अधिदैव और अधियज्ञ के साथ मुझ परमात्मा को जान लेते हैं। वे मुझमें अपना चित्त लगाकर प्राण के प्रयाण के समय भी मुझे जानते ही रहते हैं । अर्थात् जन्ममरण की पीड़ा उनके मनसे मुझे नहीं विस्मृत करती वे मुझे नहीं भूलते ।

**व्याख्या**—जरा और मरण ये ही दोनों जीव को भगवान् का विस्मरण कराते हैं, और इनसे मोक्षपाना केवल भगवत्कृपा से सम्भव है । इसीलिये परमेश्वर शरणागति से जीव जरामरण से मुक्त भी हो जाता है । तथा ब्रह्म अध्यात्म-कर्म-अधिभूत-अधिदैव- और अधियज्ञ और उनके साथ सगुण साकार भगवान् इन सातों को जानकर प्रयाण के समय भी प्रभु को नहीं भूलता, यह उपेयका स्वरूप है । इसकी चर्चा भगवान् आठवें अध्याय में करेंगे ॥ श्री ॥

**राघव कृपावर भाष्य सुन्दर**
**शास्त्र सम्मत बुद्धिसे**
**शाश्वत विशिष्टा द्वैत मण्डित**
**दिव्यभाव विशुद्धि से ।**
**अध्याय सप्तम दिव्यगीता**
**भक्ति विशद सुधा भरी**
**श्रीरामभद्राचार्यने अति**
**ललित शुभ व्यख्या कही ।।**

श्रीचित्रकूटतुलसीपीठाधीश्वरजगद्गुरुरामानन्दाचार्य स्वामीरामभद्राचार्यप्रणीत श्री राघवकृपाभाष्य श्रीमद्भागवतगीतासु ज्ञानविज्ञानयोगोनाम् सप्तमोध्यायः ॥

**'श्री राघवः शन्तनोतु'**

"श्रीमद्राघवो विजयते"

"श्री रामानन्दाचार्याय नमः"

# अथाष्टमोऽध्यायः

## मंगलाचरणं

नवीननीलोत्पलदामसौभगो गभीरपाथोनिधितुल्यसाहसः ।
धनुर्धरश्चण्डशिलीमुखाकरस्तनोतु शं धर्मरथस्थराघवः ।। १ ।।

धनञ्जयस्यन्दननूलरत्नं कंसार्णवोच्छोषणसत्प्रयत्नम् ।
नवाब्दरम्यं जगतां प्रणम्यं गीतां गृणन्तं प्रणमाम्यनन्तम् ।। २ ।।

विधुमुखकमलमरन्दितनन्दितविबुध कैरवा गीता ।
वेदेन्दुयोत्स्नेयं विजयत ईड्यचरित्रचारुगीता ।। ३ ।।

संगतिः—अथ सप्तमाध्यायस्य चरमश्लोकयोः श्री कृष्णार्पितचेतसां तद्ब्रह्माध्यात्मसकलकर्माधिभूताधिदैवाधियज्ञज्ञानस्य प्रयाणकाले च स्वज्ञेयत्वस्य सौलभ्यमुक्तं स्वयमेव भगवता । तान्येव सप्तज्ञेयानि प्रश्नबीजीकृत्य पार्थः परमात्मानं अष्टमाध्याये द्वाभ्यां श्लोकाभ्यां पृच्छति—

किं तद्ब्रह्म किमध्यात्मं किं कर्मपुरुषोत्तम ।
अधिभूतं च किं प्रोक्तमधिदैवं किमुच्यते।। ८/१

अधियज्ञः कथं कोऽत्र देहेऽस्मिन् मधुसूदन ।
प्रयाणकाले च कथं ज्ञेयोऽसि नियतात्मभिः ।। ८/२

रा० कृ० मा—पुरुषेषु क्षराक्षराक्षरपरेषु-उत्तमः श्रेष्ठः तत् सम्बुद्धौ हे पुरुषोत्तम ! अथवा सान्ता अजन्ता इति नियमात् अजन्तोऽपि तमशब्दः क्लीबे । उत्क्षिप्तं तमं येन स उत्तमः । पुरुषाणामुत्तमः पुरुषोत्तमः। पुरुषाणां स्वं शरणागतानां जीवानां उत्तम अज्ञानध्वान्तनाशक इति भावः । परं सर्वज्ञवात् न किमपि तवाविदितमिति भावः। भवता पूर्वोक्तं तद् प्रसिद्धं ब्रह्म किम् ? एवमेव भवता संकीर्तितपूर्वमध्यात्मं किम् ? तथाखिलमखण्डितं कर्म किम् ? यतो हि चतुर्थे कर्म

व्याख्यातम्, तृतीयेऽपि। किन्तु अखिलं कर्म न व्याख्यातम् । सप्तमे च ऊनत्रिंशे कर्म चाखिलम् इत्युक्तम् । अतोऽखिलं कर्म जिज्ञासते । एवं अधिभूतं भूतानि अधिकृत्य वर्तते-इत्यधिभूतम् । देव एव दैवम् । स्वार्थेऽण् । तत्किं उच्यते कथ्यते भवता इतिशेषः । दैवमधिकृत्य इति अधिदैवम् । चकारः समुच्चायार्थः । हे मधुसूदन !

अधियज्ञः—यज्ञाधिष्ठाता कः ? अत्र देहे कथम् ? तिष्ठति एवम् प्रयाणस्य सत्कर्मपूर्वकशरीरत्यागस्य काले समये नियतः वशीकृतः आत्मा मनः येषां ते नियतात्मनः तैः नियतात्मभिः । वशी कृतान्तःकरणैः कथं ज्ञेयोऽसि । एवं सप्तप्रश्नबीजानि समाधातुं भगवान् प्रार्थितः पार्थेन ।

इह यद्यपि पूर्वाचार्याणां मते सप्तप्रश्नाः पार्थस्य, कथमिति प्रश्नबीजस्य षण्ठेऽन्तर्भावात् । परन्तु मम मते अत्राष्टौ प्रश्नाः । तथाहि तद् ब्रह्म किम् ? इति प्रथमः । अध्यात्मं किम् इति द्वितीयः । कर्म किम् इति तृतीयः । प्रोक्तं अधिभूतं किम् ? इति चतुर्थः । अधिदैवं किमुच्यते ? इति पञ्चमः । अधियज्ञः कः ? इति षष्ठः । अधियज्ञः अत्र देहे कथम् ? इति सप्तमः प्रयाणकाले नियतात्मभिः कथं ज्ञेयः असि ? इत्यष्टमः । एवमष्टकृत्वः किम् शब्द प्रयोगे कथं सप्तैव प्रश्नाः इति त एव जानन्तु। तथा हि- अष्ठौ प्रश्नान् पर्यपृच्छत्—

पार्थोऽष्टप्रकृतिज्ञतः अष्टमेऽष्टौ जिघांसन् हि देवक्या अष्टमं हरिम् । एवं अष्टौ प्रश्नान् यथा क्रमं विवृणोति भगवान् वासुदेवः ।

**श्रीभगवानुवाच**

**अक्षरं ब्रह्म परमं स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते ।**
**भूतभावोद्भवकरो विसर्गः कर्मसंज्ञितः ॥ ८/३**

षडैश्वर्यसम्पन्नो भगवान् उवाच हे पार्थ ! अश्नुते सर्वं व्याप्नोति इत्यक्षरम् । 'सर्वव्यापी सर्वभूतेषु गूढः ॥' कठ·उ० १/३/१२ इति श्रुतेः । न क्षरति न क्षीयते वा इत्यक्षरम् । 'अविनाशी अरेऽयमात्मा' इति श्रुतेः । अक्षाणि इन्द्रियाणि राति जीवाय ददाति इत्यक्षरम् । एवं भूतं परमं पराः परमात्मपदकमलपरायणाः मा जीवाः यस्य तत्परमम् ! परा उत्कृष्टा मा शक्तिः यस्य तत्परमम् एवम् परमम् अमरं ब्रह्म इति प्रश्नोत्तरम्। यद्यपि जीवोऽपि अक्षरः कूटस्थोऽक्षर उच्यते ॥ गीता १५/१६ ॥ परमात्मापि अक्षरः। त्वमक्षरं सदसत्तत्परं यत् ॥ गीता ११/३७॥ किन्तु अक्षरादुत्तमत्वेन उक्तत्वात् परमात्मा जीवतोऽपि ज्यायान् अक्षरादपि चोत्तमः ।।गीता १५/१८ ॥ अतः अक्षरं ब्रह्म इत्युक्ते जीवात्मन्यपि-अतिव्याप्तिः स्यात् तद्वारणाय

परममक्षरं ब्रह्म इत्यक्तं परमत्वं चेह पूज्यमानत्वम् । "सन्महत्परमोत्तमोत्कृष्टाः पूज्यमानैः" इति पाणिनीयानुशासनात् । जीवापेक्षया परमात्मनि उत्तमत्वं उत्कृष्टत्वञ्च । न खलु सर्वे जीवाः पूजार्हाः गुणदोषमयत्वात् । परमात्मा निर्दोषत्वात् सर्वेषां पूज्यः । यथोक्तं श्रीमद्भागवते-उद्धवेन—

स्वयं त्वसाम्यातिशयस्त्र्यधीशः
स्वाराज्यलक्ष्म्याप्तसमस्तकामः ।
बलिं हरद्भिश्चिरलोकपालैः
किरीटकोट्येडितपादपीठः ॥ भागवत ३/२/२१

यत्तु केचनाक्षरपदेन जीवात्मनस्तात्पर्यमिच्छन्ति 'अव्यक्तमक्षरे लीयते' इत्यादि श्रुतेः तदसंगतम् । इह प्रयुक्तस्य परमशब्दस्य जागरूकत्वात् । जीवात्मनश्च न च क्वापि ब्रह्मत्वेन अप्रसिद्धत्वात् । यदि अक्षरं जीवार्थकमेव विवक्षितं स्यात् तदा परममिति विशेषणं न दीयेत । अक्षरत्वमुभयोः समानं जीवब्रह्मणोः परन्तु परमत्वं ब्रह्मणि विशेषः । अत एव बृहदाख्यके याज्ञवल्क्यगार्गीसंवादे—

श्रुत्यैव अक्षरस्य प्रकामं प्रशस्तिः कृता । यथा—
सहोवाचैतद् वै तदक्षरं गार्गि ब्राह्मणा अभिवदन्त्यस्थूलमनण्व-
ह्रस्वमदीर्घमलोहितमस्नेहमच्छायमतमोऽपाटवमनाकाशमसङ्ग-
मरसमगन्धमचक्षुष्कमश्रोत्रमवाङ्मनोऽतेजस्कमप्राणम-
मुखममात्रमनंतरमवाह्यं न तदश्नाति किञ्चन न तदश्नाति कश्चन
(बृहदारण्यक ३/८/८)

एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गी सूर्याचन्द्रमसौ विधृतौ तिष्ठत एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गर्गि द्यावापृथिव्यौ विधृते तिष्ठत एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गर्गी निमेषा मुहूर्ता अहो रात्राण्यर्धमासा मासा ऋतवः संवत्सराः इति विधृतास्तिष्ठन्त्येतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि प्राच्योऽन्या नद्यः स्यन्दन्ते श्वेतेभ्यः पर्वतेभ्यः प्रतीचोऽन्या यां यां च दिशमन्वेतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि ददतो मनुष्याः प्रशंसन्ति यजमानं देवा दर्वीं पितरोन्वायत्ताः ॥ ३/८ वृहदराण्य कोपनिषद् ॥

पूर्वं प्रथमः प्रश्नः उत्तरितः । यत् परमत्वे सत्यक्षरत्वं ब्रह्मत्वं इत्यमेवमादिः । इदानीमध्यात्मं निरूप्यते आत्मनि जीवात्मनि अधिकृतं तिष्ठति इत्यध्यात्मम् । यद्वा अधिकृतौ आत्मा तौ जीवात्मपरमात्मानौ येन तदध्यात्मम् । स च स्वभावः । स्वभाव-शब्दे न कर्मधारयः प्रत्युत षष्ठीसमासः । स्वशब्दोऽत्र सेवकवाची । तथाहि—

पूर्वोक्तस्य परमस्याक्षरस्य ब्रह्मणा निरस्तसमस्तहेय-गुणप्रत्यनीकस्य स्वेतरसकलविलक्षणलक्षणस्य निरवधिक-निरतिशयसकलकल्याणगुणगणैकनिलयस्य परम व्योमभूतसाकेतलोककृत-मंगलमयनिवासस्य सीतापतेः श्रीवत्सलाञ्छनधनुर्बाणादिव्याचिन्त्यविचित्रायुधोपेतस्य लक्ष्मणभरतशत्रुघ्नवायुपुत्रप्रभृतिनिरस्तसकलपुंदोषशंकापङ्कलङ्कावकाशदूरतोऽपास्तसमस्तविषमविषविषयाभिलाषशुचिररूचिरसदयहृदयनिहितपद्माभ्यर्चित-पदपद्मपरमपावनपरागानुरागरोलम्बकदंबोचितप्रणतिपिपासनित्यकैंकर्यपरायण-कोटिकोटिपरमहंसपरिव्राजकाचार्यविमलात्ममहात्मतोष्टूयमाननिरभिमानपरम-भागवतसंकीर्तितभववारिधिवहित्रचारुचरित्रनितान्तनिर्मलविगतकश्मलसजलनयननीरन्धनीराजितनीरजनयननिटिलनयननिपुणनिरीक्षमाणप्रणतप्रतिक्षणप्रतीक्षमाणपरमेश्वर-पदपद्मपरिचरणपरमप्रियपरिकरपरिलाल्यमानश्रीमच्चरणकमलयुगलस्य श्रीसीताभिरामस्य रामस्य स्वः सेवकः तस्य भावः स्वभावः । तस्यैव जीवात्मपरमात्मनोरपि समधिकृतत्वात् । इदमेव अध्यात्ममुच्यते ।

यत्तु, सो भावः स्वभावइति कैश्चिदुक्तं तन्न । अध्यात्मस्य तथात्वेनाप्रसिद्धत्वात् । ब्रह्मणः जीवभावः अज्ञानम् । त्वन्मते न खलु कोऽपि मनीषी अध्यात्मज्ञानत्वेनाध्यवस्यति यदि चेत्, स्वः प्रकृतिः तदभावः अध्यात्मं इत्यपि न । श्रीगीतायामपि अध्यात्मस्य ज्ञानरूपेणैव चर्चिष्यमाणतत्वात् । मदनुग्रहाय परमं गुह्यमध्यात्मसंज्ञितम् ॥ गीता । ११/१

न खलु प्रकृतिः मोहं व्यपोहितुं प्रभवति, न खलु प्रकृतिज्ञानं विद्या कथञ्चित् स्यादपि तथापि न सा भगवदि विभूतिः । अध्यात्मस्य च भगवद्विभूति त्वं अत्रैव श्रीगीतासु दशमे चर्चयिष्यते—

**अध्यात्मविद्या विद्यानां वादः प्रवदतामहम् ।। (गीता १०/३२)**

तस्माद् स्वभावः सेव्यसेवकभावः । अतएव हारीतः—

**दासभूतास्तु वै सर्वे ह्यात्मानः परमात्मनः ।**
**अहं दासो हरिः स्वामी स्वभावश्च सदा स्मर ।। इति ॥**

राद्धान्तयां बभूवुश्च अस्मद् पूज्यचरणाः कविचक्रचूणामणयः हुलसी हर्षवर्धनाः श्रीगोस्वामितुलसीदासमहाराजाः मानसे सप्तमे ।

सेवक सेव्य भाव बिनु, भव न तरिय उरगारि।
भजिय रामपदपंकज, अस सिद्धान्त बिचारि ।।

मानस ७/११९ क

एतद्रूपान्तरम्—

तरेद्भवाब्धिं न कदापि कोऽपि,
जनो विना सेवकसेव्यभावम्।
विचार्य चैतं भुजगेन्द्रशत्रो,
भजस्व सीतेशपदारविन्दम्।।

एतेन स्वभावशब्दमन्यथाव्याचक्षाणाः परास्ताः। अथ कर्म व्याचष्टे भवन्ति इति भूतानि, भवनधर्मीणि जीवजातानि। भवः उत्पतिः उत्कृष्टा भवः उद्भवः वृद्धिः भावश्च उद्भवश्च भवोद्भवौ, भूतानां भवोद्भवौ इति भूतभावोद्भवौ तौ करोति तद्धेतुः इति भूतभवोद्भवकरः । कृञो हेतुताच्छील्यानुलोम्येषु पा. अ. ३/२/२० इत्येतेन हेत्वर्थेऽच् प्रत्ययः। जीवोत्पतिवृद्धिहेतुरिति यावत्। एवं भूतो विसर्गः तद्तद्देवोद्देशेन अग्नौ आहुतिप्रक्षेपः विसर्जनाख्यो विसर्गः हविष्त्यागः कर्म संज्ञितः कर्मसंज्ञावान् जीवोत्पत्तिः, वृद्धिहेतुभूतम् अग्नौ विर्विसर्जनं तद्तद्देवतोद्देशकं कर्म विवक्षितम्। यथा भगवान् मनुः—

अग्नौ प्रास्ताहुतिः सम्यगादित्यमुपतिष्ठते।
आदित्याज्जायतेवृष्टिर्वृष्टेरन्नं ततः प्रजाः।। गीता ३/७६

यत्तु जीवानां उत्पत्तिर्वृद्धिकारणं योषिति गर्भाधानरुपेण पुरूषद्वारकं शुक्रविसर्जनं विसर्गः तदेव कर्मेति कैश्चिद् व्याख्यातं तत् अशास्त्रीयम् अनर्गलं च वासनामयत्वात् न वैष्णवैः ग्राह्यम्। तेन योषिति तेजोविसर्जनेन भूतानां सत्यामप्युत्पत्तौ वृद्धेरनिवार्यता दुर्योधनादीनामेवकुपुत्राणामुत्पत्तौ तु पराभव एव नैवोद्भवः । यथा गोस्वामि तुलसिदासैः श्रीमानसे भणितम्—

उदय केतु सम हित सबही के,
कुंभकरण सम सोवत नीके ।(भा० १/४/६)

एतद्रूपान्तरम्—

नैव श्रेयान् सर्वेषां तेषां केतुरिवोदयः।
कुंभकर्णायिता नूनं स्वपन्तो भान्ति दुर्जनाः।।

एवं विधविसर्गस्तु सूकरकूकराणामपि सुलभः । अत्यन्तमप्राप्तौ हि विधिर्भवति तस्माद्यथोक्तं ज्यायः । श्रीः ॥

अथ चतुर्थपञ्चमषष्ठप्रश्नानां समाधानानि चिकीर्षन् आह भगवान्—

**अधिभूतं क्षरो भावः पुरुषश्चाधिदैवतम् ।**
**अधियज्ञोऽहमेवात्र देहे देहभृतांवर ।। ८/४**

भूतेषु इति अधिभूतं अव्ययीभावो विभक्त्यर्थे । यद्वा अधिकृतानि पृथिव्यपतेजोवाय्वाकाशानि येन तदधिभूतम् । क्षरतीति क्षरः, भवतीति भावः, क्षरविनाशशाली अचिद्वर्गः भावः पदार्थः अधिभुक्तं अष्टप्रकृतिविकारात्मकं जगत् पाञ्चभौतिकं च तथा देवता एव दैवतानि स्वार्थे अण् । देवतानि इन्द्रादीनि अधिकृत्य वर्तते इति अधिदैवतम् देवतानामधीश्वररूपं पुरुषः जीवात्मा इह जात्यर्थे एकवचनम् । विनाशशीलस्य चैतस्याचिद्वर्गस्य नियन्ता प्रतिशरीरं निवासी जीवात्मभूतः शरीरिणां प्राणिनां मध्ये वर श्रेष्ठ हे पार्थ अहं परमात्मा श्रीकृष्णः अधियज्ञः । अत्र देहे अस्मिन् शरीरे निजेनैश्वर्येण तिष्ठामि । यज्ञो वै विष्णुः इति शरीरे निजेनैश्वर्येण तिष्ठामि । यज्ञो वै विष्णुः इति श्रुतेः इह कथमित्यस्यापि समाधानं कः इत्यस्यान्ते, कथं इत्यस्यापि, अयं भावः निजेनैश्वर्येण भगवान् सर्वेषु शरीरेषु अन्तर्यामितया तिष्ठति । अतएव काठकाः पठन्ति 'अणोरणीयान् महतो महीयान्' ॥श्रीः॥

अथाष्टमं प्रश्नं उत्तरयति त्रिभिः—

**अन्तकाले च मामेव स्मरन्मुक्त्वा कलेवरम् ।**
**यः प्रयाति स मद्भावं याति नास्त्यत्रसंशयः ।।** गीता ८/५

चकारः समुच्चयार्थः प्रश्नक्रमरक्षणसूचनार्थश्च । तथा च अन्तकाले प्रारब्धक्षयानुकूलसत्कर्ममंडितशरीरावसानसमये, मां निरस्तसमस्तानुपादेयगुणं सततसन्निहितनिखिलनिरतिशयनिरवधिककल्याणगुणैकनिलयं दत्तप्रपन्नाभयं विगतामयं सगुणं साकारं विशदाकारं नवजलधरसुकुमारं हृतभूरिभूमिभारं मनुजावतारं परमोदारं सकलभुवनसौन्दर्यसारं, विशदवपुर्विभाविजितकोटिकोटिमारं परमकरुणाकूपारं भगवतमनन्तं श्रीकृष्णं एवं न तु मदन्यं देवं स्मरन् मनसानुध्याय कलेवरं मद्भजनमहिम्ना क्षीणप्रबन्धं षड्विकारैरविप्रलब्धं मद्भावभाविततया निर्दोषं अतएव पूजितम् । कलेवरशब्दो हि पूजितशरीरार्थे प्रयुज्यते । भगवत्स्मरणेन साधकस्य शरीरमपि भगवदीयतया पूजितं भवति । यथा श्रीमानसे श्रीभुशुण्डिदेवः गरुडं प्रति—

सोइ पावन सोइ सुभग शरीरा।
जो तनु पाइ भजई रघुबीरा ।। मानस ७/९६/२,३

रामविमुख लहि विधिसम देही।
कवि कोविद न प्रसंसहिं तेही ।।

रूपान्तरम्—

तदेव पावनं दिव्यं शरीरं सुभगं हि तत्।
यत्प्राप्य भजते लोको रघुवीरमनामयम्।।

लब्ध्वा विधिसमं देहं श्रीरामविमुखो यदि।
कवयः कोविदास्तं वै न प्रशंसन्ति कर्हिचित्।।

तथाभूतं मत्सेवासमुपयुक्तंकलेवरं मुक्त्वा, सर्पकंचुकमिव विगतमरणजनितक्लेशः निष्प्रयासं विसृज्य भगवत्भजनरसिको हि जननमरणजनितक्लेशैरबाधितत्वादनायासं प्रारब्धजीर्णशरीरं निर्ममः सहजं त्यजति यथा श्री भागवते भीष्मः—

विशुद्धया धारणया हताशुभस्तदीक्षयैवाशुगतायुधव्यथः।
निवृत्तसर्वेन्द्रियवृत्तिविभ्रमस्तुष्टाव जन्यं विसृजन् जनार्दनम्।।
भाग १/९/३२

यथा च श्रीमानसे बाली

राम चरन दृढ़ प्रीति करि बालि कीन्ह तनु त्याग।
सुमन माल जिमि कंठ ते गिरत न जानइ नाग।।मानस ४/११

रूपान्तरम्—

प्रीतिं विधाय रघुनन्दनपादपद्मे
बाली तथैव विजहौ निजदेहमीड्यम्।
रम्यां यथासुमनसां महनीयमालां
कण्ठान्न वेद मदयुग्द्विरदः पतन्तीम्।।

यः प्रयाति सत्कर्मकृतयथावर्णाश्रमपरिपालितसमस्तवैदिकमर्यादः प्राकर्षेण-निजजीवनयात्रां समाप्य गच्छति स साधकः। 'मद्भावम्'- मम भावः मद्भावः तं मद्भावं ननु यदि जीवो भगवत्सादृश्यमेतीति विवक्ष्यते भगवता तदा—

चतुर्भिः पार्षदैर्विष्णोः स्वादृशैरभिपूजितः ।
स्तूयमानो योगिगणैः राममाभाष्य सत्वरः ।
कृताञ्जलिपुटो भूत्वा तुष्टाव रघुनन्दनम् ।।
(अध्यात्म रामायण - ३।८।४०,४१,४२,४३)

अर्थात् ऐसा कहकर भगवान् राम ने कहा हे जटायु जी ! आज सभी लोगों के देखते-देखते आप मेरे परमपद साकेत लोक को जाइये और मेरी सारूप्य मुक्ति स्वीकारिये। इसके अनन्तर जटायु ने दिव्य रूप धारण कर लिया । अर्थात् उन्हें वैष्णव चतुर्भुज रूप मिला । वे सूर्य के समान जाज्वल्यमान विमान पर आरूढ़ होकर तथा शंख, चक्र, गदा, पद्म, किरीट एवं श्रेष्ठ आभूषणों से युक्त जटायु अपने प्रकाश से सम्पूर्ण दिशाओं को प्रकाशित कर रहे थे । वे निर्मल हो चुके थे । वे नारायण के समान पीताम्बर धारण किये हुए थे । उस समय भगवान् विष्णु जी के चार पार्षद नारायण के समान रूप धर कर जटायु की पूजा कर रहे थे । सभी योगिजन दिव्य स्तुतियों से जटायु की स्तुति कर रहे थे फिर भी जटायु अपने जीव भाव को नहीं भूले और आखों में आंसू भरकर दोनो हाथ जोड़कर विनम्रता पूर्वक भगवान् श्रीराम को सम्बोधित करके स्तुति करने लगे । इसी प्रकार मानस में भी—

गीध देह तजि धरि हरि रूपा । भूषन बहुपट पीत अनूपा ।।
श्यामल गात विशाल भुजचारी । स्तुति करत नयन भरि वारी ।।
(मानस. ३।३२।१,२)

उत्तर पक्ष—अब समाधान दे रहे हैं । जटायु के लिए भगवान् ने सारूप्य मुक्ति की आज्ञा दी है, स्वारूप्य की नही । स्वरूप और सरूप में अन्तर है । अपने समान रूप को सरूप कहते है और अपने रूप का स्वरुप । जटायु को भगवान् श्री राम ने अपना द्विभुजरूप नहीं दिया । उन्हें भगवान् नारायण का चतुर्भुज रूप मिला जो राघव सरकार का सरूप है अर्थात् समान रूप हैं । चतुर्भुज रूप में राम रूप से भिन्नता होते हुए भी रामरूपगत 'भूयोधर्मवत्ता' रूप समानता है । 'मत्सारूप्यं भजस्वाद्य' भगवान् ने स्वारूप्यं तो नही कहा परमेष्ठी त्रिदैवत काण्ड में भगवान् के स्थूल, सूक्ष्म और परात्पर इन तीन रूपों की चर्चा है । उनमें अष्टभुज स्थूल, चतुर्भुज सूक्ष्म, और द्विभुज परात्पर माना गया है—

स्थूलं चाष्टभुजं प्रोक्तं सूक्ष्मं प्रोक्तं चतुर्भुजम् ।
द्विभुजं परात्परं प्रोक्तं तद्रामे परमेश्वरे ।।

यदि तुम्हारे अनुसार ब्रह्म जीव का अभेद माना जाय तो जटायु का सजल नयन होना, और हाथ जोड़कर भगवान् की स्तुति करना यह सब कैसे घटेंगे । जब कि वैष्णव

रूप प्राप्त करने पर भी जटायु का जीव भाव बना हुआ है । क्योंकि जीव नित्य है । यदि कहो कि पहले जीव का साधर्म्य प्राप्त होता है फिर वह ब्रह्ममय हो जाता है तो ऐसा भी नहीं कहना चाहिए । क्योंकि गीता १४/२ के उत्तरार्ध में भगवान् स्पष्ट कहते हैं कि मेरे समान धर्मा महानुभाव न तो सृष्टि के समय जन्म लेते हैं और नही प्रलय के समय व्यथित होते हैं । इस वचन से जीव का बहुत्व और नित्यत्व स्वयं ही सिद्ध हो जाता है । वास्तव में शंख चक्रादिमत्व भगवान् का असाधारण लक्षण नहीं है । वह तो और लोगों को मिल जाता है । परन्तु धनुर्बाणोपलक्षित, श्रीवत्सलाञ्छनवत्व ही भगवान् का असाधारण धर्म है । जो श्रीराम के अतिरिक्त कहीं नही मिलता । इसीलिए मानस में सती मोह प्रसंग में गोस्वामी जी कहते हैं - कि "सती जी ने सब कुछ अनेक रूपों में देखा परन्तु रामरूप दूसरा नही दिखा ।"

**पूजत प्रभुहि देव बहु वेषा । राम रूप दूसर नहि देखा ।।**

वास्तव में व्याकरण की दृष्टि से 'भाव' का यहाँ प्रकार अर्थ है और प्रकार का अर्थ विशेषण होता है । अर्थात् मेरे स्मरण से जीव को अपनी भगवत् विशेषणता का बोध हो जाता है अथवा भाव का अर्थ अनुराग है । मेरा स्मरण करता हुआ साधक शरीर को छोड़कर अग्रिम जन्म में भी मुझ श्रीकृष्ण विषयक परमप्रेम प्राप्त कर लेता है । अथवा 'भाव' का 'स्थितिमद्भाव:'। सप्तमी का सामीप्य अर्थ माना जायेगा । इस प्रकार सम्पूर्ण श्लोक का यों अर्थ समझना चाहिए । शरीर के अवसान के अन्तिम क्षण में मेरा स्मरण करता हुआ शरीर छोड़कर जो साधक प्रयाण करता है वह मेरे समीप निवास प्राप्त कर लेता है इसमें संशय नही है । इस प्रकार सब कुछ ठीक हो गया ।। श्री ।।

**संगति**—अब अर्जुन जिज्ञासा करते हैं कि महापुरुष लोग ऐसा कहते हैं कि अन्त में जैसी बुद्धि होती है अगले जन्म में वैसी ही गति मिलती है । इस वाक्य में क्या प्रामाण्य है, अथवा मरण के समय आपका चिन्तन करता हुआ व्यक्ति अगले जन्म में आपके ही भाव को क्यों प्राप्त करता है ? इस प्रकार भगवान् कहते हैं—

**यं यं वापि स्मरन् भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम् ।**
**तं तमेवैति कौन्तेय सदा तद्भावभावित: ।। ८।६**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! अन्त में साधक जिस-जिस भाव का चिन्तन करता हुआ शरीर का त्याग करता है अगले जन्म में वह उसी-उसी भाव अर्थात् पदार्थ को प्राप्त करता है और निरन्तर उसी भाव से भाविता रहता है ।

**व्याख्या**—कौन्तेय शब्द का तात्पर्य है कि तुम परम भागवत कुन्ती के पुत्र हो । अत: तुम्हारे लिए मेरा स्मरण सुगम है । प्रथम चरण में वा शब्द एव के अर्थ में है । 'सदा तद्भावभावित:' इस शब्द में अनेक समासों की सम्भावना है । स चासौ भाव:

तद्भाव:तद्भावेन भावित: तद्भावभावित: अर्थात् वह निरन्तर उसी भाव से भावित रहता हैअथवा स: भाव: भावित: येन स तद्भावभावित: । वह उसी भाव का चिन्तन करता रहता है इससे सदैव उसी भाव में भावित रहता है । उससे छूट ही नहीं पाता । अथवा, तस्मिन् भाव: भावित: येन स तद्भावभावित: येन । वह चिन्तनीय पदार्थ में अपने भाव का समर्पण कर देता है । अथवा तेन भगवता भाव: भावित: येन । भगवान् के द्वारा ही वह उस भाव के चिन्तन के लिए विवश हो जाता है । इसलिए अन्त में भगवान् का भजन करना चाहिए । लोकोक्ति भी है-अन्त भला सो सब भला । श्री ।

संगति—अब भगवान् विषय का उपसंहार करते हुए निष्कर्ष कह रहे हैं-

तस्मात्सर्वेषु कालेषु मामनुस्मर युध्य च ।
मय्यर्पितमनोबुद्धिर्मामेवैष्यस्यसंशयम् ।। ८/७

रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन इसलिए तुम परमात्मा में ही मन एवं बुद्धि को अर्पित करके तुम सभी कालों में मेरा अनुकूलता से स्मरण करो और युद्ध करो। निस्सन्देह मुझे प्राप्त हो जाओगे । अथवा मुझे प्राप्त कर लोगे ।

व्याख्या—'तस्मात्' का तात्पर्य है कि शरीर पूर्वजन्म के भावों से ही निर्मित होता है और किसी के अन्त का कोई निश्चय नहीं होता । कभी भी बुलावा उठा सकता है । इसलिए पहले मन और बुद्धि का मुझमें समर्पण करो । जिससे मन मेरे अतिरिक्त कोई सङ्कल्प न कर सके तथा बुद्धि मेरे अतिरिक्त कोई व्यवसाय अर्थात् निश्चय न कर सके। 'सर्वेषु-' यद्यपि सर्वशब्द स्वयं सम्पूर्णता का वाची है फिर भी बहुवचन का प्रयोग करके भगवान् कुछ और भी कहना चाह रहे हैं । उनका आशय है कि जिस समय में साधक मेरा स्मरण करता है वह समय भी आदरणीय हो जाता है । अत: आदरार्थ में बहुवचन का प्रयोग हुआ है । क्योंकि वह क्षण वह दिन वह मुहूर्त सब कुछ धन्य-धन्य बन जाता है ।

तदेव लग्नं सुदिनं तदेव ताराबलं चन्द्रबलं तदेव ।
विद्याबलं दैवबलं तदेव लक्ष्मीपते तेऽङ्घ्रियुगं स्मरामि ।

कालेषु—यहाँ काल शब्द अवस्था परक है । व्यक्ति की तीन अवस्थाएँ होती है। पवित्र, अपवित्र और पवित्रापवित्र । और काल भी । जैसे-निशीथ अपवित्र, प्रात: पवित्र, संध्या पवित्रापवित्र । ठीक उसी प्रकार स्नानोत्तर अवस्था पवित्र, शयन शौचादि अपवित्र और भोजन करने की अवस्था पवित्रापवित्र । इसलिए कर्मकाण्डी कहते हैं—

ओम् अपवित्र: पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपि वा ।
य: स्मरेत् पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तर: शुचि: ।।

भगवान् का स्मरण सभी अवस्थाओं और सभी कालों में निहित है। स्मरण के लिए कोई भी काल निषिद्ध है ही नहीं। श्रीकृष्णभावावतार श्रीचैतन्य महाप्रभु अपने शिक्षाष्टक में कहते हैं—

**नाम्नामकारि बहुधा निजसर्वशक्ति-**
**स्तत्रार्पिता नियमितः स्मरणे न कालः।**
**एतादृशी तव कृपा भगवन्ममापि,**
**दुर्दैवमीदृशमिहाजनि नानुरागः ।।**

अर्थात् हे प्रभु ! आपने मुझ पर कितनी बड़ी कृपा की है, अपने नाम के बहुत प्रकार कर डाले। उनमें अपनी सम्पूर्ण शक्ति अर्पित कर दी। स्मरण में कोई समय निश्चित नहीं रखा। हे प्रभु आपकी मुझ पर इतनी कड़ी कृपा। परन्तु मुझ पर आपकी जितनी बड़ी कृपा है उतना ही बड़ा मेरा दुर्भाग्य भी है कि इतनी सुविधाओं के होने पर भी आपके नामस्मरण में मेरा प्रेम नहीं जग रहा है। समय को एक क्षण भी व्यर्थ नहीं गँवाना चाहिए। विल्वमङ्गल कहते हैं—

**कृष्ण ! त्वदीय पदपंकजपंजरान्त-**
**रद्यैव मे विशतुमानसराजहंसः।**
**प्राणप्रयाणसमये कफवातपित्तैः**
**कण्ठावरोधनविधौ स्मरणं कुतस्ते ।**

हे कृष्ण ! आपकेचरणकमल रूप पिंजरे के भीतर मेरा मन-राजहंस आज ही प्रवेश कर जाये। प्राण के प्रयाण के समय में कफ वात पित्त के द्वारा कण्ठ का अवरोध हो जाने पर मैं आपका स्मरण कैसे कर सकूँगा। समय की गति बड़ी गहन है। कभी भी कुछ हो सकता है। इसलिए एक प्रसिद्ध सवैया है—

**क्षणभंगुर जीवन की कलिका कल प्रात को जाने खिली न खिली**
**मलायाचल शीतल मन्द सुगन्ध समीर को जाने मिली न मिली।**
**कलिकाल कुठार लिये फिरता तन नम्र से चोट झिली न झिली।**
**भजले रघुनाथ अरी रसना, फिर अन्त समय में हिली न हिली।**

अनुस्मर—मां अर्थात् कुछ सगुण साकार को अनुकूलता से स्मरण करो। प्रतिकूलता से नहीं। जैसे कंसआदि ने मेरा प्रतिकूलता से स्मरण किया वे मुक्त हो गये पर भक्त नहीं हो सके। अनुकूलता से स्मरण करती है श्री ब्रजाङ्गनाएँ उनके स्मरण की प्रशंसा करती हुई मथुरा की नागरियाँ कह रही हैं—

**या दोहनेऽवहनने मथनोपलेपप्रेंखेंखनार्भरुदितोक्षणमार्जनादौ ।**
**गायन्ति चैनमनुरक्तधियो ऽश्रुकण्ठ्यो धन्या व्रजस्त्रिय उरुक्रमचित्तयाना ।।**

सखी ! व्रज की गोपियां धन्य हैं । निरन्तर श्रीकृष्ण में ही चित्त लगा रहने के कारण प्रेम भरे हृदय से आंसुओं के कारण गद्गद कण्ठ से वे इन्हीं की लीलाओं का गान करती रहती हैं । वे दूध दूहते, दही मथते, धान कूटते, घर लीपते बालकों को झूला झूलाते, रोते हुए बालकों के चुप कराते, उन्हें नहलाते-धुलाते, घरों को झाड़ते बुहारते-कहां तक कहें, सारे काम काज करते समय श्री कृष्ण के गुणों के गान में ही मस्त रहती हैं ।

**युध्य च**—यहाँ चकार समुच्चयार्थक है । अर्थात् दोनों करो । तात्पर्य यह है कि मन से स्मरण करो तन से रण करो । यहां परस्मैपद का प्रयोग करते हैं । क्योंकि युद्ध का फल अर्जुन को नहीं मिलेगा । सांसारिक दृष्टि से युधिष्ठिर को और पारमार्थिक दृष्टि से भगवान् कृष्ण को फल मिलेगा ।

**तन से कर्म करो विधि नाना । मन राखौ जहाँ कृपा निधाना ।।**

**संगति**—अब अर्जुन प्रश्न करते हैं कि किस प्रकार आपका स्मरण करके सांसारिक प्रपञ्च से मुक्त हुआ जीव आप को प्राप्त करे ? इस प्रश्न का भगवान् तीन प्रश्नों में उत्तर देते हैं ।

**अभ्यासयोगयुक्तेनचेतसा नान्यगामिना ।**
**परमं पुरुषं दिव्यं याति पार्थानुचिन्तयन् ।।८/८**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! अभ्यास योग से युक्त मुझसे अतिरिक्त अन्यत्र न जाने वाले चित्त के द्वारा अनुकूलता से चिन्तन करने वाला साधक मुझ अलौकिक परम पुरुष को प्राप्त कर लेता है ।

**व्याख्या**—'अभ्यासयोगयुक्तेन' भगवान् के नाम, रूप, लीला, धाम का बारम्बार चिन्तन का नाम ही अभ्यास है । उस अभ्यास रूपयोग से चित्त को युक्त करना चाहिए ।

'नान्यगामिना' यहाँ 'नैकधा' की भाँति, सहसुपा आ० प० २/१/३ सूत्र से समास हुआ । यदि कहें कि न का लोप क्यों नहीं हुआ तो वह 'नञ्' समास में होता है । न लोपो नञः आ० प० ६/३/७३ यह अनुशासन है । 'न' लोप के अभाव में समास का फल क्या है ? सन्धि की अनिवार्यता और स्वर की विशेषता । भगवान् पतंजलि भी कहते हैं कि समास के बिना सन्धि कार्य अनिवार्य नहीं होता । यथा—

**संहितैकपदे नित्या नित्या धातूपसर्गयोः ।**
**नित्या समासे वाक्ये तु सा विवक्षामपेक्षते ।।**

इस प्रकार चिन्तन करने वाला व्यक्ति उस दिव्य पुरुष को प्राप्त करता है ।

अनुचिन्तयन्—अर्थात् अनुकूलता से चिन्तन करता हुआ दिव्यम् -दिव्य शब्द साकेतलोक भिन्न का वाचक है । अर्थात् जो भक्तों के लिए स्वयं साकेत और गोलोक से प्रकट हुआ है ।

संगति—वह परम पुरुष कैसा है इसी बात को दो श्लोकों से कहते हैं—

कविं पुराणमनुशासितार-
मणोरणीयांसमनुस्मरेद्यः ।
सर्वस्य धातारमचिन्त्यरूप-
मादित्यवर्णं तमसः परस्तात् ।। ८/९

प्रयाणकाले मनसाचलेन
भक्त्या युक्तो योगबलेन चैव
भ्रुवोर्मध्ये प्राणमावेश्य सम्यक्
समं परं पुरुषमुपैति दिव्यम् ।। ८/१०

रा० कृ० भा सामान्यार्थ—हे अर्जुन शास्त्र विहित जीवन यात्रा सम्पन्न करके मंगलमय प्राण प्रयाण काल में मेरी भक्ति से युक्त जो साधक अभ्यास योग के बल से पूरक प्रायाणाम की विधि से प्राणवायु को भ्रुकुटि के मध्य में भली भाँति स्थापित करके निश्चल मन से मुझ क्रान्तद्रष्टा पुराण पुरुषोत्तम सब पर शासन करने वाले अणु जीवात्मा से भी सूक्ष्म, सब का भरण पोषण करने वाले, अचिन्त्य स्वरूप वाले, सूर्य के समान तेजस्वी अविद्या से परे, ऐसे परमात्मा को यदि स्मरण करे तो वह उस अर्थात् मुझसे अभिन्न दिव्य पुरुष परमात्मा को प्राप्त कर लेता है ।

व्याख्या — भक्त्या — आशय यह है कि योग भी भगवत् भक्ति के बिना निष्क्रिय है । भ्रुवोर्मध्ये — यह पूरक प्राणायाम की एक प्रणाली है

अचलेन—निश्चल मन से अथवा 'अ' का अर्थ है वासुदेव । अं चलतीति इति अचलम् जो मुझ वासुदेव के दर्शन के लिए चलायमान रहता है ऐसे मन से ।

कविं—यह वैदिक प्रयोग है कविर्मनीषी परिभूः स्वयंभूः ई० ३/८ अर्थात् भगवान् क्रान्तद्रष्टा है । यहाँ ध्यान रहे इस श्लोक में भगवान् के लिए कवि, पुराण, अनुशासिता, अणोरणीयान्, सर्वस्य धाता, अचिन्त्य रूप, आदित्यवर्ण, तमसः परस्तात्, ये आठ विशेषण दिये गये हैं ये क्रमशः छान्दोग्य उपनिषद में कहे हुए उन्हीं आठ विशेषणों से मिलते हैं जिनको प्रजापति ने परब्रह्म परमेश्वर के लिए कहे थे । 'एष आत्मापहतात्मा

विजरो विमृत्युः विशोकः अविजिघित्सः अपिपासा सत्यकामः सत्यसंकलः (१) शोकहतपापात्मा अर्थात् पाप रहित है इसलिए वे 'कवि' अर्थात् क्रान्तद्रष्टा हैं। (२) वे 'विजर' अर्थात् वृद्धावस्था से रहित हैं इसलिए वे पुराण हैं। पुरापि नवः इति पुराणः जो पहले भी नये थे।

(३) विमृत्युः 'ईश्वर विमृत्युः' ईश्वर मृत्यु से परे हैं। इसलिए वे अनुशासिता है। उनका चराचर जगत पर अनुशासन है। भगवान् के अतिरिक्त कोई भी मृत्यु के नियन्त्रण से बाहर नहीं है।

(४) ईश्वर विशोक हैं इसलिए उन्हें 'अणोरणीयान्' अर्थात् अणु जीवात्मा से भी अधिक सूक्ष्म कहा गया है जीवात्मा कभी-कभी शोक विवश हो जाता है पर परमात्मा का ज्ञान अवाधित है इसलिए वे कभी शोक के वश में नहीं होते।

(५) अविजिघित्स अर्थात् खाने (भोजन) की इच्छा से रहित हैं। इसलिए वे सर्वस्य धाता अर्थात् सबका भरण पोषण करने वाले हैं। क्योंकि जो स्वयं भोजन का इच्छुक होगा वह दूसरे को क्या खिलायेगा।

(६) अपिपासा- भगवान् को प्यास नहीं लगती अर्थात् उन्हें किसी वस्तु का लोभ नहीं होता। इसलिए अचिन्त्य रूप हैं।

(७) भगवान् सत्यकाम हैं अर्थात् वे निरन्तर सत्य की इच्छा करते हैं इसलिए वे आदित्य वर्ण हैं। आदित्येन वर्ण्यते अर्थात् आदित्य देवता वाली गायत्री भी उनकी स्तुति करती है।

(८) सत्यसंकल्पः—भगवान् का संकल्प सत्य होता है इस लिए उनको 'तमसः परस्तात्' कहा जाता है। वे अविद्या से परे है इसलिए असत्य का संकल्प नहीं करते।

संगति—अव भगवान् ब्रह्म पद का महत्त्व वर्णन कर रहे हैं—

यदक्षरं वेदविदो वदन्ति
विशन्ति यद्यतयो वीतरागाः।
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति
तत्ते पदं संग्रहेण प्रवक्ष्ये ॥८/११

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! वेद-वेत्ता जिस पद को अक्षर कहकर आदर से मनन करते हैं, यति त्रिदण्डी महानुभाव राग से मुक्त होकर तथा मुझ विष्णु में परम अनुरक्त होकर जिस पद में प्रवेश करते हैं तथा जिस पद की इच्छा करते हुए साधक ब्रह्मचर्य का अनुष्ठान करते हैं, उसी पद का मैं तुम्हारे लिए संग्रह अर्थात् उद्देश्य लक्षण तथा परीक्षा द्वारा उपदेश करूँगा।

**व्याख्या**—यह श्लोक भी कठोपनिषद् में नचिकेता के समक्ष की हुई यमराज की प्रतिज्ञा के मंत्राक्षरों से मिलता जुलता है । श्रुति की मर्यादा के लिए क्रिया में थोड़ा सा अन्तर है । वहाँ ब्रवीमि है यहा प्रवक्षे यथा-

**सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति तपांसि सर्वाणि च यद्वदन्ति ।**
**यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीम्योमित्येतत् ।।**
**(क०उ० २/१५)**

**वीतरागाः**—संसार से जिनका राग वीत गया है अथवा यहाँ 'वि' शब्द विष्णु वाचक है । 'विष्णुः' विविंहगस्तथा यह कोष का प्रमाण है । वि ऋ इत् वीत । अर्थात् विष्णु में जिनका राग चला गया है ऐसे वीतरागयतयः त्रिदण्डी सन्यासी महानुभाव जिसमें प्रवेश करते हैं । पराई स्त्री का स्मरण कीर्तन केलि (क्रीडा) स्पर्श एकान्त भाषण संकल्प अध्यवसाय और उसका सम्पर्क इन आठों को छोड़ देना ही ब्रह्मचर्य है । और अपनी पत्नी में इन आठों के सम्पादन से ब्रह्मचर्य भंग नहीं होता । इसलिए श्री सीता जी के साथ रहने पर भी भगवान् राम को ब्रह्मचारी कहा गया । 'तापसौ ब्रह्मचारिणौ' (रामरक्षा १९) परस्त्रीगामी परमपद का अधिकारी नहीं होता और गृहस्थ के लिए इससे बड़ा पाप भी नहीं होता—

**सो परनारि लिलार गोसाई । तजहु चौथ के चंद की नाई ।।**

अतः उस परम पद की प्राप्ति के लिए साधक ब्रह्मचर्य का अनुष्ठान करता है । भगवान् उसी पद को कहने की प्रतिज्ञा करते हैं । संग्रह का अर्थ है जहाँ उद्देश्य लक्षण और परीक्षा उन तीनों की चर्चा हो ।।श्री।।

**संगति**—वह ब्रह्म पद क्या है और उसके स्मरण का प्रकार क्या है ? अर्जुन के इसी प्रश्न का उत्तर भगवान् दो श्लोकों से दे रहे हैं ।

**सर्वद्वाराणि संयम्य मनो हृदि निरुध्य च ।**
**मूर्ध्न्याधायात्मनः प्राणमास्थितो योगधारणाम् ।। ८/१२**

**ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन् ।**
**यः प्रयाति त्यजन्देहं स याति परमां गतिम् ।। ८/१३**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! चक्षु आदि सभी नव द्वारों को संयत (वश) में करके अर्थात् उनसे विषय चिंतन को प्रतिबद्ध करके संकल्पात्मक मन को हृदय-सहस्र दल कमल में निरुद्ध अर्थात् नियंत्रण पूर्वक रोककर कुम्भक के द्वारा अपने प्राणवायु को मस्तक में स्थापित करके योगधारणा में स्थित होकर 'ओं इस एकाक्षर वैदिक मंत्र का उच्चारण करता हुआ अनुकूलता से मेरा स्मरण करता हुआ शरीर को छोड़ता हुआ जो

साधक देवयान पथ से प्रयाण करता है, वह मेरे साकेत लोक गोलोक संज्ञा वाले परमलोक को प्राप्त कर लेता है ।'

**व्याख्या**—चक्षु आदि नव द्वार होते हैं । उनके संयम से तात्पर्य है कि उन्हें माध्यम बनाकर कोई भगवद्-विमुख परमाणु अन्तः करण में न आ जाय । 'हृदि' शब्द सहस्त्रदल कमल शब्द का तात्पर्य ग्राहक है । 'मूर्ध्नि' अर्थात् ललाट में जब साधक कुम्भक प्राणायाम से प्राणवायु को ललाट में रोकता है तो वह ब्रह्मरन्ध्र भेदन में समर्थ हो जाता है ।

**संगति**—अब भगवान् परम प्रेम लक्षणवाले अनन्य स्मरण का परिणाम कह रहे हैं—

**अनन्यचेताःसततं यो मां स्मरति नित्यशः ।**
**तस्याहं सुलभः पार्थ नित्ययुक्तस्य योगिनः ।। ८/१४**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जो अनन्य चित्त वाला साधक मुझको सतत स्मरण करहा है मुझ नित्य परमात्मा में लगे हुए उस निष्काम कर्म योगी साधक के लिए मैं निरन्तर सुलभ रहता हूँ ।

**व्याख्या**—अन्याश्रय के त्याग को अनन्यता कहते हैं । यहाँ सततं और नित्यसः ये दोनों एकार्थक हैं । इसलिए इनको एक ही स्मरण क्रिया के साथ नहीं अन्वित करना चाहिए । 'सततं' का अन्वय स्मरण क्रिया से और 'नित्यसः' का अन्वय सुलभ भवन क्रिया से करना चाहिए । भगवान् का आशय यह है कि जो मुझे अनन्य चित्त से 'सतत' स्मरण करता है, उसके लिए मैं नित्य सुलभ रहता हूँ । जैसे दुर्वासा प्रकरण में द्रौपदी ने मुझे आधी रात बुलाया और मैं उपस्थित हो गया ।

**संगति**—अब अर्जुन जिज्ञासा करते हैं कि भगवान् आपकी शरणागत के पश्चात् क्या जीव का पुनर्जन्म होता है ? उस प्रश्न के उत्तर में शरणागत वत्सल प्रभु कहते हैं—

**मामुपेत्य पुनर्जन्मः दुःखालयमशाश्वतम् ।**
**नाप्नुवन्ति महात्मानः संसिद्धिं परमां गताः ।।८/१५**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! मुझ सगुण साकार सर्वाधार परमात्मा को प्राप्त करके सामीप्य मुक्ति नामक परमश्रेष्ठ संसिद्धि अर्थात् मुक्ति को प्राप्त हुए महात्मा दुःखों के निकेतन इस क्षण भंगुर पुनर्जन्म मय जगत् को नहीं प्राप्त करते । वे मेरे ही साथ रहते हैं ।

**व्याख्या**—'उप' सब का 'सामीप्य' अर्थ है । और इण् धातु गमनार्थक है । अतः उपेत्य का अर्थ होगा सामीप्येन इत्वा । अर्थात् सामीप्य सम्बन्ध से मुझे प्राप्त करके ।

सामीप्य मुक्ति ही सबसे श्रेष्ठ संसिद्धि है। क्योंकि अन्य मुक्तियों में साधक को वह आनन्द नहीं आता। जैसे-सालोक्य भगवान् के समान लोक की प्राप्ति। उसमें साधक भगवान् का लोक तो प्राप्त कर लेता है पर भगवान् के दर्शनों के लिए तरस जाता है।

दरस बिनु दूखन लागे नैन ।।

सायुज्य में वह भगवान् से जुड़ जाता है (पीताम्बर आदि बनकर) पर उसे भगवान् की सेवा का सौभाग्य नहीं प्राप्त हो पाता। सारूप्य में तो वह भगवान् के समान रूप पाकर मग्न हो जाता है। अत: सामीप्य सबसे श्रेष्ठ मुक्ति कही जाती है। समीप रहकर वह भगवान् की सेवा का अलौकिक आनन्द ले सकता है।

**संगति**—अब भगवान् अपने से इस बात को स्पष्ट कर रहे हैं कि उनसे अतिरिक्त को प्राप्त कर जीव कैसे पुनर्जन्म लेता है ?

**आब्रह्म भुवनाल्लोका: पुनरावर्तिनोऽर्जुन।**
**मामुपेत्य तु कौन्तेय पुनर्जन्म न विद्यते ।।८/१६**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! ब्रह्म लोक पर्यन्त सम्पूर्ण भुवन पुनरावर्ती अर्थात् पुनर्जन्म वाले हैं किन्तु हे कुन्ती पुत्र अर्जुन ! मुझे प्राप्त करके पुनर्जन्म प्राप्त होता ही नहीं। आब्रह्म भुवनात्—यहाँ मर्यादा के अर्थ में आङ् का प्रयोग है और इस कर्म प्रवचनीय संज्ञक आङ् शब्द के योग में पंचम्यपाङ्परिभि: पा० अ० २/३/१० शब्द से पंचमी विभक्ति हुई है। अर्थात् भूलोक भूवर्लोक, स्वरलोक, महर्लोलोक, जनोलोक, तपोलोक, सत्य लोक ये सात लोक शास्त्रों में कहे गये है। इनमें से ब्रह्मलोक सबसे अन्तिम है। इन सभी लोकों में आवागमन होता है। पुनरावर्त्तितुं तच्छीला: इति पुनरावर्तिन:। तु शब्द पक्षान्तर का सूचक है। अर्थात् मुझको प्राप्त करके तो पुर्नजन्म रहता ही नहीं।

**व्याख्या**—ब्रह्म भुवन पर्यन्त लोक पुनरावर्ती है परन्तु अयोध्या, मथुरा, चित्रकूट, नहीं। क्योंकि ये स्वयं ब्रह्मरूप हैं। इसीलिए रावण का सम्पूर्ण ब्रह्म सृष्टि पर शासन हो जाने पर भी श्री अयोध्या उससे बची रही।

**विद्यते**—लाभार्थक विद्लृधातु से लट्लकार कर्मवाच्य प्रथम पुरुष एक वचन में विद्यते बनता है जिसका अर्थ होता है लभ्यते। अत: 'शे मुचादीनाम्' पा० अ० ६/१/५९ सूत्र से नुम् का आगम नहीं हुआ। अथवा यहाँ ज्ञानार्थक विद् धातु का कर्मवाच्य लट्लकार प्रथम पुरुष एक वचन का प्रयोग हुआ है। भगवान् का आशय है कि मुझे प्राप्त करके जीव द्वारा पुनर्जन्म जाना ही नहीं जाता। क्योंकि भगवान् की सामीप्य मुक्ति प्राप्त करके जीव सदैव प्रभु के साथ ही रहता है। इसीलिए राम चरित मानस में जाम्बवान् अंगद जी से कहते हैं कि—

**निज इच्छा प्रभु अवतार महिसुर गोद्विज लागि ।**
**सगुन उपासक संग तहँ रहै मोच्छ सब त्यागि ।।**

अथवा यहाँ विचारार्थक विद्धातु से कर्मवाच्य लट् लकार प्रथम पुरुष एक वचन में विद्यते रूप बनता है । भगवान् कहते हैं कि अर्जुन ! मुझे प्राप्त करके जीव द्वारा पुनर्जन्म का विचार ही नहीं किया जाता क्योंकि उसे जन्म मरण की पीड़ा नहीं होती जैसे कोई पतिव्रता नारी अपने प्रियतम को रिझाने के लिए नयी-२ साड़ियां धारण करती है उसी प्रकार भगवत्प्राप्त मान लेता है । जैसे भुशुण्डि जी ने गरुड़ से कहा—

**जो तनु धरूँ सो परिहरहुं बिन प्रयास हरियान ।**
**जिमिनूतन पट पहिरहिं नर परिहरहिं पुरान ।।**

**संगति**—अब अर्जुन प्रश्न करते हैं कि हे कालातीत परमात्मन् ! पुनरावर्त क्रम कितने काल तक रहता है और ब्रह्मा की आयु कितनी होती है ? अर्जुन की इस जिज्ञासा का भगवान् तीन श्लोकों में उत्तर देते हैं ।

**सहस्त्रयुगपर्यन्तमहर्यद् ब्रह्मणो विदुः ।**
**रात्रिं युगसहस्त्रान्तां तेऽहोरात्रविदो जनाः ।। ८/१७**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जो लोग ब्रह्मा के एक दिन को एक सहस्त्र युगों वाला जानते हैं और उसी प्रकार ब्रह्मा की रात्रि को भी एक सहस्त्र युगों वाली जानते हैं वे ही ब्रह्मा के अहो रात्रि अर्थात् दिन रात्रि के क्रम को जानते हैं ।

**व्याख्या**—यह 'यत्' शब्द यथा के अर्थ में है और तत् शब्द का अध्याहार होगा अर्थात् जैसे एक सहस्त्र चतुर्युगियों का ब्रह्मा जी की एक रात्रि भी होती है इस प्रकार जो जानते हैं वे ही होरा चक्र को जानते हैं । यद्वा 'ते हो रात्रऽविदोजनाः' मे तीन पदच्छेद हैं । ते अहो रात्र विदः अजनाः । अजनाः शब्द का अर्थ है अकार यानी मुझ वासुदेव परमात्मा के भक्त । 'ते' वे, अहोरात्र विदः ब्रह्मा के दिन रात्रि की परिमाण संख्या को जानने वाले । सनकादि मनु पर्यन्त वैष्णव जन जो ब्रह्मा का दिन है उसे एक हजार चतुर्युगियों का और ब्रह्मरात्रि को एक हजार चतुर्युगियों को जानते हैं । इसीलिए भागवत १०/३३/३९ में 'ब्रह्मरात्र उपावृत्ते' वाक्य से शुकाचार्य जी ने यह संकेत किया कि श्री कृष्ण की रास लीला एक सहस्त्र चतुर्युगी पर्यन्त चलती रही ।

**संगति**—अब भगवान् इसके अनन्तर होने वाली प्रक्रिया को कहते हैं—

**अव्यक्ताद्व्यक्तयः सर्वाः प्रभवन्त्यहरागमे ।**
**रात्र्यागमे प्रलीयन्ते तत्रैवाव्यक्तसंज्ञके ।। ८/१८**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! ब्रह्माजी के दिन के प्रारम्भ में 'अ' अर्थात् विष्णु से व्यक्त अर्थात् जन्म लेने वाले ब्रह्मा जी के पास से अथवा अव्यक्त मुझ परमात्मा से ही ये सम्पूर्ण प्रकटित नाम रूपों वाले जीव उत्पन्न होते हैं और रात्रि के आने पर उन्हीं ब्रह्मा में अथवा मुझ में विलीन हो जाता है ।

**व्याख्या**—यहाँ अकार का अर्थ विष्णु और उनसे व्यक्त होने के कारण अव्यक्त शब्द का ब्रह्मा अर्थ कहा जाता है । परन्तु यहाँ अव्यक्त शब्द से भगवान् नारायण अर्थ ही निश्चित मानना चाहिए । क्योंकि श्रुति भी यही कहती है—'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते' येन जातानि जीवन्ति यत् प्रयन्त्यभिसं विशन्ति (तै० ३/५) अर्थात् सम्पूर्ण प्राणी जिससे उत्पन्न होते हैं जिसके द्वारा जन्म लेकर जीवित रहते हैं और जिसमें प्रवेश होकर विलीन हो जाते हैं वह ब्रह्म है । इसलिए यहाँ द्वितीय पक्ष ही सिद्धान्तानुकूल है ।

**संगति**—अब भगवान् विषय का उपसंहार कर रहे हैं—

**भूतग्रामः स एवायं भूत्वा भूत्वा प्रलीयते ।**
**रात्र्यागमेऽवशः पार्थ प्रभवत्यहरागमे ।। ८/१९**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे पृथापुत्र अर्जुन इसी प्रकार यही यह प्राणियों का समूह ब्रह्मा के दिनों में जन्म ले लेकर उनकी रात्रियों में प्रलीन हो जाता है और फिर दिन के उदय में जन्म लेता है । और उसके टलते ही प्रलीन हो जाता है यही इसकी विवशता है ।

**व्याख्या**—इस प्रकार ब्रह्मा के दिन के प्रारम्भ में सृष्टि और रात्रि के प्रारम्भ में प्रलय यह क्रम प्राणियों के न चाहने पर भी चलता रहता है । जीव अवस अर्थात् विवस है उसे न चाहकर भी जन्मना और मरना पड़ता है । क्योंकि एक हजारचतुर्युगियों का ब्रह्मा का एक दिन एक हजार चतुर्युगियों वाली रात्रि इसी प्रकार के पन्द्रह दिनों का एक पक्ष दो पक्षों का एक मास बारह मासों का एक वर्ष और सौ वर्ष पर्यन्त उनकी आयु । यह काल क्रम मेरे विमुखों को भोगना पड़ता है परन्तु मेरे शरणागत इससे अतीत होते हैं जैसा कि मानस मे भुशुण्डि जी कहते हैं—

**काल धरम नहि व्यापै ताही ।**
**रघुपति चरन प्रीति अति जाही ।। (मा० ७/१०३/६)**

**संगति**—अब भगवान् इससे विलक्षण और सब की जिज्ञासा का विषय वेदान्त वेद्य जो चित् तथा अचित् से विशिष्ट ब्रह्मतत्त्व है उसका तीन श्लोकों से विवरण प्रस्तुत करते हैं—

**परस्तस्मात्तु भावोऽन्योऽव्यक्तोऽव्यक्तात्सनातनः ।**
**यः स सर्वेषु भूतेषु नश्यत्सु न विनश्यति ।। ८/२०**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जिसका अभी-अभी जन्म मरण कर्म सुनाया गया उस जन्म-मरण वाले शरीर विशिष्ट अचिदवच्छिन्न से विलक्षण एक अव्यक्त सनातन भाव अर्थात् पदार्थ है । जो सम्पूर्ण भूत प्राणियों के नष्ट होने पर भी नष्ट नहीं होता वही जीवात्मा अथवा उसका चिरन्तन सखा परमात्मा मैं हूँ ।

**व्याख्या**—अर्जुन जन्म मरणादि परिणाम प्रकृति में होते हैं, जीवात्मा तथा परमात्मा में नहीं । इसलिए जिसकी अभी चर्चा की गयी उससे भी एक विलक्षण सत्ता है जो पंचभूतों के भी नष्ट होने पर नष्ट नहीं होती । उसे जीवात्मा कहते हैं । यही चित् तत्त्व है ।

**संगति**—अब भगवान् जीवात्मा के साथ अपने सम्बन्ध की व्याख्या कर रहे हैं—

**अव्यक्तोऽक्षर इत्युक्तस्तमाहुः परमां गतिम् ।**
**यं प्राप्य न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम ।।८/२१**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! उस जीवात्मा सम्बन्धी परमात्मा को कुछ लोगों ने अव्यक्त तथा कुछ लोगों ने अक्षर कहा । उसी को प्राणी मात्र का परम गन्तव्य कहते हैं । जिसको प्राप्त करके प्राणी संसार में नही लौटते वही मेरा परम धाम है ।

**व्याख्या**—इस प्रकार देहावच्छिन्न जीवों से मैं विलक्षण तत्त्व हूँ । जीव नष्ट न होकर भी देह विशिष्ट रहता है इसलिए उसमें जन्म-मरण का व्यवहार हो जाता है । पर मुझमें नहीं होता । इसीलिए मुझे अव्यक्त अक्षर और परमगति कहते हैं । अर्थात् मुझे बद्ध जीव अव्यक्त मुक्त लोग अचर और नित्य लोग परमगति कहते हैं । अब प्रश्न है आप रहते कहाँ हैं ? तब भगवान् उत्तर देते हैं- जहाँ जाकर लोग नहीं लौटते वहीं मेरा धाम है ।

**संगति**—आप कैसे जीवों के द्वारा प्राप्त किये जाते हैं ? अर्जुन के इस प्रश्न पर भगवान् कहते हैं—

**पुरुषः स परः पार्थ भक्त्या लभ्यस्त्वनन्यया ।**
**यस्यान्तःस्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम् ।। ८/२२**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे पार्थ ! जिसके शरीर में सम्पूर्ण प्राणी विराजते हैं एवं जिसके द्वारा यह सम्पूर्ण चिदचिदात्मक जगत् व्याप्त है वह परम पुरुष परमेश्वर अत्यन्त सूक्ष्म होकर भी अनन्य अर्थात् परमप्रेमलक्षणा भक्ति से ही जीव के द्वारा प्राप्त किये जा सकते हैं ।

**व्याख्या**—यहाँ 'तु' शब्द अन्य पक्ष का व्यावर्तक है। अर्थात् भगवान् केवल भक्ति से ही प्राप्त किये जा सकते हैं। वह भी सामान्य भक्ति से नहीं, अनन्यया-नास्ति अन्य: आश्रय: यस्यां सा अनन्या तया। जिसमें भगवान् के परमासक्तरूप भक्ति ही भगवान् की प्राप्ति में कारण बनती है। यहाँ करण में तृतीया है-भक्त्या करण साधकतम होता है-साधकतमं करणम्। १/४/४२ (पा. अ.) यहाँ भगवत्प्राप्ति क्रिया उसकी सिद्धि में प्रकृष्ट उपकारक भक्ति ही है। क्रियासिद्धौ प्रकृष्टोपकारकं कारकं करणम्।

इसीलिए अभियुक्तों ने कहा भी—

**व्याधस्याचरणध्रुवस्य च वयो विद्या गजेन्द्रस्य का,**
**कुब्जाया: किमतीवरूपमतुलं किं वा सुदाम्नो धनम्।**
**वंश: को विदुरस्य यादवपतेरुग्रस्य किं पौरुषम्,**
**भक्त्या तुष्यति केवलं न तु गुणै: भक्तिप्रियो माधव:।**

मेरे द्वारा किया हुआ इस छन्द का पद्यानुवाद देखिये—

**व्याध को आचरन औ कहा वय ध्रुव जू को,**
**कौन गजराज गुन विद्या के निधान है।**
**कुब्जा कहाँ है कमनीय रूपमय तिय,**
**विप्र सो सुदामा दीन कहां धनवान् हैं।**
**विदुर को कुल कहा दासी सो जनम लियो,**
**उग्रसेन कौन बल से रीझें अरूखीझें भक्तहीन हूँ ते,**
**रामभद्र प्रभु भक्ति बस भगवान् हैं।**

**संगति**—अब भगवान् पांच श्लोकों से अनावृत्ति अर्थात् अपुनरावर्तन और आवृत्ति अर्थात् पुनरावर्तन के काल का विवरण प्रस्तुत कर रहे हैं। अन्तर यही है कि इसके पहले जीवितावस्था में भगवान् की प्राप्ति का वर्णन किया था। अब भगवान् स्वयं जीव के शरीर त्याग के पश्चात् अपनी प्राप्ति का वर्णन कह रहे हैं—

**यत्र काले त्वनावृत्तिमावृत्तिं चैव योगिन:।**
**प्रयाता यान्ति तं कालं वक्ष्यामि भरतर्षभ ।।८/२३**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे भरतवंशियों में श्रेष्ठ अर्जुन ! जिसकाल में शरीर का त्याग करके प्रयाण द्वारा योगी जन अनावृत्ति अर्थात् पुनरावर्तन रहित साकेत या गोलोक को प्राप्त कर लेते हैं तथा जिस काल में शरीर त्याग पुरस्सर प्रयाण करके आवृत्ति अर्थात् ब्रह्मलोक से फिर लौट आते हैं उन दोनों कालों को मैं विभाग के साथ तुमसे कहूँगा।

व्याख्या—भगवान् की दृष्टि से दुर्गति और सुगति के तारतम्य में काल भी बहुत भूमिका निभाता है। प्रयाण के दो मार्ग होते हैं देवयान और पितृयान। देवयान से जाकर व्यक्ति मुझे प्राप्त होता है, और पितृयाण से जाकर चन्द्र मण्डल को प्राप्त कर लौट आता है। लौटना ही आवृत्ति है और भगवान् को प्राप्त कर लौटना ही अनावृत्ति है।

संगति—अब अर्चिमार्ग नामक देवयान का वर्णन कर रहे हैं।

**अग्निर्ज्योर्तितिरहः शुक्लः षण्मासा उत्तरायणम्।**
**तत्र प्रयाता गच्छन्ति ब्रह्म ब्रह्मविदो जनाः।।८/२४**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जिस काल में अग्निअभिमानी देवता तथा परम प्रकाश दिखाई पड़े जहाँ दिन शुक्ल पक्ष की अभिमानी देवता दिखाई पड़े एवं मकर से आरम्भकर मिथुन राशि पर्यन्त के देवताओं का अनुभव हो उस काल में महाप्रयाण करके ब्रह्म वेत्ता योगी मुझ परब्रह्म को ही प्राप्त करते हैं।

व्याख्या—यहाँ आसन्नमरण के अनुभवों की चर्चा कर रहे हैं जो केवल योगेश्वर के ही वस की है। मरण काल में जब प्रकाश का अनुभव हो, अग्नि अभिमानी देवता हो और दूसरा व्यक्ति भी जब देखकर आसन्नमरण का अनुभव कर ले। यहाँ दिन, पक्ष और उत्तरायण की चर्चा से यह नहीं समझ लेना चाहिए कि दक्षिणायन या रात्रि अथवा कृष्ण पक्ष में मरकर व्यक्ति मुक्ति नहीं पाता। भगवान् का तात्पर्य यह है कि आसन्नमरण के समय दिन, शुक्ल पक्ष तथा उत्तरायण के अभिमानीदेवताओं की उपस्थिति अनिवार्य है नहीं तो चक्रवर्ती (दशरथ) जी ने रात्रि को प्राण छोड़ा फिर उनकी मुक्ति कैसी। बहुत से दुरात्मा लोग भी फाल्गुन चैत्रादि में मरते हैं तो क्या उन्हें मुक्ति मिलती है ? इसलिए दिनादि के कथन में इनके अभिमानी देवताओं से ही भगवान् का अभिप्राय है। कदाचित् दिनादि के देवताओं के साथ ये भी उपस्थित हो तब तो सोने में सोहागा। किन्तु केवल दिन शुक्ल पक्ष और उत्तरायण काल हो, उसमें मरने वाला चोर, डाकू, व्यभिचारी आदि विशिष्ट विशेषणों से ग्रसी तब दिनादिअभिमानी देवताओं का आगमन सम्भव नही तो क्या इस परिस्थिति में उसकी मुक्ति होगी ? नहीं कदापि नहीं।

संगति—अब भगवान् पितृयाण का वर्णन कर रहे हैं।

**धूमो रात्रिस्तथा कृष्णः षण्मासा दक्षिणायनम्।**
**तत्र चान्द्रमसं ज्योतिर्योगी प्राप्य निवर्तते।। ८/२५**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जिसकाल में धूम अर्थात् धुँए जैसा धुँधलापन दिखे रात्रि कृष्णपक्ष तथा छे महीने दक्षिणायन अर्थात् कर्क राशि से लेकर धनु

राशि पर्यन्त दक्षिणायन के अभिमानी देवता उपस्थित हों उस काल में प्रयाण करके योगी चन्द्रमा की ज्योति को प्राप्त कर लौट आता है ।

व्याख्या—'चान्द्रमसं ज्योतिः' अर्थात् योगी चन्द्रमा की ज्योति को प्राप्त करता है उसका भेदन भी नही कर पाता जबकि सूर्य मण्डल भेदन के पश्चात् ही ब्रह्म प्राप्ति का विधान है ।

संगति—अब भगवान् विषय का उपसंहार कर रहे हैं—

**शुक्लकृष्णे गती ह्येते जगतः शाश्वते मते ।**
**एकया यात्यनावृत्तिमन्ययावर्तते पुनः ।। ८/२६**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! शुक्ल और कृष्ण अर्थात् प्रकाश और अप्रकाश यानि देवयान और पितृयाण ये जगत् की दो शाश्वत गतियां अर्थात् गमन के मार्ग हैं । इनमें से एक अर्थात् शुक्ल रूप वाली देवयान गति से जाकर योगी नही लौटता । अन्य अर्थात् दूसरी कृष्ण रूप पितृयाण गति से जाकर योगी पुनः लौट आता है ।

व्याख्या—जिसके द्वारा जाया जाता है उसमार्ग को गति कहते हैं । 'गम्यते अनया' इति गतिः जिससे जाकर व्यक्ति नही लौटता । यहाँ शुक्ल, दिन, उत्तरायण ये तीनों देव यान के स्वरूप हैं । रात्रि, कृष्ण और दक्षिणायन ये तीनों पितृयाण के स्वरूप हैं ।

संगति—अब भगवान् विषय को विश्राम दे रहे हैं—

**नैते सृती पार्थ जानन्योगी मुह्यति कश्चन ।**
**तस्मात्सर्वेषु कालेषु योगयुक्तो भवार्जुन ।। ८/२७**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! इन दिनों सृती अर्थात् देवमार्ग देवयान पितृयाण मार्गो को जानकर कोई योगी मोहित नही होता । इसलिए हे पार्थ । तुम सम्पूर्ण कालों में योग युक्त ही रहो ।

व्याख्या—तुम्हारे लिए काल का प्रतिबन्ध नहीं है । चाहे जागृति हो या स्वप्न अथवा सुषुप्ति प्रातः हो या सन्ध्या, मध्याह्न हो या मध्य रात्रि तुम सभी कालों में योग युक्त बनो ।

संगति—भगवान् प्रकरण के ज्ञान का फल कहते हैं ।

**वेदेषु यज्ञेषु तपःसु चैव दानेषु यत्पुण्यफलं प्रदिष्टम् ।**
**अत्येति तत्सर्वमिदं विदित्वा योगी परंस्थानमुपैति दिव्यम्ह् ।।८/२८**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! श्रुतियों द्वारा चारों वेदों के पारायणों में चान्द्रायणादि कठोर तपस्याओं में तथा सात्विक बुद्धि से दिये जाने वाले नित्य नैमित्तिक

दानों में श्रुति ने जिस फल का निर्देश किया है उस सम्पूर्ण फल को योगी मेरे द्वारा कहे हुए इस रहस्य को जानकर अतिक्रमण कर जाता है और योगी परम आद्य साकेताभिन्न गोलोक को प्राप्त कर लेता है ।

व्याख्या—भगवान् कहते हैं-कि मैंने जो पच्चीस श्लोकों में अक्षर ब्रह्म की व्याख्या की, इस सम्पूर्ण रहस्य को जानकर योगी वेद परायण, चान्द्रायण आदि व्रत तथा स्वर्णदान आदि नित्य नैमित्तिक सात्विक दान इन सबके फलों को पार कर जाता है और दिव्य परमपूज्य साकेत और गोलोक को प्राप्त कर लेता है ।

**रामानन्दाचार्य चरण सरसीरूह सिर धरि ।**
**रामभद्र आचार्य शास्त्र श्रुति विमल बुद्धिकरि ।।**

**राघव कृपा भाष्य गीता पर सुन्दर कीन्ह्यो ।**
**शुचि अष्टम अध्याय श्लोक व्याख्या चित दीन्ह्यो।।**

**विविध युक्ति उपपत्ति ते वैष्णव जन आनन्द लहैं ।**
**सानुकूल मोपर सदा पार्थ सारथी हरि रहैं ।।**

इति श्रीचित्रकूटतुलसीपीठाधीश्वरश्रीमज्जगद्गुरुरामानन्दाचार्यस्वामिरामभद्राचार्यप्रणीते श्रीराघवकृपाभाष्ये श्रीमद्भगवद्गीतासु अक्षर ब्रह्मयोगो नाम अष्टमोऽध्यायः ।

**श्रीराघवः शन्तनोतु**



"श्रीमद्राघवो विजयते"
"श्री रामानन्दाचार्याय नमः"

# नवमोऽध्यायः

## मंगलचरणम्

नवनीलतमालसौभगं नवराजीवदृशं नवप्रभम् ।
नवपूज्यप्रियं नवार्चितं, नवमे नावमिकं कमाश्रये ।
तरणिजातडिदब्जतडित्वतां प्रतिहसन्तमुदारतनुत्विषा ।
द्युतिमलङ्कृतवैदिकधर्मकं रघुपतिं नवमेऽनवमं श्रये ।।

मधुसूदनमेवमन्महे महसा स्मयेन हसन्तमम्बरम् ।
सुहृदे किल सव्यसाचिने ददतं ज्ञानमनामयं हरिम् ।।

अथ राजविद्या राजगुह्ययोगः प्रारभ्यते व्याख्यातुम् अर्जुनाय जिज्ञासवे परम् उपायभूतं सौलभ्यात्मकं ज्ञानमवतारयति भगवान् ।

श्री भगवान् उवाच श्रिया सहितो भगवान् अवदत्

इदं तु ते गुह्यतमं प्रवक्ष्याम्यनसूयवे ।
ज्ञानं विज्ञानसहितं यज्ज्ञात्वा मोक्ष्यसेऽशुभात् ।। ९/१

तु इति निश्चयार्थः । असूया गुणेषु दोषाविष्करणम् । असूयतीति असूयुः निन्दकः । गुणेषु दोषाविष्कर्ता । न असूयुः अनसूयुरतस्मै अनसूयवे अनिन्दकाय ते तुभ्यम् अर्जुनाय इदम् अनुपदमुपदिश्यमानं यद्वा अकारः वासुदेवः तस्यापत्यं पुमान् इः यस्येति च इत्यनेन अकार लोपः इः कामः तं धति खण्डयति इति इदम् एतादृशं ज्ञायते इति ज्ञानम् ज्ञातव्यविषयं प्रवक्ष्यामि । किमित्यत आह-विज्ञानेन अनुभवेन सहितम् एवंविधं ज्ञानं गुहयतमं अतिशयेन गुह्यं गोपनीयतमं ज्ञानं प्रवक्ष्यामि । यज्ज्ञात्वा सेवकसेव्यभावात्मकं ज्ञानविषयीकृत्य न विद्यते शुभं मंगलं यस्मिन् स अशुभः संसारः तस्मात् अशुभात् संसारात् मोक्ष्यसे मुक्तो भविष्यसि ।।श्रीः।।

रोचनार्थं तदेव ज्ञानं स्तौति-भूतार्थवादेन भगवान्—

**राजविद्या राजगुह्यं पवित्रमिदमुत्तमम् ।**
**प्रत्यक्षावगमं धर्म्यं सुसुखं कर्तुमव्ययम् ।। ९/२**

विद्यानां राजा राजविद्या गुह्यानां राजा राजगुह्यं 'राजदन्तादिषु परम् पा. अ. २/२/३२ इत्यनेन परनिपातः उभयत्र । यत्तु राज्ञां विद्या राजविद्या राज्ञां गुह्यं राजगुह्यं इति कैश्चित् उक्तम् तदसंगतम् । गन्थस्वारस्याभावात् । यद्यपि राजते इति राजा राजा एव विद्या राजविद्या पचादित्वादच् एवमेव राजते इति राजं राजमेव गुह्यं राजगुह्यं इत्येवं व्युत्पादयितुं शक्यते किन्तु ग्रन्थस्वरसतः पूर्वैव व्युत्पतिर्ज्यायसी । एवं पवित्रं पुनन्त्यनेन इति पवित्रं पावनीकरणसाधनमुत्तमम् सर्वोत्कृष्टं अथवा उत्क्षिप्तं तमःअन्धकारः येन इति उत्तमम् । ननु सकारान्ततया तमश्शब्दस्य बहुव्रीहौ उत्तमः इति स्यात् इति चेन्न ? असन्ता अजन्ता अपि भवन्ति इति नियमात् तमस् इत्यस्य अजन्तोऽपि पाठः । अतएव तमारिः सूर्य इति संगच्छते । सान्तपक्षे तमोऽरिरिति स्यात्

अतएव भागवते ध्रुववैमात्रस्य उत्तम इति नाम ।

**उत्तमं नारुरुक्षन्तं ध्रुवं राजाभ्यनन्दत ।।** भागवत ४/८/८

उत्कृष्टं तमः यस्मिन् स उत्तमः इति तत्र व्युत्पत्तिः । श्रेष्ठवाचिन्युत्तमशब्दे तु उत्कृष्टवाची उत् शब्देन सह अतिशायने तमप् । एवमिहापि । प्रत्यक्षो नाम चक्षुरादि-विषयगोचरः तेन प्रत्यक्षेण अवगमः विषयाववोधः यस्य । तत् प्रत्यक्षावगमम् धर्म्यं धर्मादनयेतम् 'धर्मपथ्यर्थन्यायादानपेते' पा. अ. ४/४/९२ । इत्यनेन यत् प्रत्ययः । धर्मादनपेतं धर्म्यम् । कर्तुं विधातुं सुसुखं अनुष्ठानेऽपि सारल्यपूर्णमव्ययमविनाशि व्ययरहितमिति भावः । यद्वा अवगम्यते इति अवगमः । इदं ज्ञानं हि समस्तविद्यानां-राजभूतत्वे समस्तानां गुह्यानां राजभूतं प्रत्यक्षानुभूतिविषयं धर्ममयं कर्णे आनंददात्रि अव्ययम् अविनाशि । एवं राजविद्याराजगुह्यपवित्रोत्तमप्रत्यक्षावगमं धर्ममयं साधनासुलभं चेति ।।श्रीः।।

अथ अश्रद्दधानः परिणाममाह—

**अश्रद्दधानाः पुरुषाः धर्मस्यास्य परंतम ।**
**अप्राप्य मां निवर्तन्ते मृत्युसंसारवर्त्मनि ।। ९/३**

**रा० कृ० भा**—परान् शत्रून् तापयति इति परंतपः तत्सम्बुद्धौ हे परंतप । हे शत्रुनाशक ! अस्य मयानुपदमुपपदिश्यमानस्य धर्मस्य सेवकसेव्यज्ञानस्य धर्मस्य धर्मसम्बन्धिनः ज्ञानस्य विषये अश्रद्दधानाः न श्रद्दधते तथाभूताः पुरुषाः यस्मिन् ज्ञाने

न श्रद्धां कुर्वन्ति इति भावः । मां भगवन्तं श्रीकृष्णमप्राप्य अलब्ध्वा मृत्युरेवसंसारः मृत्युसंसारः तस्य वर्त्म मार्गः इति मृत्युसंसारवर्त्म तस्मिन् इति संसारवर्त्मनि मरणधर्मसंसारमार्गे निवर्तन्ते परावर्तन्ते अत एव मुमुक्षुभिः अस्मिन् श्रद्धा कर्तव्या आस्तिकबुध्यभावेन तेषां दुर्मतिर्दुर्बरिव ।।श्रीः।।

अथ ज्ञानमाह निजप्राप्तिपरमोपायभूतम्—

**मया ततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्तिना ।**
**मत्स्थानि सर्वभूतानि न त्वहं तेष्ववस्थितः ।। ९/४**

**रा. कृ. अ.**—अव्यक्ताः प्राकृतचक्षुरगोचरा नीलसरोरुहश्यामालोक-लोचनाभिरामा निजरोचिरतिजितकोटिकोटिनीलनीरदनीरजकालिन्दीनीरतरुण तमाल-नीलेन्द्रमणिकेलिकलजम्बूफलश्यामा नीलातसीपुष्पकोटिकोटिकामा पूरितप्रणतकामा निखिललोकमनोनयनाभिरामा दामिनीद्युतिविनिन्दकपीताम्वरा ब्रीडितेन्दीवरा श्रीवत्स-लाछनतरुणतुलसीमालमञ्जरीकमनीयकौस्तुभकपाटपरिणद्धवक्षःसनाथतेन्दीवरा मनोमनोहरमूर्तिः यस्य स अव्यक्तमूर्तिः तेन अव्यक्तमूर्तिना यद्वा अव्यक्तं प्रकृतिः त्रिगुणमयी वैष्णवी माया मूर्तौ श्रीविग्रहे यस्य स अव्यक्तमूर्तिः । तेन अव्यक्तमूर्तिना यद्वा अकारः वासुदेवः तेन रूपेण व्यक्ता सम्प्रतं सकलनयनगोचरा मूर्तिः तोत्रबेत्रोपलक्षिता त्वत्स्यन्दनस्था तव सारथ्यमुपेयुषि सुभगसरोरुहतरुणतमाल-कालिन्दीकीलालनीलेन्द्रमणिनीलनीरधरनीला मूर्तिः श्री विग्रहो यस्य सः व्यक्तभौतिकशरीराः जीवात्मानः मूर्तौ यस्य सः अव्यक्तमूर्तिः तेन अव्यक्तमूर्तिना । भगवतः शरीरे प्रलयकाले सर्वे जीवाः प्रलीयन्ते । 'यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति' इति श्रुतेः । अत एव छान्दोग्याः पठन्ति । "तज्जलानि इति शान्तमुपासीत ।" ।।छान्देभ्य० ४/१४।।

तथा चाह माघशिशुपालवधे—

**युगान्तकाले प्रतिसंहृतात्मनो**
**जगन्ति यस्यां सविकाशमासत ।**
**तनौ ममुस्तत्र न कैटभद्विष-**
**स्तपोधनाभ्यागमसंभवा मुदः ।। शिशुपाल १/२३**

यद्वा अव्यक्ताः अवाङ्मनसगोचराः मूर्तयः कच्छपमत्स्यवराहावतारविशेषा यस्य सोऽव्यक्तमूर्तिः । तेन अव्यक्तमूर्तिना । एवम्भूतेन मया इदं सर्वं चिदचिदात्मकं जगत्

ततं व्याप्तं सर्वभूतानि शरीरावच्छिन्नान्यात्मजातानि मत्स्थानि मयि तिष्ठन्ति इति मत्स्थानि तु किन्तु अहं सर्वव्यापको महीयसां महिष्ठः विशुद्धचेतनघनः परमात्मा तेषु अनुभूतेषु जीवेषु नावस्थित: । इत्यनेनैव जीवानामणुवाद: सिद्ध: बहुत्वञ्च । एवं यस्य पृथ्वीशरीरं यं पृथ्वी न वेद इत्यादि श्रुते: । यद्यप्यंहम् अव्यक्तेन स्वरूपेण अन्तर्यामिरूपेण इदं जगत्व्याप्तवान् सर्वाणि भूतानि मयि स्थितान्यपि परत्वेन अहं न तेष्ववस्थित: इति भगवतो वचनम् । परन्तु ईश्वर: सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति इति वक्ष्यमाणभगवद्वचनविरोध: । इति चेन्मैवम् । नत्वहं तेष्वस्थित: इत्यत्र भगवत: कात्स्न्र्येन व्यवस्थिति: निषिध्यते हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति इत्यत्र च एकदेशे अंतर्यामिन: स्वरूपेण च भगवत: स्थितिर्विधीयते इति विषयभेदात् न विरोध: ।।श्री:।।

ननु मत्स्थानि इति कथनेन किमाकारा भगवन्निरूपिताधारता किंजल-निष्ठाधेयतानिरूपितघटनिनिष्ठाधारतेव उताहो कटे शेते इत्यादिवत् । वालनिरूपिताधेयतानिरूपिताकटनिष्ठाधारतेव उताहो मोक्षे इच्छा इत्यादिवत् । इच्छानिष्ठाधेयतानिरूपितमोक्षनिष्ठाधारतेव विशेषासम्बन्धावच्छिन्ना इति चेन्न ? संकल्परूपा सा अत एव स्थूलान् आधारान् निराकर्तुमाह न चेत्यादि—

**न च मत्स्थानि भूतानि पश्य मे योगमैश्वरम् ।**
**भूतभृन्न च भूतस्थो ममात्मा भूतभावनः ।। ९/५**

चकारोहेतौ । सर्वाणि भूतानि मत्स्थान्यपि घटादौ जलादिवत् मत्स्थानि । स्थूलतया न मयि तिष्ठन्ति । इति आश्चर्यमेव ईश्वरस्य कर्तुमकुर्तुमन्यथाकर्तुं समर्थस्य सकलाश्चर्यमयस्य सकलविरुद्धधर्माश्रयतावच्छेदकस्य मम मे योगं अघटितघटना-पटीयांसं ऐश्वर्यापरपर्यायं योगं पश्य विलोकय । भूतानि भावयतीति भूतभावन: । सकलभूतानामुत्पत्तिकर्ता अयं ममात्मा मामकीन: सर्वथैवाचिन्त्यो मनोमय: संकल्प: । यत्न: मनीषितं वा । भूतभृत् भूतानि बिभर्ति पुष्णाति धारयति च किन्तु न भूतस्थ: । नैव भूतेषु तिष्ठति इदमेव तु भगवत: सकलजनविलक्षणमाश्चर्य यत् मनसापि न विभाव्यते ।।श्री:।।

ननु दुर्गमोऽयं विषय: । यद् भवति तिष्ठन्तोऽपि भूतविशेषा न तिष्ठन्ति बिभ्रदपि भूतानि भवान् न भूतस्थ: इत्यत आह दृष्टान्तेन—

**यथाकाशस्थितो नित्यं वायुः सर्वत्रगो महान् ।**
**तथा सर्वाणि भूतानि मत्स्थानीत्युपधारय ।। ९/६**

**रा० कृ० भा०**—यथा येन प्रकारेण सर्वत्र गच्छति इति सर्वत्रग: । अयं महान् वायु: आकाशे स्थित: किन्तु नायमाकाशं व्याप्नोति न वा तत् स्प्रष्टुं शक्नोति तथैव इमानि सर्वाणि भूतानि मयि तिष्ठन्ति इति मत्स्थानि किन्तु न मां समग्रेण व्याप्नुवन्ति मम संकल्पेनैकदेशं तिष्ठन्ति किन्तु न जलादेरिव घटादौ इति इत्थं उपधारय उपपत्तिभि: निर्णीतार्थं विचारय ।।श्री:।।

अथ यदि भवति भूतानि न तिष्ठन्ति तर्हि प्रलयकाले क्व गच्छन्ति तत् प्रयन्ति अभिसंविशन्ति इत्यादिश्रुते: ।।

इत्यत आह—

**सर्वभूतानि कौन्तेय प्रकृतिं यान्ति मामिकाम् ।**
**कल्पक्षये पुनस्तानि कल्पादौ विसृजाम्यहम् ।। ९/७**

**रा० कृ० भा०**— कौन्तेय-हे कुन्तीपुत्र सर्वाणि च तानि भूतानि सर्वभूतानि कल्पस्य च क्षये महाप्रलयकाले मामिकां प्रकृतिं शश्वच्छान्तिरूपां यद्वा मामिकां प्रकृतिं मम स्वरूपभूतां कर्मभूतां यान्ति । कल्पादौ कल्पस्य आदौ तान् पुन: विसृजामि यद्वा हे कौन्तेय । सर्वाणि भूतानि कल्पस्य द्विसहस्रचतुर्युगीपर्यन्तस्य ब्रह्मणो दिनस्य क्षये महाप्रलये मम इयं मामिका तां मामिकां मभिन्नां मदीयां प्रकृतिं मायां— मायां तु प्रकृतिं विद्यात् मायिनं तु महेश्वरम् । इति श्रुते: । शङ्कररूपिणीं तमोगुणावच्छिन्नां मम मायामिति भाव: यान्ति प्राप्नुवन्ति । पुनस्तानि कल्पस्यादौ रजोगुणावच्छिन्नमायया विधिरूपया मायया कर्तृभूतया अभिन्ननिमित्तोपादानकारण-भूतोऽहं विसृजामि विसर्गसंज्ञया सृष्ट्या योजयामि, अतएव श्रीभागवते— ब्रह्मकृतसृष्टिं विसर्ग-व्याहरन्ति ।

**भूतमात्रेन्द्रियधियां जन्म सर्ग उदाहृत: ।**
**ब्रह्मणो गुणवैषम्याद् विसर्ग: पौरुष: स्मृत: ।।**

**(श्रीमद्‌भागवत २/१०/३)**

नन्वयं क्रम: सार्वत्रिक: उताहो क्वाचित्क: इत्यपेक्षायाम् आह ! सर्वतन्त्रस्वतन्त्रो भगवान्

**प्रकृतिं स्वामवष्टभ्य विसृजामि पुन: पुन: ।**
**भूतग्राममिमं कृत्स्नमवशं प्रकृतेर्वशात् ।। ८ ।।**

रा० कृ. भा.—सृष्टिक्रमोऽयं बीजाङ्कुरन्यायेन नैरन्तरिकः नित्योऽनादिश्च । प्रकृष्टा कृतिः प्रकृतिः प्राकर्ष्यं च आप्रलयं स्थायित्वेन तस्याः पूर्वजन्मकर्मजनित-स्वभावरूपायाः फलरूपायाः वा प्रकृतेः वशात् नियमनात् हेतोः अवशं न विद्यते वशो नियन्त्रणं यस्य सोवशः तम् अवशम् अस्वतन्त्रं परवशं मायाधीनं इत्यनेन् स्पष्टं भेद उक्तो जीवब्रह्मणोः कृत्स्नं सम्पूर्णं इमम् एतं पुरोदृश्यमाणं भूतानां भवनधर्मिणां भूतानां देहाभिमानवतां देहात्मवादिनां इति यावत् मद्भजनविमुखानां मत्कैंकर्यरहितानां ग्रामं समूहं पुनः पुनः भूयो भूयः स्वां त्रिगुणमयीं प्रकृतिं मायाम् अवष्टभ्य ब्रह्मरूपाम् आश्रित्य विसृजामि, विसर्गयुक्तं करोमि ।।श्रीः।।

ननु पुनः पुनर्भूतग्रामं विसृजन्तं तत्र भवन्तं भगवन्तं कर्माणि वध्नीयुः कर्तृत्वात् इति जिज्ञासिष्यमाणमालक्ष्य प्राह-प्रवीणधुरीणो भगवान्

**न च मां तानि कर्माणि निबध्नंति धनञ्जय ।**
**उदासीनवदासीनमसक्तं तेषु कर्मसु ।। ९ ।।**

रा० कृ० भा०—धनं जयतीति धनञ्जयः तत्सम्बुद्धौ हे धनञ्जय ! यथा युधिष्ठिरराजसूये राजदिग्विजये राज्ञो धनं जयतोऽपि युधिष्ठिराय समर्पितत्वात् तत्र तव न ममत्वं तथैव उदासीनेन तुल्यं उदासीनवत् तेन तुल्यं क्रिया चेद्वतिः प्रा० अ० ५/१/११५ इत्यनेन वतिप्रत्ययः आसीनं सर्वेषां जनानां हृद्देशे उदासीनः साक्षीव तिष्ठन्तं तेषु कर्मसु विषयीभूतेषु असक्तम् आसक्तिरहितं तानि सर्वप्राणिकर्माणि मन्माययैव कारितानि न वध्नन्ति । मां न बन्धंनयुक्तं कुर्वन्ति । असङ्गो नहि सज्जते इति श्रुतेः ।।श्रीः।।

अथास्मिन् सृष्टिक्रमे भवतस्तत्र भवतो भगवतः का भूमिका किं भवान् सृष्टेः साभिमानो राजसः कर्ता उताहो कर्तृत्वाभिमानशून्यः सात्त्विकः कर्ता उताहो निरस्तकर्तृत्वाभिमानः निमित्तोपादानयोरन्यतरः यद्वा उभयत्वावच्छिन्नः ? इत्यत आह—

**मयाऽऽध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम् ।**
**हेतुनानेन कौन्तेय जगद्विपरिवर्तते ।। १० ।।**

हे कौन्तेय ! यथा तव माता कुन्ती अध्यक्षेण तव पित्रा उदासीनेन पाण्डुना प्रेरिता सति धर्मपवनवासवसंकल्पैः युधिष्ठिरं, भीमसेनं त्वामर्जुनं चासूयत, तथैव इत्यौदासीन्यं दृष्टान्तयितुं कौन्तेय इति सम्बोधनं मया साक्षिणा परमात्मना श्रीकृष्णेन

अध्यक्षेण स्वामिनाऽधिष्ठात्रा अभिन्नमित्तोपादेन हेतुभूतेन अत्र हेतौ तृतीया, पुण्येन दृष्टो हरि: इतिवत् प्रेरिता प्रकृति: माया त्रिगुणत्मिका रजोगुणबहुला प्रकृति: मया चराणि चेतनानि चरणशीलानि अचराणि जडानि अचिद्वस्तुजातानि तै:चराचरै: चिदचिद्वस्तुभि: स: वर्तमानं चिद्चिदात्मकं जगत् सूयते ब्रह्मभूता जनयति कल्पादौ अनेनैव हेतुना अभिन्ननिमित्तोपादानेन नियम्यमानं जगदेतत् विपरिवर्तते विविधं विचित्रं सत् परितो वर्तते, परिवर्तनशीलं जननमरणरूपं संसरणं शमनादिकालत: शमनुवर्तते इह "प्रकृति:सूयते" इति वदता भगवतैव महामायापतिना मायावादकल्पित-विवर्तवादमेघाडम्बरं प्रबलेन प्रभञ्जनेनेव निराकृतम्। यदि भगवता विवर्तवादोऽङ्गीकृतो भवेत्, तदा "जगदेतत् विवर्तते इत्येव ब्रूयात्। ननु प्रोक्तं कौण्डभट्टेन वैयाकरणभूषणसार- मंगलाचरणे"—

श्री लक्ष्मीरमणं नौमि गौरीरमणरूपिणम्।
स्फोटरूपं यत: सर्वं जगदेतद्विवर्तते ।।

इति चेत्। न ते प्रमाणमस्माकम्अनाचार्यत्वात्, अनृषित्वाच्च। अहं समामन्त्रये विवर्तवादपक्षधौरेयान् यत् विवर्तसमर्थने श्रुतिस्मृतिपुराणेषु कतममप्येकं प्रमाणमुदाहरन्तु किंच ब्रह्मसूत्रे परिणामात् (ब्र. सू. ४/१/२७) इति सूत्रकारेणैव भगवता ब्रह्मणो विवर्तवादो न स्वीकृत:। तत: मया विवर्तवादिनं श्री कृष्णेनाऽर्जुनमेव पृच्छ्यते गीता-२/२ 'कुतस्त्वा कश्मलमिदं विषमे समुपस्थितम्' ।।श्री:।।

नन्वेवं विधं ताटस्थ्येन वर्तमानं जगद्भिन्नंनिमित्तोपादानकारणं निरस्तसमस्तहेय गणप्रत्यनीकनिकायं कोटिकोटिकन्दर्पदर्पदलनकमनयिकायं निरवधिनिखिल-कल्याणगुणगणकलितकल्लोलकल्लोलिनीवल्लभसंकायं तत्र भवन्तं भगवन्तं जना: कथं न भजन्ति इत्यत आह द्वाभ्यां—

अवजानन्ति मां मूढा मानुषीं तनूमाश्रितम्।
परं भावमजानन्तो मम भूतमहेश्वरम् ।।

मोघाशा मोघकर्माणो मोघज्ञाना विचेतस:।
राक्षसीमासुरीं चैव प्रकृतिं मोहिनीं श्रिता: ।। (गीता ७/११/१२)

**रा० कृ० भा०**— मोघाशा मोघकर्माण: मोघज्ञाना विचेतस: राक्षसीं च एव आसुरीं मोहिनीं प्रकृतिं श्रिता: मम भूतमहेश्वरं परंभावं अजानन्त: मूढा: मानुषीं तनु-माश्रितं मामवजानन्ति इत्यन्वय: मोघा निष्फला आशा शुभफलाकांक्षा येषां ते

मोघाशा: । मत्पदपद्मविमुखतया तेषां शुभफलाकांक्षा व्यर्थैव इति भाव: । तथा मोघानि निरर्थकानि कर्माणि मद्‌विमुखतया समनुष्ठितानि एषां ते मोघकर्माण: मद्‌भक्ति-विवर्जितानि कर्माणि नित्यनैमित्तिकानि निरर्थकान्येव । एवं मोघं व्यर्थ मद्‌भजनहीनतया शास्त्रज्ञानं येषां ते मोघज्ञाना तथा विकृतानि मद्‌भजनाभावेन विकारयुक्तानि चेतांसि येषां ते, विचेतस:, विकृतमानसा: राक्षसीं रक्षन्ति स्वस्मै सवम् एते राक्षसा: तत्सम्बन्धिनीं असुषु प्राणेषु रमन्ते इति असुरा तेषामियम् आसुरी ताम् आसुरीम् असुरसम्बन्धिनीं रावणादिसम्बन्धिनीं हिरण्यकशिपुप्रभृतिसम्बन्धिनीं मोहिनीं मोहनशीलां प्रकृतिं स्वभावं श्रिता: आश्रिता: भूतानां महेश्वरं सकलप्राणिपरमनियन्तारम् एवं भावं मम भावं ऐश्वर्यात्मकम् अजानन्त: मूढा: मोहग्रस्ता: शिशुपालादय:दानवत्वं राक्षसत्वं च गता: । भक्तानामु द्दिधीर्षया मानुषीं मनुष्यानुगुणां द्विभुजोपलक्षितां तनुं देहं आश्रितं स्वीकृतवन्तं मामवजानन्ति । अवमन्यते—

अतएव शिशुपालो मां बाल्यात् प्रभृति प्रतिदिनं शतं दुर्वचांसि वदति अतएव च दुर्योधनादय: कुरुराजसभायां हितं बोधयन्तमपि मामवाजानन् । यथा श्री भागवते—

यदा च पार्थप्रहित: सभायां जगद्‌गुरुर्यानि जगाद कृष्ण: ।
न तानि पुंसाममृतायनानि राजोरु मेने क्षतपुण्यलेश: ।।

(श्रीमद्‌भागवत ३/७)

अथ के भजन्ति भवन्तं कथञ्च किं प्रकारास्ते इत्यत आह त्रिभि:—

महात्मानस्तु मां पार्थ दैवीं प्रकृतिमाश्रिता: ।
भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम् ।। ९/१३

रा० कृ० भा०— इति पक्षान्तरे दुरात्मानो दुर्योधनादयो मामवजानन्ति किन्तु एतद् विपरीता: महात्मानो युष्मदादयो मां बहुमन्यमाना: सततं समर्चन्ति । यथा श्री मद्भागवते—

यूयं नृलोके बत भूरिभागा लोकं पुनाना मुनयोऽभियन्ति ।
येषां गृहानावसतीति साक्षाद् गूढ़ परं ब्रह्म मनुष्यलिङ्गम् ।।

(श्रीमद्भगवत ७/१/४८)

महान् परमपूजनीय: आत्मा अन्त:करणं मन्नामरूपलीलाधामसंकर्तिनेन निरस्तसकलकल्मपकषायं येषां ते महात्मान: अथवा महान् परमवंदनीय: आत्मा शरीरं

येषां ते महात्मानः मत्प्रह्वीभावनवलक्षणभक्तिमत्कैंकर्यनिरतत्वात् येषां शरीराणि धन्यतां गतानि ते, अथवा महान् मद्भजनमहिम्ना सरसीकृतः निखिलजगदुपकारचिन्तन परायणः आत्मा स्वभावो येषां ते यथा उत्तरे रामचरिते भवभूतिः—

प्रियप्राया वृत्तिर्विनयमधुरो वाचि नियमः
प्रकृत्या कल्याणी मतिरनवगीतः परिचयः ।
पुर वा पश्चाद् वा तदिदमविपर्यासितरसं ।
रहस्यं साधूनामनुपधि विशुद्धं विजयते ।।

अथवा महान् मत्कैंकर्यनियुक्तत्वात् निर्मुक्तनिःशेषभवबन्धनः अत एव पूजनीयः आत्मा मदीयतां गतो जीवात्मा येषां ते महात्मानः जीवात्मनि वै परमेश्वर-परमानुरक्तिलक्षणं भगवद्भजनेन कृतार्थता, यथोक्तं श्रीमदादिकविना तत्र भवता भगवता महर्षिणा वाल्मीकिना श्रीमद्रामायणे अयोध्याकाण्डे-

यश्च रामं न पश्येत्तु यं च रामो न पश्यति ।
निन्दितः सर्वलोकेषु स्वात्माप्येनं विगर्हते ।।

(बाल्मीकि २/१७/१४)

यद्वा महान् निरतिशयलावण्यललितकोटिकोटिकन्दर्पदलनसकलसौन्दर्य-सारभूतपरमभागवतनिर्निमेषनयनसारंगस्वातिकादम्बिनीकल्पानल्पसत्यसंकल्प-सत्यकामसत्यसंधानसौन्दर्यमाधुर्यकारुण्यतारुण्यसारल्यतारल्यसौजन्यसौशील्य-सौलभ्यवात्सल्यदयालुत्वकृपालुत्वसमौदार्यैश्वर्यलोकोत्तरबलवीर्यविपुलविक्रमपराक्रम-सत्यक्षमाशमदमसंयविनयविवेकविज्ञानवैराग्यानुरागविश्वविश्रुतविशदविमलविरुद-वैभवगौरवकोटिकामकमनीयकान्तिशोभाविभाप्रभासहिष्णुताशत्रुनाशनत्वप्रणत-पालकत्वशरणागतवत्सलत्वसाधुवश्यत्ववशित्ववदान्यत्वपतितपावनत्वशौर्यतेजः-साहसदुर्धर्षौजःसम्पन्नत्वप्रपन्न-मंगलकरणत्वपरममांगल्यप्रभृत्यसंख्येय निरवधिनिरुपम-निर्व्याजनिरतिशयनिष्प्रतिद्वन्द्वनिरस्तनिखिलसत्प्रतिपक्षप्रणतपक्षपराभूतप्रतिपक्ष-समस्तकल्याणगुणगणमण्डितद्विभुजोपलक्षितधृतधनुपसायकनिषङ्गविगतसकल-संगसत्संगैकरंगहनुमत्प्रभृतिपरमभागवतश्रीवैष्णवसमाराधितान्तरंगश्रीसीताङ्गसंगसहृष्ट-रोमलताप्रतानपरमनिरभिमाननीलोत्पलदलश्यामनितान्तनिरवधिहृद्यविफलीकृत-द्रुहिणरचनाचातुरीकसमादरतुरीयाश्रमसेविसेवासमातुरीसंजातत्वरात्वरितश्रीमन्मंदाकिनी-मंगलमंजुलमकरन्दमंडितचरणारविन्दनवमञ्जरीतुलसीसमुल्लसितकोटिकोटि-

श्रीवैष्णववृन्दवृन्दावनवनमालाकिरीटकुण्डलकटककेयूर किंकिणीनूपुरविशुद्ध-विपुलविमलभूषणभूषितसौदामिनी बालतपनतपनीयकर्णिकारकिंजलकनिन्दक-चारुचम्पकसंकाशविशदाप्रमेयपतिकौशेयसमलंकृतभूनन्दिनीनलिननयनपरम-पावनपक्ष्मपर्यकपरिलालितललितलावण्यलक्ष्मीककलकञ्जचरणसकलसुरमुनि-मनुजकिंनरामरत्रिपुरहरप्रभृतिपरमप्रणतपावनपद्मापाद्मपूजितपदपद्मनिरतभववासना-विरतसतसमाजैक-शरणतरणिकुलसमलंकरणव्रीडितविविधविबुधविशुद्धबुधं मंजुकुसुमाकरप्रियंकरमकरकेतनकृतसाकेतकेतनसरयूतरलतरङ्गसमुछालित-परमप्रसृमरपादपयोजनन्दनविपिननवनलिनपरागमरकन्दपानलिप्सावलम्बलोल-लोलरोलम्बकदम्बनिकुरम्बनिन्दकमेचक-कुटिलशिरोजश्रीवत्सलाञ्छनद्विजचरणाभरण-विपुलविमलवत्सवत्सललोकाभिरामनीलेन्दीवरमरकतेन्द्रनीलतमालकालिन्दीकल्लोल-दूर्वादलनीलनीरधरनीलातसीकेकिगलगगननिसर्गश्यामलनिर्मलनिरस्तनिखिलविकार-सकलवेदान्तसारव्रीडितविपुलगारशिरसिसुमनस्सुकुमारहृतश्रूरिभूमिभारपरिपूर्णत-मावतारपरमकृपापारसीताहृदयहारमनोहरमधुरश्रीरामाभिकृष्णावतारकारणमूर्त्या मन्दिरीकृतः आत्मा मनोभूयेषां ते महात्मानः। अथवा महानपरमस्तुत्यःआत्मा मदर्थं कृतः प्रयासः येषां ते महात्मानः—

एवं भूताः दैवीं देवसम्बन्धिनीं प्रकृतिं अभयादिलक्षणामश्रिताः प्राप्ताः हे पार्थ! यथा त्वं ऐन्द्रीप्रकृतिमाश्रितः विगणितागणितसांग्रामिकगुणगणनारायणीचमूकः कल्याणगुणगणनिलयं मामेव वृतवानसि महासमरशौण्डिनिजरथसारथ्ये, तथैव न विद्यते अन्यस्मिन् मदतिरिक्ते निजोपराश्रित्वेन कल्पिते मनःस्वान्तं येषां ते अनन्यमनसः मां भूतानाम् आदिम् आदिकारणं ज्ञात्वा विदित्वा सकलवेदान्तवेद्यतया विशिष्टाद्वैताचिन्तनेन निश्चित्य भजन्ति, सेव्यसेवकभावलक्षणसम्बन्धेन मच्चरणारविन्दकैंकर्यचिकीर्षया परमानुरक्तिविषयं कुर्वन्ति ॥श्रीः॥

अथ भजनप्रकारमाह—

**सततं कीर्तयन्तो मां यतन्तश्च दृढ़व्रताः।**
**नमस्यन्तश्च मां भक्त्या नित्ययुक्ता उपासते ॥** (गीता ७/१४)

**रा० कृ० भा०**— दृढं न केनापि विचालयितुं शक्यं व्रतं भगवदीय कैंकर्य-रूपं श्रीवैष्णवं लक्षणं येषां ते दृढव्रता मदाराधनबद्धनिष्ठाः मां श्रीरामं महाविष्णुं कृष्णसंज्ञं सततं निरन्तरं कीर्तयन्तः मन्मंगलमयनामभिः तन्निबन्धनपद्यरचनाभिर्वा—

की विद्या कैसे हुई । इसके विकल्प में राजृ धातु से कर्त्ता में अच् प्रत्यय करके कर्मधारय समास द्वारा एक व्युत्पत्ति और की जा सकती है । राजते इति राजा, स चासौ विद्या इति राजविद्या । राजते इति राजम् तदेव गुह्यं इति राजगुह्यं । अर्थात् यह सबसे सुन्दर विद्या और सबसे सुन्दर गुह्य है । यद्यपि यह व्युत्पत्ति करने से कोई विरोध नही आयेगा । क्योंकि नवम अध्याय में भगवान् स्वयं अनन्य भक्ति के योग-क्षेम निर्वहण की प्रतिज्ञा करते हैं तथापि इससे रोचक और व्याकरण सम्मत व्युत्पत्ति एक और है । विद्यानां राजा, राज विद्या । गुह्यानां राजा राजगुह्यं । इस विग्रह में 'राजदन्तादिषु परम्' पा० अ० २/४/३१ सूत्र से राज शब्द का पूर्व प्रयोग हुआ । यह पवित्र है अर्थात् पवित्र करने का साधन है । उत्तमम्अत्यन्तश्रेष्ठ है । अथवा उत्क्षिप्त तमं येन तत् उत्तमम् । इसके द्वारा घोर अन्धकार दूर किया गया है । यदि कहो कि तमस् शब्द अजन्त है तो इसका उत्तर यह है कि सभी सान्त अजन्त हो जाते हैं । इसीलिए सूर्यनारायण्ण को तमारि कहा जाता है । नहीं तो तमोऽरि कहा जाता । इसीलिए ध्रुव के सौतेले भाई का नाम भी उत्तम है। उसके स्वभाव को देखकर उसे कभी भी श्रेष्ठ नही कहा जा सकता । अत: वहां उत्कटं तमं यस्मिन् स उत्तम: जिसमें उत्कट अंधकार हो उसे उत्तम कहते हैं । 'उत्तमं नारुच्छन्तं' फलत: यहां उत्तम शब्द श्रेष्ठ वाचक ही प्रयुक्त है । 'प्रत्यक्षावगमं-' इसका अवगम अर्थात् समझना प्रत्यक्ष ही है । अथवा प्रत्यक्षेण अवगम्यते इति प्रत्यक्षावगमं । अर्थात् यह प्रत्यक्ष से ही जाना जाता है, यहाँ शब्द प्रमाण की कोई आवश्यकता नहीं होती । 'धर्म्यम्'- यह धर्म से युक्त है और साधन करने में सुख प्रद है । 'अव्ययम्'-इसका नाश नहीं होता ।

**संगति**—अब इस धर्म के प्रति अश्रद्धालु का दुष्परिणाम कह रहे हैं-

**अश्रददधाना पुरुषाः धर्मस्यास्य परन्तप ।**
**अप्राप्य मां निवर्तन्ते मृत्युसंसारवर्त्मनि ।। ९/३**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे शत्रुनासक धनंजय ! इस धर्म के प्रति श्रद्धा न करने वाले पुरुष मुझे न प्राप्त करके मृत्युमय संसार के मार्ग में फिर लौट आते हैं।

**व्याख्या**—'अस्य' का तात्पर्य है जिसकी मैं अभी चर्चा कर रहा हूँ । यह धर्म है क्योंकि सेवक-सेव्य-भाव सम्बन्ध ही जीव का परम धर्म है । 'मृत्युसंसारवर्त्मनि' यहाँ मृत्यु विशेषण देने का एक अभिप्राय है । परम वैष्णवों का भी एक संसार होता है जहाँ मृत्यु नहीं होती अत: उसके व्यावर्तन के लिए भगवान् यहाँ मृत्यु शब्द का प्रयोग करते हैं। अर्थात् इस सेवकसेव्यभाव रूप धर्म पर आस्था न रखनेवाले पुरुष पुरुषार्थवादी होकर भी मुझे न पाकर मृत्युमय संसार के मार्ग में ही लौटते हैं । यहाँ 'वर्त्मनि' भी महत्वपूर्ण

हैं । अर्थात् उन्हें इस संसार में भी कोई घर नहीं मिलता वे मार्ग पर भटकते ही रहते हैं । इस प्रसांग पर गोस्वामी तुलसीदास जी की उद्भावना बहुत रोचक हैं—

सुनु मन मूढ, सिखावन मेरो ।
हरिपद विमुख लह्यो न काहु सुख, सठ यह समुझि सबेरो ।।
बिछुरे ससि रबि, मन नयननि तें पावत दुख बहुतेरो ।
भ्रमत श्रमित निसि दिवस गगन महँ, तहँ रिपु राहु बड़ेरो ।।
जद्यपि अति पुनीत सुरसरिता तिहुँ पुर सुजय घनेरो ।
तजे चरन अजहूँ न मिटत निह बहिबो ताहू केरो ।।
छुटै न बिपति भजे बिनु रघुपति श्रुति सन्देह निबेरो ।
तुलसीदास सब आस छाँडि करि होहि राम कर चेरो ।।

(विनयपत्रिका ८-७)

संगति—अब परमात्मा अपनी प्राप्तिरूप परम उपाय रूप ज्ञान का उपदेश कर रहे हैं—

मया ततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्तिना ।
मत्स्थानि सर्वभूतानि न त्वहं तेष्ववस्थितः ।। ९/४

रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! सामान्य चक्षुओं से न दिखाई पड़नेवाली नील सरोरुह श्यामल कोटि कोटि कन्दर्प कमनीय है मूर्ति जिसकी अथवा अकार अर्थात् वासुदेवरूप में तुम्हारे रथ पर सारथि की भूमिका का निर्वहण करती हुई व्यक्त है मूर्ति जिसकी ऐसे मुझ परमात्मा द्वारा यह चिदचिदात्मक जगद् व्याप्त है ; शरीर विशिष्ट ये सभी जीव मुझमें स्थित हैं परन्तु मैं इनमें स्थित नहीं हूँ ।

व्याख्या—'अव्यक्तमूर्तिना' यह शब्द सामासिक विचित्रता की दृष्टि से अपने में बहुत महत्त्वपूर्ण है ।

१. अव्यक्ता मूर्तिः यस्य स तेन । भगवान् कहते हैं मेरी यह नीलसरोरुह श्यामलकिरीटकुण्डलादिभूषणभूषित भुवनमोहन मूर्ति अव्यक्त है । कारण कि इसे प्राकृत इन्द्रियाँ अपना विषय नहीं बना सकती ।
२. अव्यक्ते मयि मूर्तयः भूतानि यस्मिन् स अव्यक्तमूर्तिः तेन । प्रलयकाल में सम्पूर्ण जीव भगवान् में ही लीन हो जाते हैं । भगवती श्रुति भी कहती हैं—

'यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति'

जिनमें सभी प्राणी प्रवेश करके लीन हो जाते हैं वही ब्रह्म है । शिशुपाल बध १/३० में महाकवि माघ कहते हैं कि प्रलय के समय संसार का उपसंहार करने पर महासागर में शयन किये हुए प्रभु के श्री विग्रह के एकदेश में अनन्त अनन्त भुवन समा जाते हैं।

३. अकार: वासुदेव: तेन रूपेण व्यक्ता मूर्ति: यस्य तेन। अर्थात् अकार वासुदेव का वाचक है । आज मेरी मूर्ति उसी चतुर्भुज रूप में तुम्हारे समक्ष व्यक्त हैं जिसके दर्शनों को योगीन्द्र मुनीन्द्र तरसते हैं वही तुम्हारे यहाँ सारथि की भूमिका निर्वहण करती हुई हाथ में चाबुक और बेंत लिये हुए विराज रही है । ऐसी मनोहर मूर्ति है जिसकी ।

'न त्वहं' संसार मुझमें स्थित है । सभी भूत प्राणी मुझ परमात्मा में आश्रित हैं। परन्तु मैं उनमें स्थित नहीं हूँ क्योंकि जीव अणु हैं मैं व्यापक । इससे भगवान् ने जीव का अणुवाद सिद्ध किया ।

अब यहाँ सन्देश होता है कि यद्यपि भगवान् कह रहे हैं 'यस्य पृथिवी शरीरम्' इत्यादि श्रुतियों से तथा 'अव्यक्तमूर्तिना' इत्यादि स्मृतियों से भी भगवान् अव्यक्तरूप से सारे संसार में व्याप्त है फिर भी 'न त्वहं तेष्ववस्थित:' यह कैसे ?

उत्तर—यहाँ निषेध है पूर्णता का और विधान यत्किंचित अंश का । अर्थात् पूर्णरूप से भगवान् जीव में नहीं हैं । परन्तु अन्तर्यामी रूप से जीव के हृदय में विराजमान हैं। 'ईश्वर: सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति' । इसलिए दोनों का विषयभेद होने से कोई विरोध नहीं है ।

संगति—अब यहाँ अर्जुन का प्रश्न है कि भगवन् ! पूर्व श्लोक के तृतीय चरण में आपश्री ने 'मत्स्थानि' शब्द का प्रयोग किया है । 'मत्स्थानि' शब्द सप्तम्यन्त अस्मद् उपपद स्थाधातु और 'क' प्रत्यय से बना है । मयि तिष्ठन्ति इति मत्स्थानि । और यहाँ सप्तमी अधिकरण में हुई है और अधिकरण संज्ञा आधार की होती है । 'अधारोऽधिकरणम्' (पा. अ. १/४/४५) आधार तीन कहे गये हैं । अभिव्यापक, औपश्लेषिक और वैषयिक । इनमें से इन प्राणियों में किस आधार से निरूपित आधेयता है । क्या तिलेषु तैलम् 'दध्नि सर्पि:' जैसी अभिव्यापक आधार की आधेयता है या फिर 'करे आस्ते' जैसी औपश्लेषिक आधार की आधेयता अथवा 'मोक्षे इच्छा' इत्यादि की भाँति वैषयिक आधार निरूपित आधेयता है । उत्तर-वह सङ्कल्परूप आधारता है । अत: वहाँ लौकिक आधारों के निरसन होने पर भी विषय सप्तमी कही जा सकती है। और वह विषय भगवत्सङ्कल्पात्मक ही होगा । इसलिए औपश्लेषिक और अभिव्यापक आधारों को निरस्त करके भगवान् अगले श्लोक का आरम्भ कहते हैं—

न च मत्स्थानि भूतानि पश्य मे योगमैश्वरम्।
भूतभृन्न च भूतस्थो ममात्मा भूतभावनः ।।९/५

रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन मुझमें रहते हुए भी सम्पूर्ण भूतप्राणी मुझमें नहीं रहते। मेरा ऐश्वर्यपूर्व अघटित घटना घटाने वाला योग तो देखो। भूतों को उत्पन्न करने वाला और उन्हें धारण करनेवाला मेरा यह शरीर अथवा प्रयत्न अथवा मनीषित (बुद्धि) भूतों को धारण करता हुआ भी उनमें स्थित नहीं रहता।

व्याख्या—'न च मत्स्थाने' अर्थात् घड़े में जल की भाँति चटाई पर बालक की भाँति, तिल में तेल की भाँति, स्थूल रूप से जीवात्मा मुझमें नही रहते। वह तो केवल मेरे संकल्प से मेरे एक देश में रह लेते हैं।

प्रश्न—मेरा ऐश्वर्य पूर्णयोग देखो जीवो को जन्म देने वाला और भूत प्राणियों का आधार मेरा शरीर भी भूतों में स्थित नहीं होता।

संगति—अर्जुन जिज्ञासा करते हैं कि हे प्रभो! यह विषय बहुत दुर्गम है कि आपमें रहते हुए भी प्राणी आप में नही रहते। सम्पूर्ण प्राणियों को धारण करते हुए भी आप उनमें नहीं रहते। इसे कैसे समझा जाय ? इस पर भगवान् दृष्टांत के द्वारा समझाते हुए कहते हैं-

यथाकाशस्थितो नित्यं वायुः सर्वत्रगो महान्।
तथा सर्वाणि भूतानि मत्स्थानीत्युपधारय ।। ९/६

रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! जिस प्रकार सर्वत्र गामी वायु निरन्तर आकाश में स्थित रहता है उसी प्रकार निरन्तर प्राणी मुझमें स्थित रहते हैं, ऐसा समझो।

व्याख्या—वायु के दृष्टान्त से भगवान् का यही अभिप्राय प्रतीत होता है कि जैसे-वायु आकाश में रहता हुआ भी वह पूरे आकाश को व्याप्त नहीं कर पाता और न ही आकाश का स्पर्श कर पाता हैं। 'उपधारय' इसी उपपत्ति से इस विषय को निर्णय के अनुसार विचार में ले आओ।

संगति—अब अर्जुन फिर प्रश्न करते हैं कि भगवान् यदि सम्पूर्ण भूत प्राणी आप में नहीं रहते तो प्रलय काल में जाते कहां है ? इस प्रश्न पर भगवान् कहते हैं-

सर्वभूतानि कौन्तेय प्रकृतिं यान्ति मामिकाम्।
कल्पक्षये पुनस्तानि कल्पादौ विसृजाम्यमहम्।। ९/७

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! कल्प के विनाश होने पर सभी भूत प्राणी मेरी प्रकृति को प्राप्त हो जाते हैं और कल्प के आरम्भ में मैं फिर उनको रचता हूँ।

**व्याख्या**—प्रलय के अन्त में सभी मेरी प्रकृति को प्राप्त होते हैं परन्तु उस प्रकृति का अधिष्ठान होने के कारण जीवों का मुझे प्राप्त होना कहा जाता है। "मामिकाम्"-अर्थात् मेरी। इसलिए श्रुति ने प्रकृति को माया कहा और मुझ महेश्वर को मायावान्।

**संगति**—अव अर्जुन प्रश्न करते हैं कि हे प्रभो ! आपका सर्जन विसर्जनात्मक यह क्रम सार्वदिक है या क्वाचित्क अर्थात् आप कभीकभार जीवों को वनाते-या विगाड़ते हैं या निरन्तर ? इस पर सर्वस्वतन्त्र भगवान् कहते हैं—

**प्रकृतिं स्वामवष्टभ्य विसृजामि पुनः पुनः।**
**भूतग्राममिमं कृत्स्नमवशं प्रकृतेर्वशात् ।। ९/८**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन यह सृष्टि-क्रम बीजांकुरन न्याय से निरन्तर चलने वाला अनादि और नित्य हैं। जीवों की पूर्वजन्म के कर्म परिणाम के वश में होने के कारण प्रकृति अर्थात् माया के पराधीन अपने चरणों से विमुख इस सम्पूर्ण जीव समूह को अपनी त्रिगुणमयी माया का आश्रय लेकर मैं वारम्वार रचता रहता हूँ।

**व्याख्या**—यहाँ चतुर्थ चरण में प्रयुक्त प्रकृति शब्द जीवों के प्राक्तन कर्म जनित स्वभाव का वाचक है।

**वश**—शब्द का अर्थ-नियन्त्रण और विसृजामि-अर्थात् उनके कर्म के अनुसार ही उनके शरीरों का सर्जन करता हूँ।

**संगति**—वारम्वार भूत ग्राम की रचना करते हुए परमआदरणीय आपको क्या ये कर्म नही बाँधते क्या आपको इन जीवों की रचना में कर्तृत्व का बोध नही होता। इस प्रकार अर्जुन को प्रश्न करने की इच्छा करते हुए जानकर प्रवीणधुरीण नटवर नन्दनागर भगवान् श्रीकृष्ण बोले—

**न च मां तानि कर्माणि निबध्नन्ति धनंजय।**
**उदासीनवदासीनमसक्तं तेषु कर्मसु ।। ९/९**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे धनञ्जय ! उदासीन की भाँति साक्षी रूप से सबके हृदय में विराजमान जीवों के कर्मों में अनासक्त मुझ परमात्मा को जीवों के वे कर्म नहीं बाँधते, अर्थात् कर्म जीवों को बांध लेते हैं क्योंकि वह उनमें आसक्त होता है। मैं अनासक्त

हूँ इसलिए जीवों के साथ रहकर भी मैं उनके शुभाशुभ कर्मों से नहीं बंधता केवल उनका मूक दर्शक रहता हूँ ।

**व्याख्या**—'धनंजय' यहाँ धनंजय सम्बोधन से भगवान् कहना चाहते हैं कि जैसे-युधिष्ठिर के राजसूययज्ञ में सम्पूर्ण धन जीत कर भी तुमने धन में ममत्व नहीं रखा और सब महाराज युधिष्ठिर को दे दिया । उसी प्रकार मैं कर्म के प्रति उदासीन रहता हूँ, इसलिए मुझे उनका बंधन नही होता । कर्मों का स्वभाव वंदर के समान होता है । जैसे-कोई जब वानर की ओर दृष्टि डालता है तभी बानर उस पर आक्रमण करता है । यदि उसके पास से उदासीन होकर निकल जाओ तो वह शान्त रहता है । उसी प्रकार जो कर्मों का चिन्तर करेगा उसे कर्मों का बन्धन होगा ।

**संगति**—अब यहाँ अर्जुन जिज्ञासा करते हैं, कि हे माहामाया पते ! इस सृष्टि के रचना क्रम में आपकी क्या भूमिका रहती है, क्या आप सृष्टि के सम्बन्ध में अभिमानयुक्त राजस कर्ता होते है, अथवा कर्तृत्वाभिमान को छोड़कर कोई विलक्षण कर्ताकी भूमिका निभाते हुए निमित्त और उपादान में से कोई एक कारण बन जाते हैं, अथवा एक साथ अभिन्ननिमित्तोपादान दोनों ही कारण बनते हैं ? अर्जुन की इन जिज्ञासाओं का उत्तर देते हुये भगवान् श्री हरि कहते हैं—

**मयाध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम् ।**
**हेतुनानेन कौन्तेय जगद्विपरिवर्तते।। ९/१०**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे कुन्तीनन्दन अर्जुन !मुझ सर्वाधिष्ठान परमात्मा से प्रेरित होकर यह प्रकृति चराचर जगत् को उत्पन्न करती है । इसी प्रसिद्ध अभिन्ननिमित्तोपादानरूप मुझ परममात्मा हेतुके द्वारा विविधरूप में यह जगत् चारों ओर अर्थात् अण्ड, पिण्डज, उद्भिज्ज तथा जरायुज इन चारों योनियों में वर्तमान है ।

**व्याख्या**—यहाँ कौन्तेय सम्बोधन ही भगवान् की अलौकिक वचन रचना नागरीका परिचय दे रहा है । अर्थात् जैसे तुम्हारी मां कुन्ती ने तुम्हारे पिता पाण्डु के उदासीन रहने पर भी उन्हीं पाण्डु से प्रेरित होकर धर्म, पवन, इन्द्र के मानस सम्पर्क से इन त्रिदेवों द्वारा युधिष्ठिर, भीम एवं तुम जैसे पुत्रों को जन्म दिया था, उसी प्रकार मुझ अध्यक्ष से प्रेरित होकर यह प्रकृति सचराचर जगत् की रचना करती है । इसी हेतु से अर्थात् मुझ अभिन्न निमित्तोपादान कारण से ही विविधरूप में यह जगत् चारों ओर व्याप्त हो रहा है । "प्रकृति ! सूयते" कहकर भगवान् ने मायावादियों द्वारा कल्पित विवर्ववाद का निरसन किया । यदि भगवान् को विवर्तवाद इष्ट ही होता, तो यहाँ "जगत् विपरिर्तते" न कहकर

"जगदेतत् विवर्तते" कह देते। इतना ही नही मैं विवर्त वाद के पक्षधरों को सादर आमन्त्रित करता हूँ कि वे श्रुति स्मृति पुराणों में से विवर्तवाद के समर्थन में कोई भी आर्ष प्रमाण दिखा दें। बहुत क्या कहा जाय वेदान्तसूत्र ने ही विवर्तवाद को नकार दिया तो और किसकी बात करें। जैसे-ब्रह्मसूत्र ४/२७ में स्वयं भगवान् वेद व्यास ने जगत् को ब्रह्म का परिणाम ही माना विवर्त नही। 'परिणामात्' ब्र. सू. १।४।२७ अरे ! यदि विवर्तवाद शास्त्रीय होता तो भगवान् विवर्तात् कह देते ॥ श्री ॥

संगति—अब अर्जुन जिज्ञासा करते हैं। हे प्रभो ! इस प्रकार तटस्थ रूप सकल हेय गुण, प्रत्यनीक निलय, कोट-कोटि कन्दर्पकमनीयकाय, निवधि निरतिशय, कल्याण-गुणगण, कल्लोलनिकाय, सच्चिदानन्दघन आपको लोग क्यों नही भजते हैं ? अर्जुन के इस प्रश्न का भगवान् दो श्लोकों में उत्तर दे रहें हैं -

**अवजानन्ति मां मूढा मानुषीं तनुमाश्रितम्।**
**परं भावमजानन्तो मम भूतमहेश्वरम् ।। ९/११**

**मोघासा मोघकर्माणो मोघज्ञाना विचेतसः।**
**राक्षसीमासुरीं चैव प्रकृतिं मोहिनीं श्रिताः ।। ९/१२**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! मेरा भजन न करने से जिनकी आशायें व्यर्थ हैं, मेरे समर्पण के बिना जिनके कर्म व्यर्थ हैं तथा सेवक सेवय भाव के बिना जिनका ज्ञान निरर्थक है ऐसे विकृत चित्त वाले रावणादि के समान राक्षसी और हिरण्यकशिपु आदि के समान आसुरी तथा बुद्धि को मोहित करने वाली क्रूर प्रकृति को प्राप्त हुए। मेरे सम्पूर्ण भूतों के महेश्वर सबसे परे परमेश्वरभाव को न जानते हुए मूर्ख लोग वैदिक धर्म की रक्षा के लिए मनुष्य शरीर को धारण किये हुए मुझ परमात्मा को अपमानित करते हैं।

**व्याख्या**—भगवान् का अभिप्राय है कि-मेरे भजन के विना सुख की आशा, ज्ञान और कर्म ये तीनों व्यर्थ हो जाते हैं, चित्त विकृत हो जाता है। इसलिए भगवत् विमुखों के स्वभाव में एक ही साथ राक्षस भाव और आसुर भाव इन दोनों का समावेश हो जाता है। अर्थात् एक ही साथ उनके स्वभाव में रावणादि जैसी स्वार्थन्धता और हिरण्यकशिपु जैसी शरीरप्रियता आ जाती है। इन्ही छः दोषों के कारण वे षडैश्वर्य सम्पन्न मुझ परमात्मा को नहीं पहचान पाते। इसलिए अपमान करते हैं अतएव शिशुपाल मुझे जन्म से प्रतिदिन सौ गालियां देता है। और कौरव राजसभा में भी दुर्योधन आदि ने मेरा अपमान किया।

संगति—अब अर्जुन भगवान् से तीन प्रश्न करते हैं। हे श्यामसुन्दर व्रजेन्द्रनन्दन ! आपको कौन भजते हैं, कैसे भजते है और उनके भजन के प्रकार कितने होते हैं ? इस पर भगवान् तीन श्लोंको मे समाधान कह रहे हैं।

**महात्मानस्तु मां पार्थ दैवीं प्रकृतिमाश्रिताः ।**
**भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम् ।। ९/१३**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ**—हे पृथानन्दन अर्जुन ! मेरे नाम रूप लीला धाम से जिनके अन्तःकरण विमल हो चुके हैं अथवा मेरे चरणों में नमस्कार और नौ लक्षणा भक्ति से जिनके शरीर पावन हो चुके हैं तथा मेरी रसमयी कथा के श्रवण से जिनका स्वभाव लोकोत्तर हो चुका है । एवं त्रिभुवन कमनीय नीलोत्पलदलश्याम कोटि कोटि मन्मथाभिराम मेरी मंगल मयी मोहन मूर्ति से जिनका मन मंदिर सनाथित हो चुका है ऐसे महात्मागण मेरे अतिरिक्त सांसारिक पदार्थों से अपना मन हटाकर मुझमें ही मनमधुप को स्थिर करके दैवी प्रकृति का आश्रय किये हुए सद्गुरूपदेश से मुझको ही अविनाशी एवं सम्पूर्ण भूत प्राणियों का आदि कारण जानकर विशुद्ध हृदय से भजते हैं।

**व्याख्या**—इस व्याख्या में आत्मा शब्द के अन्तःकरण, शरीर, स्वभाव, जीवात्मा, मन एवं प्रयत्न में छे अर्थ लिए गये हैं । भगवान् कहते हैं कि मेरी भजन महिमा से जिनका अन्तःकरण, शरीर, स्वभाव, जीवात्मा, मन और प्रयत्न में छहों पावन हो जाते हैं, वही श्रीवैष्णव भजन करते हैं ।

**'अनन्यमनस'** जिनका मन भगवान् से अतिरिक्त और कहीं नहीं जाता वे ही 'अनन्यमना' कहे जाते हैं ।

**भूतादिम्**—यहाँ आदि शब्द कारण के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है ।

तात्पर्य यह है कि दुर्योधनादि दुरात्मा भले मेरा अपमान करते हों परन्तु तुम लोग जैसे महात्मा अनन्य मन से मेरा भजन करते हैं । तुम महात्मा हो । इन्द्र देव से जन्म लेकर तुम दैवी प्रकृति को प्राप्त हो चुके हो इसलिए मेरा भजन करो-हीरा सा तन पाके भजन करो ॥ श्री ॥

**संगति**—अब भगवान् अपने भजन का प्रकार कह रहे हैं ।

**सततं कीर्तयन्तो मां यतन्तश्च दृढव्रताः ।**
**नमस्यन्तश्च मां भक्त्या नित्ययुक्ता उपासते ।। ९/१४**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! किसी भी परिस्थित में जिनका श्री वैष्णव व्रत नही टूटता ऐसे महानुभाव परम भक्ति से युक्त होकर -

**अच्युतं केशवं राम नारायणं कृष्ण दामोदरं वासुदेवं हरिम् ।**
**श्रीधरं माधवं गोपिकावल्लभं जानकीनायकं रामचन्द्रं भजे ।।**

इत्यादि मेरे दिव्य नामों से संकीर्तन करते हुए, परमप्रेम लक्षण भक्ति से युक्त होकर मुझे सष्टांग प्रणाम करते हुए। मुझ नित्यपरमात्मा में युक्त होकर निरन्तर निष्काम योग की पद्धति से मुझे प्राप्त करने का प्रयास करते हुए मेरी सतत उपासना करते रहते हैं।

व्याख्या—प्रणाम आठ प्रकार के कहे गये हैं—

**सिर से, उर से, दृष्टि से मन वानी अभिराम।**
**कर से पद से जानु से है अष्टांग प्रणाम ।।**

संगति—अब भगवान् दूसरा भी उपासना का प्रकार कह रहे हैं।

**ज्ञानयज्ञेन चाप्यन्ये यजन्तो मामुपासते।**
**एकत्वेन पृथक्त्वेन बहुधा विश्वतोमुखम् ।। ९/१५**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! इनसे विलक्षण मेरे भक्त शरणागत श्रीवैष्णव जन स्वरुपत: जीवात्मा से पृथक् वर्तमान और सम्बन्धत: अभिन्न चारों ओर मुख वाले मुझ परमात्मा को ज्ञानयज्ञ से पूजते हुए सेव्य सेवक भाव सम्बन्ध से श्रवण कीर्तन, स्मरण, पादसेवन अर्चन, वन्दन, दास्य, सख्य, आत्मनिवेदन इस नवधा लक्षणा भक्ति तथा अन्य बहुत प्रकारों से मुझे भजते हैं।

व्याख्या—ब्रह्म, स्वरूप से जीव से पृथक् है तथा सम्बन्ध से एक, इसलिए यहाँ एकत्वेन पृथक्त्वेन इन दोनों पदों का प्रयोग किया गया।

बहुधा—मेरी उपासना के बहुत प्रकार हैं। श्रवणादि लक्षण नवधा शक्ति पुन: भगवान् द्वारा सबरी के समक्ष कही हुई सत्संगादि लक्षण नवधा भक्ति इनके सहित प्रेम लक्षणा को मिलाकर दसधा भक्ति इसीलिए नाभा जी भक्त माल में भक्तिदसधा के आगर शब्द का प्रयोग करते है। महर्षि वाल्मीकि रामचरित मानस जी में भगवान् श्रीराम को स्थान संकेत करते हुए चौदह भक्तियों का संकेत करते हैं, यही बहुधा उपासना है ॥ श्री ॥

संगति—अब अर्जुन प्रश्न करते हैं कि- आपने अपने को विश्वतोमुख कहा तो है प्रभो ! तो वह कैसे ? अर्जुन के इस प्रश्न का उत्तर चार श्लोकों में भगवान् दे रहे हैं—

**अहं क्रतुरहं यज्ञ: स्वधाहमहमौषधम्।**
**मन्त्रोऽहमहमेवाज्यमहमग्निरहं हुतम् ।। ९/१६**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! "क्रतु" अर्थात् संकल्पात्मक यज्ञ मैं हूँ और यज्ञ निष्काम नित्य पञ्च यज्ञ मै ही हूँ। पितरों को दी जाने वाली स्वधा मै ही हूँ। औषधि

मैं हूँ। भिन्न भिन्न देवताओं के उद्देश्य से प्रयुक्त मन्त्र मैं हूँ। आज्य अर्थात् घृत मै हूँ, अग्नि मैं हूँ, हुत अर्थात हवन क्रिया, और हवन का साधन हवि मैं हूँ।

**व्याख्या**—सकाम यज्ञ को क्रतु और निष्काम यज्ञ को यज्ञ कहते हैं, इसीलिए इन्द्र को शतक्रतु कहा जाता है शतयज्ञ नहीं। अथवा नित्य पञ्चयज्ञ को यज्ञ और नैमित्तिक यज्ञ को क्रतु कहते हैं। स्वेभ्य: धीयते इति स्वधा अर्थात् अपने कुटुम्वी जनों को श्राद्ध के रूप में जो द्रव्य अर्पित किया जाता है वह स्वधा है। घृत को आज्य कहते हैं।

**संगति**—अपने विश्वतोमुखस्य को और विस्तृत करते हुए कहते हैं।

**पिताहमस्य जगतो माता धाता पितामहः।**
**वेद्यं पवित्रमोंकार ऋक्साम यजुरेव च ।। ९/१७**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! मैं इस जड़ चेतनात्मक जगत् का पिता हूँ। मैं ही मां हूँ, मै भरण पोषण करने वाला हूँ, मैं पितामह हूँ। जानने योग्य पवित्र ओंकार तथा ऋग्, यजुष् और साम मै हूँ।

**व्याख्या**—यहाँ चकार से अथर्ववेद का भी संग्रह समझना चाहिए। अथवा अथर्व का तीनो वेदों में अन्तर्भाव है। पिता - श्री राम और श्रीकृष्ण रूप मे। माता - सारे संसार की मां सीता क्योंकि श्रीराम भी मैं हूँ और श्रीसीता भी इसीलिए श्रुति कहती है, राम: सीता जानकी रामचन्द्रः' इसी प्रकार पिता रूप में मैं कृष्ण हूँ और माता रूप में राधा। जैसा कि सर्वविदित है कि श्रीराम ही कृष्ण हैं और श्रीसीता ही राधा, रं रामं 'आ' आदरेण धत्ते इति राधा जो श्रीराम को अपने हृदय में आदर पूर्वक धारण करती हैं वे श्री सीता जी ही राधा हैं। अर्थात् राधा, सीता का पर्यायवाची है। यहां एक प्रश्न प्रायस: उठा करता है कि- सीता और राधा ये दोनों वैदिक शब्द नही हैं, पर यह भ्राँति है। "इन्द्रः सीतां निगृह्णातु सीते वन्दामहे त्वा' इत्यादि सैकड़ों श्रुतियां प्रमाण हैं राधा जी के लिए भी 'राधसां पतये: नम: ।' अब यहाँ फिर प्रश्न उठता है कि जिसे गायत्री का भाष्य कहा जाता है, जो ब्रह्मसूत्रों का अर्थ है ऐसे समस्त ग्रन्थों के चूड़ामणि श्रीमद्भागवत्महापुराण में श्री राधा का नाम क्यों नही ?

**उत्तर**—श्रीमद्भागवत में यद्यपि सरसरी दृष्टि से देखने से राधा जी का नाम उपलब्ध नहीं होता। यद्यपि राधा चरित्र की विस्तृत चर्चा शिवपुराण, पद्मपुराण, ब्रह्मवैवर्त पुराण आदि में उपलब्ध होती है। संयोग से तुमरी ही इच्छानुसार अब मैं श्रीमद्भागवत् के भी उन प्रसंगों को भी प्रस्तुत करूँगा जिनमें राधा शब्द और उनके चरित्र की सुन्दर झाँकी विराजमान है। यद्यपि भागवत जी के प्रत्येक अध्याय के प्रारम्भ में श्री शुक उवाच शब्द

मिलता है। वहाँ श्री शब्द का शुक शब्द के साथ षष्ठी समास किया जाता है। अर्थात् 'श्रियः शुकः' श्री जी का शुक बोला और 'श्री' राधा जी का ही नाम है। इस प्रकार प्रत्येक अध्याय के प्रारम्भ में राधा जी का स्मरण करके वेदव्यास जी ने कम से कम श्रीभागवत् जी में तीन सौ पैंतीस बार राधाजी का नाम लिया ही। इसीलिए अनादि राधा मन्त्र में 'श्रीं' को ही राधा मन्त्रका बीज माना गया है। अब भागवतजी के श्लोक में भी स्पष्ट रूप से राधा नामका प्रतिपादन किया जा रहा है। भागवत के द्वितीयस्कन्ध के चतुर्थ अध्याय में जब भगवान् शुकाचार्य बारह श्लोको में भगवान् का स्तवन प्रस्तुत करते हैं, वहाँ वे अपनी परदेवता श्रीराधाजी का स्मरण किये बिना नहीं रहते। जैसे—

**नमो मनस्तेऽस्त्वृषभाय सात्वतां**
**विदूरकाष्ठाय मुहुः कुयोगिनाम्।**
**निरस्तसाम्यातिशयेन राधसा**
**स्वधामनि ब्रह्मणि रंस्यते नमः ।। भा० २-४-१४**

इस श्लोक की तृतीय चरण में प्रयुक्त "राधसा" शब्दसे ही, राधा नामका स्मरण किया गया है। इसकी विधिवत व्याख्या करने के पूर्व एक और स्पष्टता करनी आवश्यक प्रतीत होती है। श्रीकृष्णावतार काल में राधा नामसे दो महिलायें प्रसिद्ध हुईं, एक अधिरथ सूत की पत्नी कर्ण की माता राधा, जो अति सामान्य महिला हैं। और दूसरी सर्वविदित भगवान् श्रीकृष्ण की प्राणवल्लभा आह्लादिनी परमान्तरङ्ग शक्ति राधा। कदाचित् शुकाचार्य को इन दोनों के नाम से कुछ अन्तर अभीष्ट है, कर्ण की माता राधाका "आकारान्त" नाम प्रसिद्ध है, इसीलिये शुकाचार्य ने कृष्णप्रिया श्रीराधा का नाम "राधसां पतये नमः" इस वेदमन्त्र के अनुरोध से सकारान्त ही निश्चित किया। राधाः, राधसौ, राधसः।

अब प्रस्तुत श्लोक के तृतीय चरण का अर्थ देखिये, अब तक के सभी टीकाकारो ने श्लोक के तृतीय चरण में दो पद स्वीकारे हैं, (१) निरस्तसायातिशयेन, - (२) राधसा, "राधस्' शब्द का ऐश्वर्य अर्थ किया गया है। परन्तु मैंने यहां एक ही पद स्वीकारा है, यह पद द्वन्द्व, दो बहुव्रीहि और एक 'कर्मधारय' इस प्रकार चार समास करके बनता है। अब विग्रह पर ध्यान दीजिये, संस्कृत में "इन" शब्द का स्वामी अर्थ होता है, इसी शब्द के आधार पर सेना शब्द की व्युत्पत्ति की जाती है, इनेन स्वामिना सह वर्तमाना चमू सेना, अर्थात् जो दल अपने स्वामी के साथ रहता है, उसे सेना कहते हैं। अस्तु, "साम्यञ्च, अतिशयश्च साम्यातिशयौ, निरस्तौ साम्यातिशयौ यस्मात् सः निरस्तसाम्यातिशयः, निरस्तसाम्यातिशयः इनः यस्याः सा निरस्तसाम्यातिशयेना, निरस्तासाम्यातिशयेना चासौ

राधा: इति निरस्तसाम्यातिशयेन राधा: तथा निरस्तसाम्यातिशयेनराधसा, अर्थात् जिनके इन पति भगवान् श्रीकृष्ण साम्य और अतिशय से रहित हैं, ऐसी राधाजी के साथ। इस प्रकार सम्पूर्ण श्लोक का वाक्यार्थ एक विचित्र भूमिका के साथ उपस्थित हो रहा है। भगवान् शुकाचार्य कहते हैं, सात्वतवंशियों में श्रेष्ठ, तथा विषयियों के लिये अत्यन्त दूर, आप परमात्माको नमस्कार हो, नमस्कार हो। जिनके स्वामी आप श्रीकृष्ण साम्य एवं अतिशय से परे हैं, ऐसी "निरस्तसाम्यातिशय" पतिका श्रीराधाजी के साथ अपने दिव्यधाम ब्रह्मरूप श्रीवृन्दावन में रमण करने वाले श्रीराधागोविन्द भगवान् को नमस्कार हो, नमस्कार हो। विशेष व्याख्या किसी स्वतन्त्र लेख में की जायेगी, यहाँ तो इतना ही कहना यथेष्ट है कि—

श्रीमद्भागवताब्धिर्वै राधाचारित्र्यवारिमान्।
ग्रन्थगौरवभीतोऽहं विस्तरान्न ततो ब्रुवे ॥

अस्तु, धाता, महाविष्णु, पितामह ब्रह्मा भी मैं ही हूँ। ओङ्कार और चारों वेद मैं हूँ ॥ श्री ॥

संगति—अब जीव के गत्यादिके सम्बन्ध में भी भगवान् अपनी विश्वतोमुखता प्रकट कर रहे हैं -

"गतिर्भर्ता प्रभुः साक्षी निवासः शरणं सुहृत्।
प्रभवः प्रलयः स्थानं निधानं बीजमव्ययम् ॥ ९/१८

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! मैं सम्पूर्ण प्राणियों का गन्तव्य स्थान तथा भरण-पोषण करने वाला स्वामी, जीवों के शुभाशुभों का द्रष्टा, सबका निवास स्थान, रक्षक एवं आश्रय तथा निःस्वार्थ मित्र, उत्पत्ति का कारण, प्रलय स्थान, स्थिति का आधार सबका विश्राम स्थान एवं अविनाशी बीज हूँ।

व्याख्या—'गति' शब्द में 'कर्म' में 'क्तिन्' प्रत्यय है। यहाँ निवास शब्द आधिकरण घयन्त हैं। अर्थात् जिसमें प्राणी निवास करते है वही यहाँ निवास शब्द से अभिप्रेत है। इस श्लोक में पूर्व श्लोक से अहं और जगतः इन दो पदों का अनुवर्तन हुआ। इस प्रकार तीन श्लोकों में भगवान् ने अपनी विश्वतोमुखता की व्याख्या की।

संगति—अब भगवान् अपनी विश्वतोमुखता का संहार कर रहे हैं।

तपाम्यहमं वर्षं निगृह्णाम्युत्सृजामि च।
अमृतं चैव-मृत्युश्च सदसच्चाहमर्जुन ॥ ९/१९

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ**—हे अर्जुन मै सूर्यरूप से उदय होकर तपता हूँ, अर्थात् अपनी किरणों से गर्मी फैलाता हूँ, मैं ग्रीष्म काल में वर्षा को रोकता हूँ और मैं ही वर्षाऋतु में बादल बनकर वर्षण करता हूँ। मै ही अमृत हूँ और मै ही मृत हूँ और मै ही सत् हूँ और मै ही असत् हूँ।

**व्याख्या**—यहाँ चार श्लोकों में जहां भी 'अहं' पद का प्रयोग हुआ है, वहाँ अहं पद का मदात्मक अर्थ समझना चाहिए। अर्थात् इनमें मैं हूँ। भगवान् शरणागत के लिए अमृत और अपने विमुखों के लिये मृत्यु हैं। जैसा कि श्रीमद्भागवत में कहा गया है—

**वीर्याणि तस्याखिलदेहभाजामन्तर्बहिः पूरुषकालरूपैः।**
**प्रयच्छतो मृत्युमुतामृतं च मायामनुष्यस्य वदस्व विद्वन्।।**

(श्रीमद्भागवत १०/१/७)

(केवल मेरी ही बात नही) वे समस्त जीवधारियों के भीतर आत्मा रूप से रहकर अमृतत्व का दान कर रहे हैं और वाहर काल रुप से रहकर मृत्यु का। मनुष्य के रूप में प्रतीत होना यह तो उनकी एक लीला है। आप उन्ही के ऐश्वर्य और माधुर्य से परिपूर्ण लीलाओं का वर्णन कीजिए।

**संगति**—इस प्रकार निष्कामोपासना का वर्णन करके अब दो श्लोकों से भगवान् सकामोपासकों के आवागमन का वर्णन करते हैं -

**त्रैविधा मां सोमपाः पूतपापा यज्ञैरिष्ट्वा स्वर्गतिं प्रार्थयन्ते।**
**ते पुण्यमासाद्य सुरेन्द्रलोकमश्नन्ति दिव्यान्दिवि देवभोगान्।।९/२०**

**ते तं भुक्त्वा मर्त्यलोकं विशालं क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति।**
**एवं त्रयीधर्ममनुप्रपन्ना गतागतं कामकामा लभन्ते।।**
**९/२१**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन! तीनो वेदों का अध्ययन करने वाले अथवा वार्ता, त्रयी, दण्डनीति सोमरस पीने वाले. तथा जिनका पाप पवित्र हो चुका है ऐसे कर्मकाण्डी लोग सकाम यज्ञों के द्वारा मेरा यजन करके, मेरे पास से भी स्वर्ग गमन की याचना करते हैं। वे अपने पुण्य के फलस्वरूप उस पवित्र देवेन्द्र लोक को प्राप्त करके स्वर्ग में देवोचित भोग भोगते हैं। इस प्रकार वे विशाल एवं विविध शाला अर्थात् भवनों वाले स्वर्ग लोक को भोग कर पुण्य के नष्ट हो जाने पर मर्त्य लोक में प्रविष्ट हो जाते हैं इस प्रकार वेदत्रयी के कर्मकाण्डपरोक्त प्रवृत्ति लक्षण धर्म का पालन करते हुए काम्य

पदार्थों की कामना करने वाले इस गतागत गमनागमन को ही प्राप्त करते रहते हैं । वे तीन ही कहे गये है ऋग्यजु:साम यही तीन विद्यायें भी हैं । इनका समाहार करने पर त्रिविद्य बन जाता है । त्रिविद्य का अध्ययन करने वाले को त्रिविद्यं अधीयते त्रैविद्या' यहाँ 'तद्धीते तद्वेद' ४/२/५९ सूत्र से अध्ययन अर्थ में अण् प्रत्यय हुआ । यहाँ अध्ययन का केवल कण्ठस्थ करने से तात्पर्य हैं । अर्थात् जिन्होंने तोते की भाँति वेदों को रट लिया हैं परन्तु उनके वास्तविक अर्थ पर विचार नही किया । यदि कहो अध्ययन का कंठस्थीकरण ही प्रमाण है अध्ययन का अर्थज्ञान पर्यन्त अर्थ होना चाहिये तो ऐसा नहीं। तुमने कदाचित् पाणनीय व्याकरण गम्भीरता से नहीं पढ़ा । यदि अध्ययन का ज्ञानपर्यन्त अर्थ होता तो सूत्रकार सिरोमणि भगवान् पाणिनी सूत्र में तद्वेद क्यों कहते जबकि वहाँ सूत्र का अर्थ है अध्ययन और ज्ञान इन दोनों अर्थों में द्वितीयान्त से अण् हो । इस प्रकार त्रैविद्या का अर्थ है जो तीनो वेदों का शुकवत् पाठ कर जाते हैं ।

इस पर गोस्वामी जी की उद्धावना भी द्रष्टव्य है—

**कीबै कहा, पढ़िबै को कहा फल ? बूझि न वेद को भेद विचारै ।**
**स्वारथ को परमारथ को कलि-कामद राम को नाम विसारै ।।**

**बाद विवाद विषाद बढ़ाइ कै छाती पराई औ आपनी जारै ।**
**चारिहु को छहुको नवको दस आठ को पाठ कुकाठ ज्यौ फारै ।।**

**(कवितावली उ० १०४)**

अथवा चार विद्याएँ कही गई हैं आन्वीक्षिकी त्रयी, वर्ता और दण्डनीति । इनमें से आन्वीक्षिकी (मोक्ष) को छोड़कर केवल त्रयी विद्या अर्थात् तीन ही त्रयीवार्ता और दण्डनीति जानते हैं ।

**सोमपा**—जिन्होनें सोमरस पिया है । पूत पापा जिनका पाप पूत अर्थात् पवित्र हो गया है । पवित्र पाप का तात्पर्य है कि अव वह प्रतिबन्ध उत्पन्न करने में असमर्थ है। ऐसे लोग यज्ञ से मुझे पूजकर मुझसे स्वर्ग गति ही मांगते हैं । इसलिए मनुसतरूपता से भगवान् ने कहा -

**सकुच विहाय माँग नृप मोही ।**
**मोरे नहि अदेय कुछ तोही ।।**

अर्थात् राजन् ! संकोच छोड़कर मुझको ही माँग लो । यहाँ 'स्वर' शब्द स्वर्ग का वाचक अव्यय है ।

**'विशालम्'**—बड़ा अथवा 'विविधा शाला: यस्मिन्' जिसमें अनन्त भवन हैं। 'कामकामा:' ये कामनाओं की ही कामना करते हैं। मेरी, कामना कभी नहीं करते। वे ही गतागत अर्थात् आवागमनात्मक संसार को पाते हैं।

**संगति**—अब अर्जुन प्रश्न करते हैं - हे प्रपन्नचिन्तामणे ! यदुकुल शिरोमणे ! जो यजमान सकाम होर अनेक यज्ञों से आपका यजन करके आपके श्रीचरणों में स्वर्गगमन की प्रार्थना करते हैं, वे संसार में आवागमन को प्राप्त करते रहें, उनसे हमें क्या लेना देना। किन्तु जो सम्पूर्ण कामनाओं को छोड़कर अनन्य मन से शरणागतों के लिए कल्पवृक्ष के समान पृथ्वी के आभूषण रूप चरणकमलवाले आपश्री का ही अवलम्बन होकर परमकुशल श्रीवैष्णव आपकी ही उपासना करते हुए अपना शरीर व्यवहार भूल जाते हैं। वे कैसे धैर्य धारण करते हैं और उनकी जीवन यात्रा कैसे चलती है। इस प्रकार जिज्ञासा करते हुए अर्जुन के प्रति परम कारुणिक, सम्पूर्णवेद जिनके नि:श्वास हैं ऐसे प्रपन्न जनों के मनोरम मधुरमूर्ति भगवान् श्रीकृष्ण सम्पूर्ण वैष्णव जनों की संजीवनी अमृतधारारूप शरणागति के सारभूत परम उदार शरणागत श्रीवैष्णवों के सम्पूर्ण शंकाओं को नष्ट करने वाले इस श्लोक की अवतारणा कर रहे हैं—

**अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जना: पर्युपासते।**
**तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम् ।। ९/२२**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! मेरे अतिरिक्त सभी आश्रयों का त्याग करके जो श्रीवैष्णव मुझ परमप्रेमास्पद स्वजीवन सर्वस्व नीलोत्पलदलश्याम लोकलोचनाभिराम पूरितप्रणतकाम देहविजितकोटिकाम कोटिमन्मथाभिराम सकलजनमनोभिराम श्रीरामाभिन्न राधाहृदयललाम सजल घनश्याम श्रीकृष्ण को प्रीतिपूर्वक भजते हैं, उन मुझ नित्य परमात्मा में अनन्यमन से युक्त निष्किंचन भक्तों का मैं ही योग क्षेम वहन करता हूँ।

**व्याख्या**—इस अध्याय में वर्ण्यभूत योग के भगवान् ने पहले ही राजविद्या और राजगुह्य नामक दो विभाग कर दिये हैं। उनमें एक से लेकर इक्कीस तक योगेश्वर श्रीकृष्ण ने इस योग के प्रथम अर्थात् राजविद्या विभाग की व्याख्या की।

अब अध्याय के अन्तिम अंश में तेरह श्लोकों से भगवान् राजगुह्य की व्याख्या कर रहे हैं। इस अंश को सुधीजन त्रयोदशश्लोकी कहते हैं। इस त्रयोदशश्लोकी का यह प्रथम श्लोक है।

**'अनन्या:'**—न अन्य: मदरिक्त: अन्य: आश्रय: येषां ते अनन्या:। नहीं है मेरे अतिरिक्त अन्य आश्रय जिनका वे अनन्य हैं। जिन्होंने मेरे अतिरिक्त अन्य आश्रयों को

त्याग दिया है वे अनन्य हैं । नारदभक्ति सूत्र में भी भगवान् नारद ने भी अनन्यता की यही व्याख्या की है - अन्याश्रयत्यागो अनन्यता । श्रीरामचरितमानस में भी श्री हनुमान जी के समक्ष प्रभु श्रीरामजी ने अनन्यता की व्याख्या की—

**सो अनन्य जाके असी माति न टरै हनुमन्त ।**
**मैं सेवक सचराचर रूपस्वामि भगवन्त ।।** (मानस ४/३)

श्रीमद्भागवत जी के एकादश स्कन्ध में वसुदेव जी से अनन्यता की व्याख्या करते हुए नौ योगेश्वर संवाद प्रकरण में देवर्षि नारद कहते हैं—

**खं वायुरग्निं सलिलं महीं च ज्योतींषि सत्वानि दिशो द्रुमादीन् ।**
**सरित्समुद्रांश्च हरेःशरीरं यत्किञ्च भूतं प्रणमेदनन्यः ।।**

भाग. ११/२/४१

राजन् ! यह आकाश, वायु, अग्नि, जल पृथ्वी, ग्रह, नक्षत्र, प्राणी, दिशायें वृक्ष, वनस्पति, नदी समुद्र सबके सब भगवान् के शरीर हैं । सभी रूपों में स्वयं भगवान् प्रकट हैं । ऐसा समझकर वह जो कोई भी उसके सामने आ जाता है चाहे वह प्राणी हो या अप्राणी उसे अनन्यभाव से भगवद्भाव से प्रणाम करता है ।

इस प्रकार अनन्यता से चिन्तन करनेवालों का भगवान् योगक्षेम वहन करते हैं।

माम्—अर्थात् मुझको अपने जीवन का सर्वस्व परमप्रेमास्पद सगुण साकार परमकरुणागार मानकर परम निर्मल चित्त से मेरे नाम रूप लीला और धाम के सङ्कीर्तन से चिन्तन का विषय बनाते हुए ।

जनाः— वैष्णवजनाः ! पञ्चसंस्कार और अकारत्रय से सम्पन्न महानुभाव ही यहाँ जन शब्द से अभिप्रेत हैं । वैष्णव दर्शन में तीन अकारों का बड़ा महत्त्व है । अनन्योपायत्व अनन्यार्हत्व, अनन्यशेषत्व - नास्ति अनन्यः भगवदतिरिक्त उपायो यस्य स अनन्योपायः । तस्य भावः अनन्योपायत्वम् । भगवान् के अतिरिक्त जहाँ कोई उपाय न हो अर्थात् जहाँ साधक प्रभु को ही अपना उपाय और उपेय मानता हो वही अनन्योपायत्व है । अनन्यार्हत्व- नान्यस्मै अर्हति इति अनन्यार्हः तस्य भावः अनन्यार्हत्वम् । यह जीव भगवान् के अतिरिक्त किसी दूसरे के लिए नहीं है इस प्रकार के भाव को अनन्यार्हत्व कहते हैं । अनन्यशेषत्व- संस्कृत में शेष शब्द दास या भोग के अर्थ में आता है । यह जीव भगवान् का ही दास है और भगवान् का ही भोग्य है और किसी का नहीं । इसी भावना को अनन्यशेषत्व कहते हैं । पुण्ड्र (ऊर्ध्वपुण्ड्र) मुद्रा (भुजाओं पर शीतल धनुष बाण की छाप) माला (तुलसी

की वण्ठी) मन्त्र (अपने अपने सम्प्रदाय के अनुसार इष्ट देवता का मूलमन्त्र) न गोत्र अथवा नाम (सम्प्रदाय के अनुसार नवीन नामकरण) ये ही श्रीवैष्णवों के पञ्चसंकार हैं। जैसे कि आगमग्रन्थों में कहा गया है—

पुण्ड्रं मुद्रा तथा माला मन्त्रो नाम च पञ्चमम्।
अमी हि पञ्चसंस्कारा: परमैकान्तहेतव:।।

इनसे सम्पन्न जन मदीय किंकर।

पर्युपासते—परित: उपासते अर्थात् जो सर्वभाव से उपासना करते हैं। अर्थात् मुझमें अनन्यनिष्ठा रखकर मुझे अपनी परमानुरक्ति का पात्र बनाते हैं।

अर्जुन का अन्तर प्रश्न है - हे भक्तभयभञ्जन ! जो श्रीवैष्णव आपके श्रीचरणकमलों के प्रेम समुद्र के प्रवाह में अपनी शारीरिक ममता का प्रवाह कर चुके उनके कुटुम्ब आदि का भरण-पोषण कैसे होता है। इस जिज्ञासा का समाधान करने के लिए भगवान् तृतीय चरण कहते हैं—

तेषां नित्याभियुक्तानाम् - यहाँ नित्य शब्द परमात्मा का वाचक है। और अभिशब्द अभीष्ट के अर्थ में प्रयुक्त है। अर्थात् मुझ परमात्मा में अभीष्ट बुद्धि से लगे हुए अनिष्किञ्चन भक्तों का मैं योगक्षेम वहन करता हूँ।

योगक्षेमम्—अलभ्य वस्तु के लाभ है। इन्हीं योग और क्षेम का समाहार करके नपुंसकलिङ्ग में द्वितीया के एकवचन में योगक्षेम बनता है। भगवान् कहते हैं कि जो निरन्तर कर्मयोग का अनुष्ठान करते हुए मुझे ही अपना सर्वस्व मानकर मेरी उपासना करते हैं उनको मैं अलभ्य वस्तु का लाभ भी कराता हूँ और जो प्राप्त हो चुकी है उसकी रक्षा भी करता हूँ। मैंने यह व्याख्या प्राचीनों के अनुरोध से की है। क्योंकि योग और क्षेम शब्द का समाहार ही चिन्तनीय है। यह प्राण्यङ्ग है न सेनाङ्ग और न ही तुरही वाद्य का अंग है। तो योगक्षेम में समाहार ही कैसे होगा ? अब यहाँ मेरी नवीन व्याख्या देखिए—

वास्तव में जो भगवान् में अनन्य मन होकर पाञ्चरात्र, श्रुति स्मृति और पुराण से सम्मत भगवान् में परमासक्ति रूप भक्ति से भगवान् के चरित्र चिन्तन में तल्लीन होकर, गुरुजनों के द्वारा उपदिष्ट अपनी उपासना के अनुरूप भगवान् के साथ अपना कोई विशेष सम्बन्ध मानकर भगवान् की दी एक शरण में होकर परिष्कृत उपासना करते है। अपने में लगे हुए चित्त वाले उन्हीं अनन्य महानुभावों के उत्तरदायित्वरूप योगक्षेम का भगवान् निर्वहण करते हैं। यही श्लोक का शास्त्रसंगत सरल भावार्थ हुआ।

अब योगक्षेम पदार्थ पर विचार कर रहे हैं—

पतञ्जलि के मत में चित्रवृत्ति का निरोध ही योग है। (योगश्चित्रवृत्ति निरोधः) उस चित्रवृत्ति निरोधरूप योग का मैं निर्वहण करता हूँ अर्थात् योगक्षेम शब्द में द्वन्द्व न होकर षष्ठीतत्पुरुष समास है। योगस्य क्षेमम्। जो मेरा अनन्यभाव से भजन करते हैं। उनके द्वारा मुझी में किये हुए चित्रवृत्ति निरोध को मैं किसी भी विधि से नष्ट नहीं होने देता। उसके क्षेम को मैं 'वहामि' अर्थात ढोता हूँ। क्योंकि मेरी कृपा के बिना कोई भी इस चञ्चल मन का निग्रह नहीं कर सकता। और मेरी कृपा के बिना चित्त की क्षिप्त आदि वृत्तियाँ भी निरुद्ध नहीं की जा सकतीं। पुराणों में योगियों के पतन की सहस्रों गाथाएं प्रसिद्ध हैं। तुमने भी छठे अध्याय में योगभ्रष्ट के सम्बन्ध में प्रश्न किया था और मैंने भी 'शुचीनां श्रीमतां गेहे' (गीता ६/४२) कहकर उत्तर भी दिया था।

यदि कहें 'वह' धातु का प्रापण अर्थ है तो उसका निर्वाह अर्थ कैसे होगा ?

उत्तर—'परोऽभुवोऽवज्ञाने' ३/३/५५ इस सूत्र में अवज्ञान ग्रहण ही धातुओं के अनेकार्थकत्व में ज्ञापक है। क्योंकि परिपूर्वक भू धातु का अवज्ञान अर्थ प्रसिद्ध होने पर भी यहाँ अवज्ञान अर्थ में प्रत्यय विधान से परिर्पूवक भू धातु का अवाज्ञानातिरिक्तर्थता भी ज्ञापित होता है। इसलिए 'तद्वहति रथ युग प्रासङ्गम्' ४/४/७६ सूत्र में पाणिनि ने भी वह धातु का धारणा अर्थ किया है। इसीलिए 'नदी वहति' अर्थात् नदी बहती है। 'स्कन्धे भारं वहति' कन्धे पर भार ढोता है इत्यादि अर्थ संगत हो जाते हैं। इसी आधार पर 'वह' धातु का निर्वहण अर्थ भी सिद्ध हो जाता है। वास्तव में वह धातु का यहाँ प्रापण अर्थात् दूर ले जाना अर्थ उचित भी नहीं है। क्योंकि भगवान् के श्रीचरण कमल का सामीप्य प्राप्त किये हुए महानुभावों को उन्हें छोड़कर अन्यत्र जाना न तो उचित है और न उनके अनुकूल। इसीलिए श्रीसूक्त में भी आचार्यों ने 'आवह' क्रिया का धारण करना ओर उसे परावर्तित करना ही अर्थ माना है। अथवा यहाँ युज् धातु का समाधि अर्थ है और वह समाधि यहाँ निरोध के अर्थ में अभिप्रेत है। वह निरोध स्नेह निरोध आसक्ति निरोध, व्यसन निरोध और फल निरोध चार प्रकार का है। भगवान् की बाललीला से संसार के सम्बन्धियों में विरुद्ध स्नेह एकीभूत होकर भगवान् में लग जाता है। यद्यपि भागवत १०/८ के २२ से २५ तक चार श्लोकों में शुक्राचार्य ने स्नेह-निरोध की चर्चा की है। परन्तु हिन्दी भाष्य में सामान्य पाठकों के आनन्द के लिए भगवान् श्री कृष्ण के सखा श्री उद्धव के अवतार अन्तश्चक्षु महाकवि सूरदास जी महाराज का इसी झाँकी से मिलता जुलता एक पद प्रस्तुत करता हूँ।

शोभित कर नवनीत लिए।
घुटुरनि चलत रेनुतन मंडित मुख दधि लेप किये।
चारु कपोल लोल लोचन गोरोचन तिलक दिये।
लट लटकनि मनु मत्त मधुपगन मादक मधुहिं पिये।
कठुला कण्ठ वज्र केहरि नख राजत रुचिर हिए।
धन्य सूर एकौ पल या सुख का बहुकल्प जिये।।

वस्तुतः इसी बाललीला में चारो निरोध कहे गये हैं।

स्नेह को निरोध यहाँ दिव्य बाल लीला मिस
नन्द को ललन जन नेह को चुरायो है।
जगत आसक्ति को निरोधरूप माधुरी में
भव में आसक्त मन चपरि फँसायो है।
व्यसन निरोध बाल केलि मंजु हँसनि ते,
कोटि कोटि भक्तन को व्यसन छुड़ायो है।
फल को निरोध मंद मुसकान झाँकी झाँकि
गिरिधररूप गिरिधर हिय भायो है।

इस प्रकार योग अर्थात् चारों प्रकार के स्नेह, व्यसन, आसक्ति फलकर्मक निरोध का क्षेम अर्थात् रक्षण को मैं ही ढोता हूँ। वस्तुतः व्रज में स्नेह निरोध, मथुरा में आसक्ति निरोध, कुरुक्षेत्र में व्यसन निरोध और द्वारिका में फल निरोध इन चारों प्रकार के निरोध रूप योग का क्षेत्र मैं ही वहन करता हूँ।

व्रजलीला में गोपाल, गोपियाँ, नन्द यशोदा एवं गौओं के स्नेह का भगवान् श्रीकृष्ण में निरोध देखा जा सकता है।

इसी प्रकार मथुरा में उग्रसेन, कुब्जा, वसुदेव, देवकी, मथुरा की नागरियों एवं समस्त माथुर परिकरों की आसक्ति का भगवान् में निरोध हुआ। कुरुक्षेत्रलीला में पाण्डवों एवं द्रौपदी आदि के भिन्न भिन्न व्यसनों का भगवान् में निरोध हुआ और द्वारिका लीला में १६१०८ पत्नियों ने प्रभु में अपने फल का निरोध कर डाला। इस प्रकार-

स्नेह को निरोध गोप गोपी नन्द जसुदा को,
व्रज बाललीला मिस प्रगट दिखायो है।

मथुरा की लीला ते आसक्ति को निरोध करि,
मथुरा निवासिन की विपत्ति नसायो है।
कुरुक्षेत्र लीला माहि व्यसन निरोधकरि
जाज्ञसेनी पाण्डवों को व्यसन छुड़ायो है।
द्वारिका में फल को निरोध करि हरि रमणिन
गिरिधर पद पद्म प्रीति फल पायो है।

यद्यपि बाल लीला में भगवान् शुक्राचार्य ने चारो निरोधों का वर्णन किया है। सौभाग्य से प्रत्येक निरोध के अनुरूप ही यहाँ चार श्लोक उपलब्ध हैं, जो पाठकों के आनन्द के लिए भावानुवाद सहित दिये जा रहे हैं—

तावङ्घ्रियुग्ममनुकृष्य सरीसृपन्तौ
घोषप्रघोषरुचिरं व्रजकर्दमेषु।
तन्नादहृष्टमनसावनुसृत्य लोकं
मुग्धप्रभीतवदुपेयतुरन्ति मात्रोः ।। १०/८/२२

अर्थ—दोनों भाई अपने नन्हे नन्हें पावों को गोकुल की कीचड़ में घसीटते हुए चलते हैं। उस समय उनके पाँव और कमर के घुँघुरू रूनझुन बजने लगते। वह शब्द बड़ा भला मालूम पड़ता। वे दोनों स्वयं वह ध्वनि सुनकर खिल उठते। कभी-कभी वे रास्ते चलते किसी अज्ञात व्यक्ति के पीछे हो लेते। फिर जबदेखते कि यह तो कोई दूसरा है, तब झट से रह जाते और डर कर अपनी माताओं-रोहिणी जी और यशोदा जी के पास लौट आते।

तन्मातरौ निजसुतौ घृणया स्नुवन्त्यौ
पङ्काङ्गरागरुचिरावुपगुह्य दोर्भ्याम्।
दत्वा स्तनं प्रपिबतोः स्म मुखं निरीक्ष्य
मुग्धस्मिताल्पदशनं ययतुः प्रमोदम्।। १०-८-२३

अर्थ—माताएँ यह सब देख-देखकर स्नेह से भर जातीं। उनके स्तनों से दूध की धारा बहने लगती थी। जब उनके दोनों नन्हें-नन्हें से शिशु अपने शरीर में कीचड़ का अंगराग लगाकर लौटते, तब उनकी सुन्दरता और भी बढ़ जाती थी। माताएँ उन्हें आते ही दोनों हाथों से गोद में लेकर हृदय से लगा लेती और बीच-बीच में मुस्करा-मुस्कराकर अपनी माताओं की ओर देखने लगते, तब वे उनकी मन्द-मन्द मुस्कान, छोटी-छोटी दतुलियाँ और भोला-भाला मुख देखकर आनन्द के समुद्र में डूबने लगतीं।

यर्ह्यङ्गनादर्शनीयकुमारलीलावन्तर्व्रजे तदवलाः प्रगृहीतपुच्छैः ।
वत्सैरितस्तत उभावनुकृष्यमाणौ, प्रेक्षन्त्य उज्झितगृहा जहृषुर्हसन्त्यः।। २४

अर्थ—जब राम और श्याम दोनों कुछ और बड़े हुए, तब व्रज में घर के बाहर ऐसी-ऐसी बाल लीलाएँ करने लगे, जिन्हें गोपियां देखती ही रह जातीं। जब वे किसी बैठे हुए बछड़े की पूँछ पकड़ लेते और बछड़े डर कर इधर-उधर भागते, तब वे दोनों और भी जोर से पूँछ पकड़ लेते और बछड़े उन्हें घसीटते हुए दौड़ने लगते। गोपियां अपने घर का काम धंधा छोड़कर यही सब देखती रहती और हँसते-हँसते लोट-पोट होकर परम आनन्द में मग्न हो जातीं। भा० १०/८/२४

शृङ्ग्यग्निदंष्ट्र्यसिजलद्विजकण्टकेभ्यः
क्रीडापरावतिचलौ स्वसुतौ निषेद्धुम् ।
गृह्याणि कर्तुमपि यत्र न तज्जनन्यौ
शेकात आपतुरलं मनसोऽनवस्थाम् ।। १०-८-२५

अर्थ—कन्हैया और बलदाऊ दोनो ही बड़े चञ्चल और खिलाड़ी थे। वे कहीं हरिन, गाय आदि सींगवाले पशुओं के पास दौड़ जाते, तो कहीं धधकती हुई आग से खेलने के लिए कूद पड़ते। कभी दाँत से काटने वाले कुत्तों के पास पहुँच जाते, तो कभी आँख बचाकर तलवार उठा लेते। कभी कुएँ या गड्ढे के पास जल में गिरते-गिरते बचते, कभी मोर आदि पक्षियों के निकट चले जाते और कभी काँटों की ओर बढ़ जाते थे। माताएँ उन्हें बहुत बरजतीं, परन्तु उनकी एक न चलती। ऐसी स्थिति में वे घर का काम-धंधा भी न सम्हाल पातीं। उनका चित्त बच्चों को भय की वस्तुओं से बचाने की चिन्ता से अत्यन्त चंचल रहता था। (१०/८/२५)

इस चतुर्विध निरोध तथा लक्षण योग के क्षेम का निर्वहण मैं करता हूँ। अथवा समत्व लक्षण योग को क्षेम कहते हैं। उसका क्षेम वहन मैं करता हूँ। अथवा मेरे ध्यान लक्षण योग का भी क्षेम निर्वहण मैं करता हूँ। क्योंकि जिनका मन मुझमें लगा रहता हैं उनके ध्यान लक्षण योग को कोई विघ्न-नष्ट नही कर पाता। जैसे पंचवर्षीय बालक ध्रुव के ध्यान लक्षण योग को मैं भी नहीं दूर कर पाया। जैसे श्री मद्भागवत में-

स वै धिया योगविपाकतीव्रया हृत्पद्मकोशे स्फुरितं तडित्प्रभम् ।
तिरोहितं सहसैवोपलक्ष्य बहिः स्थितं तदवस्थं ददर्श ।।
४/९/२

**अर्थ**—उस समय ध्रुव जी तीव्र योगाभ्यास से एकाग्र हुयी बुद्धि के द्वारा भगवान् की बिजली के समान देदीप्यमान जिस मूर्ति का अपने हृदय कमल में ध्यान कर रहे थे, वह सहसा विलीन हो गयी। इससे घबराकर उन्होंने ज्यों ही नेत्र खोले कि भगवान् के उसी स्वरूप को बाहर अपने सामने खड़ा देखा।

जैसा कि श्रीमानस में श्री सुतीक्ष्ण जी के लिए कहा गया है।

**मुनिहि राम बहु भाँति जगावा। जाग न ध्यानजनित सुख पावा।।**
**भूपरूप तब राम दुरावा । हृदय चतुर्भुज रूप देखावा।।**
**मुनि अकुलाइ उठा तक कैसे। विकल हीन मनि फनि बर जैसे।।**
**आगे देखि राम तन श्यामा। सीता अनुज सहित सुख धामा।।**
**मा० ३/९**

अथवा 'योगानाम् क्षेमं योगक्षेमं' अर्थात् मैंने जो कर्मयोग भक्तियोंग और ज्ञानयोग की जो व्यवस्था की है उनके भी क्षेम का निर्वहण करता हूँ। अनन्य मन से भजन करने वालों को कभी इन तीनों योगों से गिरने नहीं देता हूँ। यह तुम्हारे छठें अध्याय में किये हुए प्रश्न का उत्तर है। अथवा योग शब्द सम्वन्ध वाचक है। जो अनन्य भाव से मेरा भजन करता है उसके योग अर्थात् मेरे साथ उसके द्वारा स्थापित किये हुए सम्वन्ध का क्षेम करता हूँ। जैसे तुमने मेरे साथ सख्य सम्बन्ध स्वीकारा है। मैं उस मैत्री सम्वन्ध रूप योग का निर्वहण करूँगा। और नीति शास्त्र में वर्णित मित्र की छहों मर्यादाओं का पालन करूँगा। नीति में सन्मित्र के छः लक्षण कहे गये हैं। जो मित्र को पाप से बचाता है, हित में नियुक्त करता है, गुह्य को छिपाता है, गुणों को प्रकट करता है, विपत्ति में फँसे हुए मित्र को नहीं छोड़ता, समय पर धन देकर उसकी सहायता करता है। संत लोग श्रेष्ठ मित्र के ये छः लक्षण बताते हैं।

**पापन्निवारयति योजयते हिताय**
**गुह्यं निगूहति गुणान् प्रकटीकरोति।**
**आपद्‌गतं न जहाति ददाति काले**
**सन्मित्रलक्षणामिदं प्रवदन्ति सतः ।।**

अर्जुन मैं तुम्हें शस्त्रत्यागरूप पाप से छुड़ाऊँगा। "अहं त्वा सर्व पापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः" (गी० १८/६६) मैं तुम्हें हित में लगाऊँगा। "ततो वक्ष्यामि ते हितं" (गीता १८/६४) मैं गुह्य का उपदेश करके तुम्हारे गुह्य को छिपाऊँगा "इति गुह्यतमं शास्त्रं"

(गी० १५/२०) मैं तुम्हारे गुणों को प्रकट करूँगा । 'मां शुचः सम्पदं दैवीमभिजातोसि पाण्डव' (गी० १६/५) मैं तुम्हें विपत्ति में नहीं छोड़ूँगा, "निमित्तमात्रं भव सव्यसाचिन्" (गीता ११/३३) मैं तुम्हें समय पर दिव्य चक्षु भी दूँगा, 'दिव्यं ददामि ते चक्षुः' (गी० ११/८) क्योंकि "योगस्य क्षेमं कल्याणं वहामि" । अपने लिए स्वीकृत सम्बन्ध का मैं कल्याण करता हूँ । अथवा 'युज्यते अनेन इति योगः'-जिसके द्वारा जीव भगवान् के चरण से जुड़ता है, उस भगवत प्रेम को भी योग कहते हैं । भगवान् कह रहे हैं - जो अनन्य भाव से चिन्तन करते हुए मेरा भजन करते हैं उनके प्रेम रूप योग का क्षेम मैं करता हूँ । इस प्रकार योगक्षेमशब्द की बहुत सी व्युत्पत्तियां कही जा सकती हैं पर ग्रन्थ गौरव के भय से अब यहीं विराम ले रहा हूँ—

जगत विपिन महँ भ्रमत अनाथ अंध,
मोहि निज लकुटी को टेक एक दीजिए ।
रावरो सुजस गाय मेरो दिन रैन जाय,
जनम मरन जरा व्याधि जन छीजिए ।।

गीता रस पान करि राधापद ध्यान धरि ।
व्रजरस रीति प्रीति सुधारस भीजिए ।।

गिरिधर मीत हित नात मान गिरिधर ।
मेरे जोग छेम को बहन प्रभु कीजिए ।।

संगति—अब अर्जुन का प्रश्न है कि- जो आपके अतिरिक्त अन्य देवताओं का भजन करते हैं उनकी क्या गति होती है ? इस पर भगवान् कहते हैं-

येऽप्यन्यदेवता भक्ता यजन्त श्रद्धयान्विताः ।
तेऽपि मामेव कौन्तेय यजन्त्यविधिपूर्वकम् ।। ९/२३

रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! जो आस्तिक श्रद्धा से युक्त होकर मुझसे अतिरिक्त इन्द्रादि देवताओं का पूजन करते हैं वे ही मेरा भी पूजन करते हैं, किन्तु उनका पूजन विधि पूर्वक नहीं होता ।

व्याख्या—'अन्यदेवताभक्ताः' शब्द को एक पद मान लेने पर षष्ठी तत्पुरुष और षष्ठी बहुव्रीहि ये दो समास होंगे । अन्य देवतानां भक्ताः, अथवा भजनं भक्तं, अन्य देवतासु भक्तं अथवा अन्य देवताओं का भजन हैं जिनमें । इस पक्ष में 'यजन्ते' को अकर्मक मानना पड़ेगा परन्तु अन्य देवता और भक्ता इनदोनों पदों को स्वतन्त्र मानना चाहिए ।

'तेऽपि' वे मुझे ही भजते हैं तो फिर अनन्य में और बहु देवता पूजकों में अन्तर क्या है ।

'अविधिपूर्वकम्' अनन्य का भजन विधिपूर्वक होता है और अन्य देवता पूजकों का भजन अविधि पूर्वक विधि के विरोध को अविधि कहते हैं । पुराण भी कहते हैं कि भगवान् का स्मरण सबसे बड़ी विधि है । भगवान् का विस्मरण सबसे बड़ा निषेध है -

स्मर्तव्यः सततं विष्णुर्विस्मर्तव्यो न जातुचित् ।
सर्वे विधिनिषेधाः स्युरेतयोरेव किंकराः ।।

विनय पत्रिका में गोस्वामी जी भी कहते हैं—

राम सुमिरन सब विधि हूँ को साज रे ।
राम को विसारिबो निषेध सिर ताज रे ।।

इसलिए परम्परा से पूजन निषेध पूर्वक है । अब प्रश्न उठता है कि- क्या पंच देवोपासना निषेधपूर्वक हैं ? क्योंकि वह भी तो भगवान् से अतिरिक्त की उपासना हुई ?

उत्तर—जहाँ देवताओं को भगवान् की विभूति मानकर पूजा की जाती हैं वहाँ पूजा अविधि पूर्वक नही होती । जैसे यदि कोई गृहलक्ष्मी पति का अनादर करके सास ससुर आदि का सम्मान करती है तो उसकी वह क्रिया अविधि पूर्वक होती है परन्तु जब पति के सम्बन्ध से पत्नी पति के कुटुम्ब की सेवा करती है तो वह व्यभिचार नहीं माना जाता । जैसा कि भगवान् स्वयं भागवत रासपञ्चाध्यायी में गोपियों से कह रहे हैं— "हे कल्याणियों ! निष्कपट भाव से पति और उसके कुटुम्ब की सेवा तथा पति की सन्तानो का पालन-पोषण यह पतिव्रता नारी का परम धर्म है ।"

भर्तुः शुश्रूषणं स्त्रीणां परो धर्मो ह्यमायया ।
तद्बन्धूनां च कल्याण्यः प्रजानां चानुपोषणम् ।।

भा० १०/२९/२४

इस बात को और स्पष्ट करने के लिए भगवान् कौन्तेय सम्बोधन देते हैं-अर्थात् जैसे-तुम्हारी माँ कुन्ती के भूल से कहने पर द्रौपदी जी ने तुम पाँच भ्राताओं के पास विवाह किया । यथा-जैसे महाभारत में मत्स्य लक्ष्य भेद के पाश्चात् अर्जुन और भीमसेन द्रौपदी के सहित भार्गव कर्म शाला में कुन्ती के पास आये और यह कहा कि मां मुझे आज एक भिक्षा मिली है, कुन्ती ने बिना सोचे समझे कह दिया कि जो भिक्षा मिली है

उसे पाँचों लोग बाँट कर खाओ। परन्तु अनर्थ हो गया, वह तो ठहरी द्रौपदी यह प्रसंग महाभारत से ही देखो—

गत्वा तु तां भार्गव-कर्म-शालां।
पार्थौं पृथां प्राप्य महानुभावौ।
तां यज्ञसेनीं परमप्रतीतौ भिक्षेत्यथावेदयतां निराश्रयौ॥ १ ॥

जनमेजय ! मनुष्यों में श्रेष्ठ महानुभाव कुन्ती पुत्र भीमसेन और अर्जुन कुम्हार के घर में प्रवेश करके अत्यन्त प्रसन्न हो माता को द्रौपदी की प्राप्ति सूचित रकते हुए बोले- माँ हम लोग भिक्षा लाये हैं-

कुटीगता सा त्वनवेक्ष्य पुत्रौ
प्रोवाच भुङ्क्तेति समेत्य सर्वे।
पश्चाच्च कुन्ती प्रसमीक्ष्य कृष्णां
कष्टं मया भाषितमित्युवाच ।। २ ।।

उस समय कुन्ती देवी कुटिया के भीतर थीं। उन्होंने अपने पुत्रों को देखे बिना ही उत्तर दे दिया (भिक्षालाये हो तो) तुम सभी भाई मिलकर उसे पाओ। तत्पश्चात् द्रौपदी को देखकर कुन्ती को चिन्तित होकर कहा हाय मेरे मुँह से बड़ी अनुचित बात निकल गयी।

सा धर्मभीता परिचिन्तयन्ती तां याज्ञसेनीं परमप्रतीताम्।
पाणौ गृहीत्वोपजगामकुन्ती युधिष्ठिरं वाक्यमुवाच चेदम् ।। ३ ।।

कुन्ती देवी अधर्म के भयसे बड़ी चिनता में पड़ गयीं। परन्तु मनोनुकूल पतिकी प्राप्ति से द्रौपदी के मनमें बड़ी प्रसन्नता थी। कुन्ती देवी द्रौपदी का हाथ पकड़कर युधिष्ठिर के पास गयीं और उनसे उन्होंने यह बात कहीं।

"कुन्त्युवाच"

इयं तु कन्या द्रुपदस्य राज्ञः तवानुजाभ्यां मयि संनिविष्टा।
यथोचितं पुत्र मयापि चोक्तं समेत्य भुङ्क्तेति नृप प्रमादात् ।। ४ ।।

कुन्ती ने कहा—बेटा ! यह राजा द्रुपदकी कन्या द्रौपदी है। तुम्हारे छोटे भाई भीमसेन और अर्जुनने इसे भिक्षा कहकर मुझे समर्पित किया और मैंने भी (इसे विना देखे) भूलसे (भिक्षा ही समझकर) अनुरूप उत्तर दे दिया 'तुम सबलोग मिलकर इसे पाओ।'

**मया कथं नानृतमुक्तमद्य भवेत् कुरूणामृषभ ब्रवीहि ।**
**पाञ्चालराजस्य सुतामधर्मो न चोपवर्तेत न विभ्रमेच्च।। ५ ।।**

कुरुश्रेष्ठ ! बताओ, कैसे मेरी बात झूठी न हो ? और क्या किया जाये, जिससे इस पाञ्चालराजकुमारी कृष्णाको न तो पाप लगे, और न नीच योनियों में ही भटकना पड़े ।

महाभारत आदिपर्व १८९-१-२-३-४-५

**अब्रवीत् सहितान् भ्रातृन् मिथोभेदभयान्नृप ।**
**सर्वेषां द्रौपदी भार्या भविष्यति हि नः शुभा।। १६ ।।**

द्रौपदीको लेकर हम सब भाइयोंमें फूट न पड़ जाये, इस भयसे राजाने अपने सभी बन्धुओंसे कहा-'कल्याणमयी द्रौपदी हम सब लोगों की पत्नी होगी ।।'

महाभारत आदिपर्व १८९-१६

इस प्रकार कुन्ती और युधिष्ठिर की सम्मति से द्रौपदी पाँच पतियों से ब्याही गयीं और दुश्शासन द्वारा केशकर्षण के समय द्रौपदी पाँचों पतियों से निरपेक्ष होकर भगवान् की शरणगत हुई और अनन्य भाव से भजन करके प्रभु को इतनी प्रिय बनी कि उनके लिए भगवान् को वस्त्रावतार लेना पड़ा । इस प्रसंग पर अपनी शैशवावस्था में रचित एक दोहा प्रस्तुत करता हूँ—

**तजि कुसंग गिरिधर गहहु चरन सरन व्रजराज ।**
**बचा न पाये पंचपति द्रुपद सुता की लाज ।।**

इसी प्रकार भगवान् की आज्ञा मानकर श्रुति विहित पंच देवोपासना करके साधक धीरे-धीरे भगवान् की अनन्यता प्राप्त कर सकता है ।

**संगति**—अब अर्जुन भगवान् से तीन प्रश्न करते हैं । हे सर्वेश्वर । लोग आपको क्यों नही भजते अन्य देवताओं का भजन आपका भजन कैसे हो जाता है ? और अन्य देवोपासक आपको क्यों नहीं प्राप्त करें ? अर्जुन के इन तीन प्रश्नों का समाधान करते हुए भगवान् श्रीकृष्ण कहते हैं—

**अहं हि सर्वयज्ञानां भोक्ता च प्रभुरेव च ।**
**न तु मामभिजानन्ति तत्वेनातश्च्यवन्ति ते।। ९/२४**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! क्योंकि मैं ही सम्पूर्ण यज्ञों का भोक्ता तथा स्वामी भी हूँ परन्तु लोग मुझे तत्व से नहीं जानते इसीलिए च्युत हो जाते हैं ।

**व्याख्या**—भगवान् सर्वदेवमय हैं। अतः अन्य देवों की पूजा अन्ततोगत्वा उनकी हुई परन्तु परम्परा से। अन्य देवोपासकों का पतन इसलिए होता है कि वे सेवक सेव्य भाव से भगवान् को नहीं जानते इसीलिए च्युत हो जाते हैं।

**संगति**—इतना ही नहीं यद्यपि "तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्" इस श्रुति के अनुरोध से और गीता ९/४ के आधार पर भी मेरी व्यापकता स्वतः सिद्ध है, फिर भी मैं भिन्न-भिन्न वस्तुओं से अवच्छिन्न होकर भव बन्धन के विनाश में कारण नहीं बनता। जैसे-बादलों से ढके हुए सूर्य नारायण अन्धकार को नहीं नष्ट कर पाते। जैसे-भस्माच्छन्न अग्नि दाहक नहीं बन पाता उसी प्रकार भिन्न-भिन्न देवताओं से अवच्छिन्न मैं भव विनाश का कारण नहीं बनता, क्योंकि साधक की दृष्टि इतनी पैनी नहीं होती जो कि अवच्छेदक को दूर कर अवच्छेद्य को प्रकाशित कर सके। इस पर भगवान् कहते हैं-

**यान्ति देवव्रता देवान् पितृन् यान्ति पितृव्रताः।**
**भूतानि यान्ति भूतेज्या यान्ति मद्याजिनोऽपि माम्॥ ९/२५**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन! जिन्होंने देवताओं के विषय में उपासना रूप व्रत लिया है वे देवताओ को प्राप्त होते हैं तथा जो अर्यमादि देवताओं की पूजा करते हैं वे पितरों को प्राप्त हो जाते हैं। भूतों का यजन करने वाले भूतों को प्राप्त होते हैं और मेरा यजन करने वाले मुझे ही प्राप्त हो जाते हैं।

**व्याख्या**—यहाँ 'व्रत' शब्द उपासनापरक है। इज्या का अर्थ यज्ञ होता है। जिन्होंने भूतों के लिए इज्या अर्थात् यज्ञ किया है, ऐसे महानुभाव प्रेत बनते हैं "मद्याजिनः" यहाँ तच्छील अर्थ में इन् प्रत्यय हुआ है। अर्थात् मेरा पूजन जिनका स्वभाव है, कोई अतिरिक्त व्यापार नहीं ऐसे वैष्णव मुझे प्राप्त हो जाते हैं।

**संगति**—भक्ति से समर्पित कुछ भी मैं ग्रहण कर लेता हूँ। इसी बात को और स्पष्ट कर रहे हैं—

**पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति।**
**तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः॥ ९/२६**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन! जो साधक भक्ति से मुझे पत्र, पुष्प, फल, जल के रूप में जो भी नैवेद्य निवेदन करता है मैं उस प्रयतात्मा द्वारा भक्ति पूर्वक समर्पित वह सब सगुण साकार होकर चारों कर कमलों से स्वीकार करके खा लेता हूँ।

**व्याख्या**—"प्रयतात्मना" मेरी प्राप्ति के लिए जिसका अन्तः करण प्रयत्नशील है, उसका समर्पित कुछ भी मेरे लिए ग्राह्य है। यहाँ प्रश्न यह है कि पत्र, पुष्प और फलों

का भक्षण संभव है पर जल के सम्बन्ध में भगवान् ने अश्नामि शब्द का प्रयोग कैसे किया ? क्योंकि जल द्रव है वह खाया नहीं जा सकता, और अश्नामि का प्रयोग किसी घन पदार्थ के खाने के लिए होता है ।

उत्तर—भगवान् सर्वसमर्थ है । वे स्वयं सच्चिदानन्द घन है जहाँ आनन्द जैसा द्रव पदार्थ भी घन, हो जाता है । वहाँ जल की क्या बात करते हैं । अथवा भक्ति की शीतलता ही जल को घनी भूत करके उसका तापमान शून्य से बहुत नीचे कर देती है इसलिए भक्त द्वारा समर्पित जल भी घन होकर उसकी प्रेम माधुरी से मिलकर कुल्फी जैसा बन जाता है । यहाँ ध्यान रहे, दोनों अवतारों में पत्र पुष्प, फल एवं जल इन चारों के समर्पक भक्त मिल जाते हैं । यथा श्री रामावतार में ग्रामवासियों ने पत्र समर्पित किया-

**एक देख वट छाँह भलि डाल मृदुल तृन पात ।**
**कहहिं गवाय छनिक श्रम गवनब अवहिं कि प्रात ।।**

(मानस-२/११४)

मिथलानियों ने भगवान् को पुष्प समर्पित किया—

**'हिय हरषहि बरसहि सुमन'** (मा० १/२२३)

शबरी ने फल दिया—

**कन्द मूल फल सुरस अति दिये राम कहँ आनि ।**
**प्रेम सहित प्रभु खाये बारम्बार बखानि ।।** (मा० ३/३४)

केवट ने जल दिया—

**केवल राम रजायसु पावा । पान कठौता भरि लइ आवा ।।**
(मा० २/१०१/६)

इसी प्रकार भगवन् जी को पत्र द्रौपदी ने समर्पित किया—

यथा—**'शाकान्नशिष्टमुपयुज्य'** (भा० १/१५/११) और उसी प्रकार महात्मा विदुर ने भी जैसे-

**दुर्योधन घर मेवा त्यागे साग विदुर घर खाये ।**

गजेन्द्र ने भगवान् को पुष्प अर्पित किया—

**सोऽन्तः सरस्युरुबलेन गृहीत आर्तो**
**दृष्ट्वा गरुत्मति हरिं ख उपात्तचक्रम् ।**

उत्क्षिप्य चाम्बुजकरं गिरमाहकृच्छ्रा-
न्नारायणाखिलगुरो भगवन्नमस्ते ।

अर्थ—सरोवर के भीतर बलवान् ग्राह ने गजेन्द्र को पकड़ रखा था और वह अत्यन्त व्याकुल हो रहा था। जब उसने देखा कि आकाश में गरुड पर सवार होकर हाथ में चक्र लिए भगवान् श्री हरि आ रहे हैं, तब अपनी सूँड़ में कमल का एक सुन्दर पुष्प लेकर उसने ऊपर को उठाया और बड़े कष्ट से बोला।

शबरी ने फल दिया जैसे—

कन्दं सुमूलं सरसं फलं च ददौ समानीय रघूत्तमाय।
भक्त्या समेता शबरी समाश्न् मुहुर्मुहुस्तत् रघुपः प्रशंसन्।।

राजा रन्तिदेव ने जल दिया। यथा—

पानीयमात्रमुच्छेषं तच्चैकं परितर्पणम्।
पास्यतः पुल्कसोऽभ्यागादपो देह्यशुभस्य मे ।।

अर्थ—अब केवल जल ही बच रहा था और वह भी केवल एक मनुष्य के पीने भर का था। वे उसे आपस में बाँट कर पीना चाहते थे कि एक चाण्डाल और आ पहुँचा। उसने कहा- 'मैं अत्यन्त नीच हूँ। मुझे जल पिला दीजिए।'

तस्य तां करुणां वाचं निशम्य विपुलश्रमाम्।
कृपया भृशसन्तप्त इदमाहामृतं वचः ।।

अर्थ—चाण्डाल की वह करुणापूर्ण वाणी, जिसके उच्चारण में भी वह अत्यंन्त कष्ट पा रहा था, सुनकर रन्तिदेव दया से अत्यन्त सन्तप्त हो उठे और ये अमृतमय वचन कहने लगे।

न कामयेऽहं गतिमीश्वरात्परामष्टर्द्धियुक्तामपुनर्भवं वा।
आर्तिं प्रपद्येऽखिलदेहभाजामन्तःस्थितो येन भवन्त्यदुःखाः ।।

अर्थ—मैं भगवान् से आठों सिद्धियों से युक्त परमगति नहीं चाहता। और तो क्या, मैं मोक्ष की भी कामना नहीं करता। मैं चाहंता हूँ तो केवल यही कि मैं सम्पूर्ण प्राणियों के हृदय में स्थित हो जाऊँ। और उनका सारा दुख मैं ही सहन करूँ जिससे और किसी प्राणी को दुःख न हो।

क्षुत्तृट्श्रमो गात्रपरिश्रमश्च दैन्यं क्लमः शोकविषदमोहाः ।
सर्वे निवृत्ताः कृपणस्य जन्तोर्जिजीविषोर्जीवजलार्पणान्मे ।।

**अर्थ**—यह दीन प्राणी जल पीकर के जीना चाहता था। जल दे देने से इसके जीवन की रक्षा हो गयी।अब मेरी भूख प्यास की पीड़ा शरीर की शिथिलता, दीनता, ग्लानि, शोक, विषाद और मोह ये सबके सब जाते रहें। मैं सुखी हो गया।

**इति प्रभाष्य पानीयं म्रियमाणः पिपासया।**
**पुल्कसायाददाद्धीरो निसर्गकरुणो नृपः ।।**

**अर्थ**—इस प्रकार कहकर रन्तिदेव ने वह बचा हुआ जल भी उस चाण्डाल को दे दिया। यद्यपि जल के बिना वे स्वयं मर रहे थे। फिर भी स्वभाव से ही उनका हृदय इतना करुणापूर्ण था कि वे अपने को न रोक सके। उनके धैर्य की भी कोई सीमा है।

यहाँ मेरे द्वारा रचित दो संग्रहश्लोक भी दृष्टव्य है। जैसे श्रीरामावतार में—

**निषादो वै पत्रं जनकपुरनार्यस्सुमनसः**
**फलं मूलं दिव्यं सरसमतिभक्त्या शबरिका।**
**जलं जाताह्लादं विगलितविषादं सुशिशिरं,**
**ददुर्ग्राम्याः सीतां दयितवररामाय हरये ।।**

इसी प्रकार कृष्णावतार में—

**ददौ कृष्णा पत्रं सरसमथ कृष्णाय विदुरो,**
**गजेन्द्रो वै पुष्पं गुणपरिमलं भक्तिकलितम्।**
**फलं विक्रेत्री सा ब्रजगृहगता गोपशिशवे,**
**ददौ तोयं सोऽयं यदुवरसखो ह्युद्धवसुधीः ।।**

**संगति**—अब भगवान् निष्कर्ष कह रहे हैं—

**यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददाति यत्।**
**यत्तपस्यसि कौन्तेय, तत्कुरुष्व मदर्पणम् ।। ९/२७**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! तुम शरीरयात्राके लिये जो भी स्नानादि क्रिया करते हो, तथा क्षुधाकी शान्ति के लिये जो भक्ष्य-भोज्य-लेह्य-चोष्य ये चतुर्विध आहार करते हो। तथा जो कुछ श्रुति विहित नित्य अग्नि होत्र और नैमित्तिक होम करते हो, और सत् पात्रोंको जो भी दान देते हो। तथा कायिक मानसिक, और वाचित जो भी सात्विक तप करते हो वह सब मुझको ही समर्पित कर दो।

**व्याख्या**—यहां करण-भोजन-हवन-दान और तप इन पाँचों के समपर्ण की बात कहकर भगवान् अपने क्रमशः पर विभव व्यूह अन्तर्यामी और अर्चा इन पाँचों स्वरूपोमें सम्प्रदानताका विधान कर रहे हैं। अर्थात् भगवान् कह रहे हैं कि अर्जुन ! क्रिया का समर्पण मेरे परस्वरूपको करो, भोजन का समर्पण विभव स्वरूपको, हवन का समर्पण व्यूह को दानका अन्तर्यामीको तथा तपस्याका समर्पण मेरे अर्चावतारको करो। "मदर्पणं" मयि अर्पणं मदर्पणं, यहां कर्म में ल्युट प्रत्यय है। अथवा "मह्यं अर्पणं मदर्पणं," यहाँ ङे विभक्तिका 'बाहुलकात्' लुक हुआ है।

**संगति**—अब अर्जुन जिज्ञासा करते हैं, हे सर्वान्तर्यामिन् ! आप अपने को ही सब कुछ समर्पित करने को क्यों कहते हैं ?

इस पर भगवान् कहते हैं—

**शुभाशुभफलैरेवं मोक्ष्यसे कर्मबन्धनैः।**
**संन्यासयोगयुक्तात्मा विमुक्तो मामुपैष्यसि ॥ ९/२८**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! इस प्रकारसे मुझे कर्मोंका समर्पण करके शुभ अशुभ फलवाले कर्मरूप बन्धनोंद्वारा तुम मुक्त कर दिये जाओंगे, अर्थात् कर्मबन्धन स्वयं तुम्हें छोड़ देंगे। तथा संन्यासरूप प्रपत्तियोग से युक्तान्तःकरण वाले होकर विषयों से मुक्त हुये तुम सामीप्य मुक्ति की प्रक्रियासे मुझे प्राप्त कर लोगे।

**व्याख्या**—कर्म शुभ और अशुभ फल देते हैं, जब वे भगवान् को अर्पित कर दिये जाते हैं, तब उनमें फल देने का सामर्थ्य नहीं रह जाता। जैसा कि भगवान् स्वयं श्रीमद्भागवत् जी में श्रीनन्दव्रजकुमारियों के प्रति कहते हैं—

**न मय्यावेशित धियां कामः कामाय कल्पते।**
**भर्जिता क्वथिता धाना प्रायो बीजाय नेष्यते ॥**

भा० १०-२२-२६

**अर्थ**—जिन्होंने अपना मन और प्राण मुझे समर्पित कर रक्खा है, उनकी कामनाएँ उन्हें सांसारिक भोगों की ओर ले जाने में समर्थ नहीं होती, ठीक वैसे ही जैसे भुने या उबाले हुए बीज फिर अङ्कुरके रूप में उगने के योग्य नहीं रह जाते।

सन्यास शब्द शरणागतिका वाचक है, "न्यासस्तु शरणागतिः" 'कर्मबन्धनैः' शब्द में अनुक्तकर्ता में तृतीया है। "उपैष्यसि" अर्थात् सामीप्य मुक्ति के द्वारा मेरे श्रीचरण की सन्निधि प्राप्त करोगे।

संगति—अब अर्जुन प्रश्न करते हैं कि हे भक्तवत्सल ! आप भक्तों के प्रति बहुत दयालु हैं, इससे कदाचित् आपमें वैषम्यकी आपत्ति आ जायेगी, और आप सम होकर भी विषम व्यवहार करने लगेंगे ? इस पर भगवान् कहते हैं—

**समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः ।**
**ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम् ।। ९/२९**

रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! मैं सम्पूर्ण भूत प्राणियों के विषय में समान ही रहता हूँ । न कोई मेरा द्वेष्य है, न प्रिय, परन्तु जो श्री वैष्णव साधक मुझे भक्ति अर्थात् परम अनुरक्ति से भजते हैं, वे मेरे समीप रहते हैं, और मैं उनके समीप रहता हूँ, तथा वे मेरे हृदय में रहते हैं और मैं उनके हृदय में रहता हूँ ।

व्याख्या—इस श्लोक में "सर्वभूतेषु"१. "मयि"२. "तेषु"३. इस प्रकार तीन बार सप्तम्यन्तका उच्चारण हुआ है । उनमें प्रथम विषय सप्तमी है, और पश्चात्की दो सप्तमियाँ सामीप्यमें हैं, "गुरौ वसति" के समान ।

प्रश्न—सामीप्य सप्तमी में क्या प्रमाण है ?

उत्तर—"समानतीर्थे वासी" पा. अ. ४-४-१०७ यह सूत्र ही परम प्रमाण है। क्योंकि कोई भी "कटे शेते" की भाँति गुरु पर चढ़कर नहीं रह सकता । इसीलिये वहाँ सामीप्यमें ही सप्तमी मानी जाती है । "उपश्लेष" शब्द में उसके संयोग और सामीप्य दो अर्थ है, इसीलिये "गंगायां घोष" शब्दमें भी सामीप्य सप्तमी मानकर गंगा पदको भगीरथरथखातावच्छिन्न द्रव प्रवाह में शक्त मानलेने से लक्षणा की कोई आवश्यकता नहीं है । यहाँ भगवान् का तात्पर्य यह है कि-मैं सम होने पर भी भक्तपर उसकी भक्ति के कारण पक्षपात करता हूँ । इसीलिये कुरुराज सभामें स्पष्ट कहा-कि जो पाण्डवों से द्वेष करता है, वह मुझसे भी द्वेष करता है, जो उनका अनुगामी है, वह मेरा भी अनुगामी है उनसे मेरी एकात्मता हो चुकी है । इसीलिये "मयि" और "तेषु" इन दोनों स्थलों पर सामीप्य और संयोग ये दोनों सप्तमियाँ मानी जा सकती हैं । जैसा कि मानसकार कहते हैं—

**अस सज्जन मम उर बस कैसे ।**
**लोभी हृदय वसइ धन जैसे ।।** मानस ५-४८-७

**वचन करम मन मोरि गति भजन करइ निष्काम ।**
**ताके हृदय कमल मह करहु सदा विश्राम ।।**

मानस -३-१६

इसी प्रकार भागवत में भी भगवान् अम्बरीश के सम्बन्ध में दुर्वासा जी से कह रहे हैं—

**साधवो हृदयं मह्यं साधूनां हृदयं त्वहम्।**
**मदन्यत् ते न जानन्ति नाहं तेभ्यो मनागपि।।**

भागवत-९-४-६८

इस प्रकार मेरे भजन करने वाले सामीप्य और संयोग दोनों सम्बन्धों से मुझसे जुड़ जाते हैं, ऐसा भगवान् का अभिप्राय है ।

**संगति**—अब अर्जुन फिर प्रश्न करते हैं- हे पतितपावन परमेश्वर यदि कोई कदाचारी व्यक्ति आपकी कृपा से अपने पूर्वकृत कर्मों की वासनाओं को छोड़कर अनन्य निष्ठा से आपका भजन करने लगता है तो क्या फिर उसे अपने कुकर्मों का प्रायश्चित करना पड़ता है अथवा प्रायश्चित किये बिना ही वह आपका हो जाता है ? इस जिज्ञासा का उत्तर देते हुए करुणानिधान भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्र यहाँ से श्रीगीता जी के पांचप्राण का आरम्भ करते हैं—

**अपि चेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक् ।**
**साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः ।। ९/३०**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! यदि कोई दुराचारी भी सन्तों की कृपा से अन्य किसी का भजन न करता हुआ मुझे भजता है तो उसे साधु ही मान लेना चाहिए क्योंकि वह पूर्ण निश्चय करके मेरे भजन में प्रवृत्त हुआ है ।

**व्याख्या**—अपि, चेत्- ये दोनों निपात अव्यय पक्षान्तर के सूचक है । और ये दोनों ईश्वर और सन्त इन दोनों की कृपाओं की भी सूचना दे रहे हैं । भगवान् का आशय यह प्रतीत होता है कि कभी-कभी जीव पर उनकी हेतु निरपेक्ष कृपा होती है। वहाँ कृपा का कोई कारण नहीं होता । परन्तु भगवान् की भाँति उनकी कृपा भी तो निरंकुश है । उसके आधार पर निर्व्याज करुणा के फलस्वरूप सहसा सन्त मिल जाते हैं । और उनके दर्शन से दुराचारी के भी मन में परिवर्तन आता है । और वह दृढ़ निश्चय से पूर्वकुकर्मों को छोड़कर भगवद् भजन में प्रवृत्त होता है । और जब प्रवृत्त हो जाता है तो वह दुराचारी नहीं रह जाता । वह सुदुराचार अर्थात् उसके दुराचार भी शुद्ध परिणाम देकर उसे भजन में प्रवृत्त कर देते हैं ।

**अनन्यभाक्**—यहाँ भज् का भिन्न अर्थ है । नान्यं भजते इति अनन्यभाक् । अन्य का भजन करने वाले लोग भी मेरा भजन करते हैं पर उनका भजन अन्य नहीं होता ।

अनन्यभाक् का तात्पर्य है कि अब तक वह जिन काञ्चन कामिनियोंका भजन करता रहा उन सब का भजन छोड़कर 'मां भजते' अपने सुख के लिए मुझे ही भजता है तब उसे प्रायश्चित की आवश्यकता नही होती। तब वह साधु ही हो जाता है। मन्तव्य:- समाज वालों को भी उसे साधु मान लेना चाहिए। क्यों ? चतुर्थ चरण में उत्तर देते हैं 'सम्यग् व्यवसितं निश्चय: यस्य' अब वह दृढ निश्चयी'बन गया होता है। इसलिए चित्त की स्वयं ही शुद्धि हो जाती है। जैसे दृढ निश्चय का उदाहरण आलवन्दार स्तोत्र में देखिए-

**निरासकस्यापि न तावदुत्सहे महेश हातुं तव पादपङ्कजम्।**
**रुषा निरस्तोऽपि शिशुस्तनन्धयो न जातु मातुश्चरणौ जिहासति।।**
(आलवन्दार २९)

श्री यामुनाचार्य कहते हैं हे परमात्मन्! आप ठुकरायेंगे तो भी मैं आपके श्री चरणकमल को नहीं छोड़ूँगा। क्योंकि मां के द्वारा क्रोध से ठुकराया हुआ भी दूध पीनेवाला शिशु कभी मां के चरणों को नहीं छोड़ता। अत: यदि कोई कदाचारी दृढ़ निश्चय करके अनन्य भाव से मेरे भजनमें प्रवृत्त होता है, तो वह साधु बन जाता है, और प्रायश्चित के योग्य भी नहीं रह जाता।

**संगति**—भगवान् आगे और स्पष्ट कर रहे हैं कि दुराचारी केवल साधु ही नही हो जाता, प्रत्युत मेरे भजनकी महिमा से सम्पूर्ण पाप कलापों से मुक्त हुआ, सभी परितापों को समाप्त करके, वह धर्मधुरन्धरों का चूड़ामणिभी बन जाता है। इसी विषय को और अधिक स्पष्ट करते हुये भगवान् कहते है-

**क्षिप्रं भवति धर्मात्मा शश्वच्छान्तिं निगच्छति।**
**कौन्तेय प्रतिजानीहि न मे भक्त: प्रणश्यति।। ९/३१**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन! अनन्य भावसे मेरा भजन करने वाला दुराचारी अत्यन्त शीघ्र ही धर्मात्मा हो जाता है। उसके चित्त में वेदोक्त सनातन धर्मके संस्कार आ जाते हैं, अथवा धर्मस्वरूप मैं ही उसके चित्त में प्रवेश कर जाता हूँ। या उसका मन स्वयं शरणागति धर्म में प्रवृत्त हो जाता हैं। और वह मेरी नित्य शान्ति को नियतरूप से प्राप्त कर लेता हैं। हे कुन्तीपुत्र अर्जुन! तुम प्रतिज्ञा करलो, कि मुझ कृष्णका भक्त कभी प्रनष्ट नही होता।

**व्याख्या**—अनन्य भाव से मेरा भजन करनेवाले दुराचारी को प्रायश्चित्तकी कोई आवश्यकता नहीं पड़ती, वह तो धर्मात्मा हो जाता है। "धर्मे आत्मा यस्य स: धर्मात्मा"

उसका मन सनातन धर्म, भागवत् धर्म, और धर्मरूप मुझ परमात्मामें लग जाता है । अथवा "धर्म: आत्मनि यस्य स धर्मात्मा" अथवा धर्मरूप हम तीनों उसके मनमें प्रविष्ट हो जाते हैं । यहाँ शङ्का होती है कि प्रायश्चित्त के विना उसको अशान्ति तो नहीं हो जाती ? इस पर द्वितीय चरण कहते हैं-"शश्वच्छान्तिं" अर्थात् उसको नियमत: नित्य शान्ति प्राप्त हो जाती है । क्या प्रमाण है ? अव कहते हैं "कौन्तेय प्रतिजानीहि" तुम्हारा प्रतिज्ञा वाक्य ही प्रमाण होगा । अर्जुन पूछते हैं-क्यों, आपके भक्तों के सम्बन्ध में मेरा क्या औचित्य है ? भगवान् कहते हैं क्यों कि मेरी प्रतिज्ञा नष्ट हो जाती है । भक्त मुझे प्रतिज्ञा से च्युत करदेते हैं । इसीलिये तुम प्रतिज्ञा करो, "कौन्तेय" इस शव्द का अभिप्राय यह है कि जैसे तुम्हारी मां कुन्ती सूर्य-पवन-धर्म और इन्द्र से संपृक्त होकर भी मेरे भजन के प्रभाव से नष्ट नहीं हुयी, उसी प्रकार तुम भी संग्राम में युद्ध करके नष्ट नहीं होवोगे । इसीलिये युद्ध करो ।

**संगति**—अव यहाँ अर्जुन प्रश्न करते हैं हे वात्सल्यवारान्निधे वासुदेव ! आपकी भक्ति में केवल त्रैवर्णिक सनातन धर्मियों का ही अधिकार है या सवका ? इस पर उदारचूड़ामणि द्वारकाधीश सरकार कहते हैं—

**मां हि पार्थ व्यपाश्रित्य येऽपि स्युः पापयोनयः ।**
**स्त्रियोवैश्यास्तथा शूद्रास्तेऽपि यान्ति परां गतिम् ।। ९/३२**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे पृथानन्दन अर्जुन ! प्रपत्तियोग से मुझ परमात्मा श्रीकृष्ण को आश्रय मानकर मेरी शरण में आये हुए जो भी पापयोनि में वर्तमान गजेन्द्र आदि के समान हैं तथा स्त्रियाँ अर्थात् जिन्हें उपवीत, गायत्री आदि द्विजाति कर्मों में अधिकार नहीं है, तथा वैश्य और शूद्र अर्थात् संस्कार वर्जित चतुर्थवर्णी हैं वे भी मेरी परम गति को प्राप्त हो जाते है ।

**व्याख्या**—पार्थ सम्वोधन का तात्पर्य यह है कि जैसे तुम्हारी मां कुन्ती, स्त्री शरीर प्राप्त करके भी मेरे भजन की महिमा से परम भागवत बन गई उसी प्रकार मेरी शरणागति में सवको अधिकार है । पापयोनय:-कुछ आचार्यों ने पापयोनय: विशेषण स्त्रियों के लिए भी माना है पर यह उनकी हठधर्मिता और अविवेक है । स्त्री और शूद्र को वेद में अधिकार न होने से उनकी नीचता की कल्पना नहीं करनी चाहिये । तात्पर्य यह है कि वे इतने शुद्ध हो चुके होते हैं कि उनको इन संस्कारों की आवश्यकता ही नहीं है । संस्कार शुद्धि के लिए किये जाते हैं । जो स्वयं शुद्ध हैं उसे शुद्धि करने की क्या आवश्यकता । अत: वे भगवद् भजन करके परमगति को प्राप्त कर लेते हैं । इसलिए पापयोनय: का तात्पर्य

गजेन्द्र, जटायु, श्री भुशुण्डि आदि हैं। स्त्रियाँ जैसे-पुलिन्द (भिल्ल) कन्यायें। श्रीमद्भागवत के अनुसार वे प्रभु के श्री चरणाविन्द का कुंकुम लगाकर पूर्ण हो गयीं। जैसे-

पूर्णाः पुलिन्द्य उरुगायपदाब्जरागश्रीकुंकुमेन दयितास्तनमण्डितेन।
तद्दर्शनस्मररुजस्तृणरूषितेन लिम्पन्त्य आननकुचेषु जहुस्तदाधम्।।
(भागवत १०/२१/१७)

हे सखियों ! राधाजी के वक्षःस्थल के आभूषणरूप श्रीवृन्दावन की घासों में लगे हुए भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्र के अरुण चरण कमल के रंग के समान शोभा वाले कुङ्कुम से अपने मुख एवं वक्ष पर लेपकरके भगवन्मिलन की आकांक्षारूप व्याधि को समाप्त करके ये भिल्लकन्याएँ भी पूर्णपुरुषोत्तम प्रभु से मिलकर पूर्ण हो गई हैं। इसी प्रकार यज्ञपत्नियों के सम्बन्ध में उनके पति कितने मधुर वचन कहते हैं-

अहो पश्यत नारीणामपि कृष्णे जगद्गुरौ।
दुरन्तभावं योऽविध्यन्मृत्युपाशान् गृहाभिधान्।।

भाग० १०/२३/४१

नासां द्विजातिसंस्कारो न निवासो गुरावपि।
न तपो नात्ममीमांसा न शौचं न क्रियाः शुभाः।। ४२।।

अथापि ह्युत्तमश्लोके कृष्णे योगेश्वरेश्वरे।
भक्तिर्दृढा न चास्माकं संस्कारादिमतामपि।। ४३।।

अहो ! देखो तो इन नारियों का भी जगद्गुरू श्रीकृष्ण में दुरन्तभाव, जिन्होंने गृह नामक मृत्यु के पाशों को भी तोड़ डाला।

न इनका ब्राह्मणोचित संस्कार हुआ, न इन्होने वेदाध्ययन के लिए गुरुकुल में निवास किया, न इन्होने तपस्या की, न आत्मचिनतन किया, न इनमें पवित्रता है, न ही शुभ क्रियाएँ।

फिर भी योगेश्वरेश्वर उत्तमश्लोक श्रीकृष्ण में इनकी ऐसी दृढभक्ति है जो कि संस्कारादि श्रेष्ठगुणसम्पन्न हम ब्राह्मणों को भी प्राप्त नहीं हो सकी।

वैश्याः—नन्दादि। इनके भाग्य की प्रशंसा करते हुए ब्रह्मा जी कहते हैं—

अहो ! नन्दराय के व्रजवासियों का अहोभाग्य अहोभाग्य। क्योंकि जिनके मित्र के रूप में परमानन्दस्वरूप सनातन पूर्ण ब्रह्म श्रीकृष्ण विराज रहे हैं।

अहो भाग्यम् अहो भाग्यं नन्दगोपव्रजौकसाम् ।
यन्मित्रं परमानन्दं पूर्ण ब्रह्म सनातनम् ।।

भागवत १०/१४/३२

शूद्राः-जैसे श्रीमद्भागवत में शुक्राचार्य कहते हैं—

किरात-हूणांध्रपुलिन्दपुल्कषा आभीरकङ्का यवना खसादयः ।
येऽन्ये च पापाः यदुपाश्रयाश्रयाः शुध्यन्ति तस्मै प्रभविष्णवे नमः ।।

भागवत २/४/१८

इसका रोचक भावनुवाद स्वयं तुलसीदास जी महाराज ने कर दिया है ।

यथा—

पाई न केहि गति पतितपावन रामभज सुनु सठ मना ।
गनिका अजामिल गीध व्याध गजारि खल तारे घना ।
आभीर जवन किरात खस श्वपचादि अति अघ रूप जे ।
कहि नाम बारक तेपि पावन होंहि राम नमामि ते ।।

(मानस ७/१३०/९)

वस्तुतः पापयोनि शब्द सामान्य पशु आदि का बोधक है, स्त्रियों का नहीं और न ही शूद्रों का । क्योंकि स्त्री मां है और माता पिता से दस गुनी बड़ी होती है ऐसा स्मार्त वचन है । पितुर्दशगुणा माता गौरवेणातिरिच्यते । 'द्वारं किमेकं नरकस्य नारी' यह वचन अत्यन्त निन्दनीय है । क्योंकि इसका कोई आधार नहीं है ।

ढोल गवाँर शूद्र पशु नारी ।
सकल ताड़ना के अधिकारी ।। मानस ५/५९/६

यहाँ ताड़ना शब्द शिक्षा के अर्थ में आया है । जैसे नीति में एक वचन प्रयुक्त हुआ है—

लालने बहवो रोषास्ताडने बहवो गुणाः ।
तस्मात्पुत्रं च ताडयेत् न तु लालयेत् ।

तो क्या बच्चे को पीटना चाहिए ? नहीं । अनेकार्था हि धावतः । यहाँ ताड़न का अर्थ शिक्षण ही है । ठीक इसीप्रकार श्रीमानस-लिखेजाने के समय तुलसीदास जी को विदेशी

शासन से संघर्ष करना पड़ रहा था। वह शासन इस्लाम धर्म का था। इस्लाम के अनुसार नारी को पढ़ाना वर्जित है। आज भी अरब अमीरात में लड़कियों को नहीं पढ़ाया जाता। गोस्वामी जी ने इस परम्परा का विरोध करते हुए लिखा कि उनको शिक्षा देनी चाहिए।

भगवान् कहते हैं-पाप योनि गजेन्द्र आदि मेरे नाम की टेर लगाकर तर गये। हे गोविन्द हे गोपाल ! हे गोविन्द राखो सरन अब तो जीवन हारे। मेरे रूप का चिन्तन करके गोपियाँ भवसागर से तरी। जैसा कि भगवान् स्वयं लीला के विश्राम क्षण में श्री व्रजाङ्गनाओं का स्मरण करते हुए उद्धव जी से कहते हैं-

तास्ताः क्षपाः प्रेष्ठतमेन नीता मयैव वृन्दावनगोचरेण ।
क्षणार्धवत्ताः पुनरङ्ग तासां हीनाः मया कल्पसमा बभूवुः ।।

भागवत ११/१२/११

हे प्यारे उद्धव ! श्री वृन्दावन बिहारी मुझ कृष्ण के साथ रास रमती हुई गोपियों ने उन उन रात्रियों को आधे क्षण के समान बिताया और फिर मेरे वियोग में उनके लिए वे ही रातें कल्प के समान हो गईं।

वैश्य नन्दादि मेरे लीलागान से मुझे प्राप्त हो गये जैसे—

इति नन्दादयो गोपाः रामकृष्णकथाम्मुदा।
कुर्वन्तो रममाणाश्च नाविन्दन् भववेदनाम् ।।

भाग १०/११/५८

शुकाचार्य जी कहते हैं—हे महाराज परीक्षित ! इस प्रकार प्रसन्नता से बलरामश्रीकृष्ण की गुणगाथा गाते हुए और उन्हीं के प्रेमवन में विहार करते हुए नन्दादि गोपों ने इस भीषण संसार की पीड़ा का अनुभव नहीं किया।

शूद्र मेरे धाम के सेवन से ही मेरा परम पद प्राप्त कर लेते हैं। जैसे श्रीभुशुण्डि पूर्वजन्म में शूद्र होकर मेरे धाम श्री अवध के सेवन से मुझसे अभिन्न परिपूर्णतम परात्पर परब्रह्म भगवान् श्रीराम की भक्ति प्राप्त कर लिए।

जैसा कि श्री मानस में भी गोस्वामी जी कहते हैं—

रघुपति पुरी जनम तव भयऊ।
पुनि तैं मम सेवा मन दयऊ।
पुरी प्रसाद अनुग्रह मोरे।
राम भगति उर उपजहिं तोरे ।। मानस ७/१०९/११-१२

जगद्गुरु श्रीमदाद्यरामानन्दाचार्य भी भगवान् के इस पक्ष से शत प्रतिशत सहमत हैं। वे कहते हैं—

**सर्वे प्रपत्तेरधिकारिणो मताः शक्ता अशक्ताः पदयोर्जगत्पदे।**
**अपेक्ष्यते तत्र बलं कुलं च नो न चापि कालो न विशुद्धतापि वा।।**
**(वैष्णवमताब्जभाष्कर)**

भगवान् का यह मन्त्र हिन्दू धर्म की परम उदारता का उत्कृष्ट उदाहरण है।

**संगति**—अब भगवान् श्री अर्जुन को उत्साहित करते हुए कहते हैं- अर्जुन ! यदि अधम लोग भी मेरे शरणागत होकर परमपद प्राप्त कर लेते हैं तो तुम जैसे उत्तम राजर्षियों की परमगति में सन्देह ही क्या है ?

**किं पुनर्ब्राह्मणा पुण्याः भक्ता राजर्षयस्तथा।**
**अनित्यमसुखं लोकमिमं प्राप्य भजस्व माम्।। ९/३३**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! यदि अधम लोग भी मेरी शरण में आकर परमगति प्राप्त कर लेते हैं तो फिर परमभक्त, पवित्र ब्राह्मण एवं भक्त राजर्षिगण मेरी शरण होकर परमपद क्यों नहीं प्राप्त कर सकेंगे ? इसलिए निस्सन्देह होकर अनित्य और सुखों से रहित इस संसार को प्राप्त करके भी मुझे भजो। अर्थात् मेरा भजन करो। इस संसार का भजन मत करो।

**व्याख्या**—यहाँ ब्राह्मणों और राजर्षियों का उत्कर्ष है। अर्थात् और लोगों के तो पहले मैं पाप दूर करता हूँ फिर भजन का आनन्द देता हूँ और तुम लोग तो स्वयं ही निष्पाप हो, इसलिए भजन करने में और सुगमता रहेगी। क्योंकि मैं ही नित्य हूँ और मैं ही सम्पूर्ण गुणों का समुद्र हूँ। इस कारण मैं भजनीय हूँ और संसार त्यजनीय है।

**संगति**—अब भगवान् राजगुह्य का उपसंहार करते हुए उपायस्वरूप को परम उपयोगी जानकर श्री अर्जुन को चार आदेश दे रहे हैं—

**मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु।**
**मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः।। ९/३४**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! तुम अपना मन मुझमें ही लगा दो। तुम मेरे भक्त हो जाओ। तुम स्वभाव से ही मेरा पूजन करो। तुम मुझे ही प्रणाम करो इस प्रकार मुझ परमात्मा को ही अपना परम गन्तव्य मानकर तथा अपने शरीर को मेरी सेवा में नियुक्त करके अन्ततोगत्वा मुझे ही प्राप्त हो जाओगे और मुझे ही प्राप्त कर लोगे।

**व्याख्या**—यहाँ भगवान् अर्जुन को चार आदेश दे रहे हैं । मन से मेरा ही सङ्कल्प करो । वुद्धि से संसार के निश्चयों को छोड़कर मेरे ही नाम रूप लीला धामों का स्वाद लो । अहंकार से मेरा ही भजन करो । और चित्त से मुझे ही नमन करो । इस प्रकार मुझको गन्तव्य मानकर अपने शरीर को मेरी सेवा में नियुक्त करके मुझे प्राप्त कर लोगे। अथवा प्रत्येक मानों में क्रम से चारो युगों के भाव आते हैं । कृतयुग में भगवान् का ध्यान करके, त्रेता में भगवान् का यजन करके, द्वापर में श्रीहरि की पूजा करके और कलियुग में भगवान् का गुणगान करके साधक इन भावों को दवा सकता है । इसलिए कृतयुग का भाव आने पर मन्मना भव-मुझमें मन लगाकर ध्यान करो । त्रेता का भाव आने पर मद् भक्तों भव-वुद्धि से मेरा भजन करो । द्वापर की वृत्ति आने पर मद्याजी भव-मेरी पूजा करो । और कलियुग का भाव आने पर मेरा गुणगान गाते हुए मुझे प्रणाम कर लो । इस प्रकार मुझे प्राप्त कर लोगे । अथवा - यहाँ भगवान् अर्जुन को युद्ध के परिणामों से सावधान कर रहे हैं । इस युद्ध में मुख्य चार सेनापतियों से तुम्हारा सामना होगा ।

भीष्म, द्रोण कर्ण और शल्य । भीष्म के सामने 'मन्मना भव' । मुझमें मन लगाकर युद्ध करना । द्रोण की उपस्थिति में उनके भक्त मत बन जाना क्योंकि वे गुरु है और मैं जगद्गुरु इसलिए 'मद्भक्तो भव' । कर्ण की उपस्थिति में मद्याजी भव-मेरी पूजा करना। इसी से उसका अन्तिम कवच भी तोड़ दोगे । और शल्य के आने पर कहीं मामा के सम्बन्ध से उन्हें प्रणाम मत करना । 'मां नमस्कुरु' मुझे प्रणाम करना । इस प्रकार महाभारत में विजयी बनकर अन्ततोगत्वा मुझे प्राप्त हो जाओगे ।

अथवा यहाँ भगवान् सम्पूर्ण दिन का समय विभाग कह गये हैं - अर्जुन! दिन का समय विभाग कर लो । प्रातःकाल मन्मना भव- मुझमें मन लगाकर ध्यान करो । द्वितीय प्रहर में मद्भक्तो भव मेरा भजन करो, भोजन में भजनभूल मत आजो । तृतीय प्रहर में मद्याजी भव - मेरा यजन करो । और अन्तिम प्रहर में मां नकस्कुरु मुझे प्रणाम करो। अर्थात् दिन में ज्ञाताज्ञात की हुई गलतियां के लिए मुझसे क्षमा मांगलो ।

इस प्रकार मेरे परायण होकर अपने जीवन को मुझमें लगाकर अन्ततोगत्वा मुझको ही प्राप्त हो जाओगे ।

राखी सदा रुचिमोहन की, दधि चोर चखाइ औ खेल खिलाई ।
मर्म के धावन ज्यों जुगयौ, मन जीति के हारे औ पीठि चढाई ।
रावरी रीति निहारि के 'गिरिधर', रावरे सों हठि कीन्ही मिताई ।
आँधर को अब पार करौ भव, दे लकुटी कर टेक कन्हाई ।।

मीत पुनीत सगाइ निभाइ कै, केसव काल कलेस निवारौ।
बारौ बिचारौ विचारि द्रवौ हरि पातक पादप पूगनि दारौ।
रावरीगाथा सुभाल समर्पित जो बिगरी कछु होय सँवारौ।
राधा के आंचर ओट ते नागर नन्दलला हँसि नैकु निहारौ।।
यह भक्ति का श्रृंगार गीता प्राण नवमाध्याय है।
श्रीकृष्ण पदकी प्राप्ति का यह एक मात्र उपाय है।।
राघव कृपा शुभ भाष्य मञ्जुल भक्ति रस धारा भरी।
श्रीरामभद्राचार्य ने यह भाष्य निजभाषा करी।।

श्री चित्रकूटतुलसीपीठाधीश्वरजगद्गुरुरामानन्दाचार्य स्वामीश्रीरामभद्राचायप्रणीते श्रीराघवकृपाभाष्ये श्रीभगवद्गीतासु राजविद्या राजयोगो नाम नवमोऽध्यायः।

श्रीराघवः शन्तनोतु



"श्री मद्राघवो विजयते"

"श्री रामानन्दा चार्याय नमः"

# दशमोऽयायः

## मंगलचरणम्

स जयति जनकात्मजादृगब्जप्रसृमररश्मिरविः कविकलाढ्यः ।
दशवदनतमोनुदप्रमेयो दशरथकश्यपजन्मरामभद्रः ।।१।।

अवनिजा हृदयालयमण्डनो
निटिललोचनकार्मुकखण्डनः ।
नवतमालतनू रघुनन्दनो
नयनगो दशमो दशमेऽवतु।।२।।

अहिरसावहिताहिमणि प्रभा
क्षुरितनीलनवाम्बुदविग्रहः ।
अहिपभोगशयोऽहितभेकहा
दशतु मे दशमो दशमीं दशाम् ।।३।।

गीतानवनीतहृता गीता गीतागमाप्येन ।
प्रीता हृदयं नीता गीताज्ञेयं चिरं गेयात् ।।४।।

संगति—अथनिखिललोकगुरूणा भगवता परमपूतेन पार्थसूतेन निःश्वासभूत निखिलनिगमागमेन प्रणतहृदयंङ्गमेन मनोजमनोरमेण प्रयन्नाय पार्थाय जिज्ञासि स्यमाण परमपरमार्थाय, समधिकदुरूहतया समासतः सप्तमनवमयोः प्रोक्तोऽपि प्राप्योपाय परमान्तरंगभूतत्वात् विभूति योगोऽयं योगेश्वरेण श्री कृष्णेन भूयः प्रोच्यते । अतस्तं धृतराष्ट्रं प्रति सञ्जयः प्रस्तौति 'श्री भगवान् उवाच' । श्रीः श्रयति हरिं या तथाभूता श्रीयते हरिणा श्रीयते सर्वैः सुरैः श्रीयते सर्वै गुणैश्च या सा श्री, शृणोति भक्तनां हिनस्ति पापानि, श्रीणाति पचति कर्मफलानि या सा श्रीः । श्रीरेव भगः सौभाग्यं यद्वा

**भगः कामे च माहात्म्ये भगौ भूते तथैश्वरे।**
**भगः स्यल्लाञ्छने भाग्ये भोगे भोगास्पदे श्रियाम् ।।**

इति वचनात् श्री रूपिणि महात्म्ये श्रियो माहात्म्ये वा श्रियःभगे सौभाग्ये कामः मनोरथो यस्य स भगवान् । अतएव श्रीगुणरत्नकोशे श्री पराशरभट्टार्यः

**अधिशयितवानब्धिं नाथो ममन्थ बवन्धच।**
**हरधनुरसौ वल्ली भञ्जं बभञ्ज च मैथिली ।।**

**दशमुखशिरस्श्रेणीं लूत्वा कवन्धमनर्तयत्।**
**किमिवनं पतिः कुरूते त्वच्चाटुचुञ्चु मनोरथः।।**

यतो हि—

**चाटुकारप्रिया देवा चाटुकारप्रियोनृपः।**
**चाटुकारप्रियाविप्राश्चाटुकार प्रिया प्रिया ।।**

तादृग्श्रीः भगः प्राशस्त्येन नित्यत्वेनास्त्यस्मिन् स भगवान् उवाच अवदत् ।

**श्री भगवान् उवाच**

**भूय एव महावाहो शृणु मे परमं वचः।**
**यत्तेऽहं प्रीयमाणाय वक्ष्यामि हितकाम्यया।।१।। (गी. १०/१)**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—महान्तौ बाहू यस्य स महावाहो, हे महाभुज पार्थ! भूय एव सप्तमेनवमे च प्रोक्तमपि समधिकदुर्ज्ञेयतया मत्प्राप्त्युपायपरमान्तरंगतया च पुनरपि मे मदभिन्नकृष्णपरमात्मनः सकाशात् परमम् अतिरहस्यपूर्णं, यद्वा मकारो जीवः परः ममपरायणः जीवः येन तत्परमं वचः वाक्यं शृणु । आकरणे यद्वा प्रार्थने लोट् (लोट्च) पा. अ. ३/३/१६२ इत्यनुशासनात् । भगवान् भक्तवत्सलतया पार्थहितचिकीर्षतया स्ववचनं श्रोतुं पार्थं प्रार्थयते । यत् हे । पार्थ अहं प्रार्थये त्वं मे परमं, वचः शृणु, निज वचनं श्रोतुं भवान् कथं मां प्रार्थयते । किदृशं तद्वचः इत्यत आह-उत्तराधर्मम्—यद्वचः अहमकारणकरुणावरुणालयः तव हितस्य कल्याणस्य काम्यया इच्छया प्रीयमाणाय आत्मनेपदनिमित्तकः शानच्, यतस्त्वं मम वाक्यं श्रुत्वा प्रीयसे अतस्ते तुभ्यं वक्ष्यामि । इह हितयोगे च इति वार्तिकेन चतुर्थी अनुपदमेव कथयिष्यामि । यथा निवेदितेन नैवेद्येन देवः प्रीयते तदा पूजकः देवाः प्रीयन्ताम्

इत्युच्चार्य नैवेद्यम् अर्पयति, तथैव त्वयिभक्ते, भगवानप्यहमिष्टबुद्धया, अनेन वचसा अर्जुनः प्रीयताम् इति वक्ष्यामि । अनेनार्जुने प्रसादं व्यवस्थापयि तुं प्रतिजानीते ।।श्रीः।।

संगति—ननु एकमेव विषयं सप्तमे, चतुर्थतः त्रयोदशं यावत्, दशभिः, पुनश्चनवमे तथा विधैरेव प्रोक्तवानपि भगवानिदानीमपि तमेव विषयं कस्माद्धेतोः पुनरावर्तयति इत्यत् आह—

**न मे विदुः सुरगणाः प्रभवं न महर्षयः ।**
**अहमादिर्हि देवानां महर्षीणां च सर्वशः ।।** (गीता १०/२)

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे महाबाहो । प्रभवति कुर्तुमकर्तुमन्यथाकर्तु समर्थो भगवान् येन् स प्रभवः परमेश्वरस्याचिन्त्यसामर्थ्यं प्रभावो वा । सामर्थ्ये च प्रभावेच प्रभवोह्युद्भवेद्स्मृतः इति वैष्णवकोशात् तं प्रभावं ममात्तर्क्यसामर्थ्यं प्रभावं वा । सुराणां देवानां गणाः समूहाः सुरगणाः रूद्रादित्यवसुसिद्धसाध्यविश्वेदेवादयः न विदुः न जानन्ति । एवमेव महान्तश्च ते ऋषयः महर्षयः भृग्वादयोऽपि न विदुः न जानन्ति, हि यतः यतो हेतोः अहं देवानां ब्रह्मादीनां, महर्षीणां भृग्वादीनां च सर्वशः सर्वैः प्रकारैः आदिः अभिन्ननिमित्तोपादानकारणम्अस्मि । न खलु कार्यं कारणं जानाति कथं खलु घटो मृत्तिकां जानाति, तत एव लव्धजनित्वात् । प्रारम्भे कारणेचैव आदिरित्यभिधीयते इतिः कोशः-यतोहि देवाः महर्षयश्चकार्यत्वात् स्वकारणभूतं मां न जानन्ति त्वमपि इन्द्रपुत्रत्वेन देवत्वात् नरावतारत्वेन ऋषित्वाच्च । स्वाभिन्ननिमित्तोपादानकारणं मां न जानासि । मम वाक्यं च श्रुत्वा प्रीयसे तस्मात्वत्प्रसादाय त्वयि मद्विषयकज्ञानोत्पादनाय च निगूढमिदं रहस्यं ब्रवीमीति भगवतो हार्दम् । श्रीः।।

संगति—अथ मां ज्ञापयित्वा केन लाभेन योजयिष्यति भवान् इत्यत ? आह प्रणत येगक्षेमनिर्वाहको विप्रसस्यवलाहको भगवान्—

**यो मामजमनादिं च वेत्ति लोकमहेश्वरम् ।**
**असंमूढः स मर्त्येषु सर्वपापैः प्रमुच्यते ।।** (गीता. १०/३)

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—चकारो हेत्वर्थः यतस्त्वं पापाद्भीतः सभाधिकमास्तिकत्वात् पाप मेवाश्रयेदस्मात् (गीता १/३६) कथं न ज्ञेयमस्माभि पापाद् (गी १,३९) अहो वत् महत्पापम् (१/४५) इत्यादिपूर्वमेव त्वयैवाभाणि । किल पृच्छामि त्वां धर्म संमूढचेताः (गी० २/७) इति वदता त्वयैव स्वस्य संमूढत्व ख्यापनात् त्वां पापान् मोहाच्च मोचयितुपायभूतमेतं कथयामि-यः मां परमात्मानं

श्रीकृष्णम्जम्जन्मानं न संसारिणामिव लब्धकर्मपरिपाकजनितशरीरम् अनादिं नास्ति आदिर्यस्य सोऽनादिः नास्ति आदिकारणं यस्मात् सोऽनादिः सकलकारणपरम् आदेर्हिरण्यगर्भस्यापि कारणं हिरण्यगर्भं जनयामास, इति श्रुतेः सर्वेषांमुपादानकारणं, तथा च लोकानां त्रयाणामपि लोकानां महेश्वरम् । वेत्ति जानाति यद्वा यः माम्अजं सर्वेषम् उत्पत्तिकारणंब्रह्माणम् अनादिं सर्वेषां पालनकारणम् आदिरहितं विष्णुम् अनादिं, यथोक्तं स्कान्दे रेवाखण्डे श्रीसत्यनारायण- व्रतकथायां नारदेन- नमोवाङ्मनसातीत रूपायानान्तशक्तये । आदिमध्यान्तहीनाय निर्गुणाय गुणात्मने । इति एवमेव लोकानां महेश्वरं शिवं संहारकर्तारं मामेव यो वेत्ति, स एव मर्त्येषु मरणधर्ममनुष्येमध्ये असंमूढः सम्मोहवर्जितः सन् सर्वपापैः प्रमुच्यते सर्वैरपि अशास्त्रीयकर्मजनित पुण्यप्रतिबन्धकाद्यनिष्टैः प्र प्रकर्षेण मुक्तः क्रियते, न कदापि पुनः पापैर्युज्यते इति भावः ।।श्रीः।। विभूतिर्द्विधा, अन्तरंगलक्षणा वहिरंगलक्षणा च । विभूयते परिभूयते तदितरत् यया सा विभूतिः (करणे क्तिच्) तत्र पूर्वं द्वाम्पामअन्तरंग लक्षणाम् आह-

बुद्धिर्ज्ञानमसम्मोहः क्षमा सत्यं दमः शमः ।
सुखं दुःखं भवोऽभावो भयं चाभयमेव च ।
अहिंसा समता तुष्टिस्तपो दानं यशोऽयशः ।
भवन्ति भावा भूतानां मत्त एव पृथग्विधाः ।

(गीता १०/४/५)

**रा० कृ० भा०**—वुद्धिःभगवदीयविषयाणामवगमनं ज्ञानंसेव्यसेवकभावबोधः परमेश्वरविषयकः, असंमोहः अहं दासः श्रीराघवाभिन्नकृष्णः स्वामी इत्याकरकः भावविशेषः, क्षमा शीतोष्णादिद्वन्द्वसहिष्णुता सत्यं भूतार्थभाषणं, यद्वा सते, हितं, सत्यं साधुहितैषित्वम्, दमः इन्द्रियाणां भगवतभागवत विरूद्धव्यापारनिग्रहः । शमः मनसो भगवन्नामरूपलीलाधाम- विरूद्धसङ्कल्पप्रशमनं, सुखं भजनानन्दः दुःखं प्रत्यागात्मप्रतिकूलं भगवद्विस्मरणादिकं, भवः हृदये भगवद्रसोत्पत्तिः, अभावः श्री वैष्णव विरूद्धाचरणाभावः, भयं वेदभगवद्भागवतवेदविरूद्धेभ्यो विकर्मभ्यः, अभयं संसारसागरतः मृत्योर्वा निर्भीकता, अहिंसा श्रुत्याविहितप्राणिपीडावर्जनं, समता सर्वत्र समत्वेन ब्रह्मदर्शनंतुष्टिः भगवद्भंजनसंजातप्रसन्नता, तपः भगवदीयव्रतानां, एकादशी प्रभृतीनां शरीरक्लेशसहनपूर्वकं निर्जलपयआहारादि विधिना समनुष्ठानं, दानं सत्पात्रेभ्यः सात्विकं द्रव्योत्सर्जनं ब्रह्मविद्यादिदानं वा, यशःवैष्णवोचित कार्येषुकीर्तिप्राप्तिः, अयशः अपकीर्ति शास्त्रविरूद्धकर्मजन्या । एवमादयः भूतानां

भवनधर्मिणां प्राणिनां पृथग्विधाः अनेकप्रकाराः अनुकूलप्रतिकूलपरिणामाः भावाः मत्त एव मम सकाशादेव जायन्ते। ननु अपकीर्तिप्रभृतयः हेया भावाः कथं भगवत एवेति चेत्–ये खलु भगवच्चरणविमुखाः तेषां कृते इमे प्रतिकूलभावाः यथा रावणादीनां कैकेयीप्रभृतीनां कृते च ॥श्रीः॥

**संगति—**

**महर्षयः सप्तपूर्वे चत्वारो मनवस्तथा।**
**मद्भावा मानसा जाता येषां लोकाः इमाः प्रजाः ।। (गीता १०/६)**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—सप्त महर्षयः मरीचिः, अत्रिः, अंगिराः, पुलस्त्यः, पुलहः, क्रतुः, वशिष्ठः यथोक्तं श्रीमहाभारते—

**मरीच्यत्र्यंगिरसः पुलस्त्यः पुलहः क्रतुः।**
**वशिष्ठश्चेति सप्तैते सदृशाश्च स्वयंभुवः ।।**

**(महाभारत ९, शान्तिपर्व २०५-४)**

सप्त ब्राह्मणाः एवैते पुराणेषु प्रचक्षते। पूर्वे चत्वारःसनकसनन्दनसनातन सनत्कुमाराः यथोक्तं श्रीमद्भागवते-

पञ्चषड्वा—

**पञ्चषयनार्भाभाः पूर्वेषामपि पूर्वजाः। (भागवत् ७/१/३७)**

मनवः स्वायंभुवः प्रभृतयः चतुर्दश, येषां लोकाइमाः प्रजाः ते मानसाः मयैव मनसा निर्मिताः, मम भावा येषु ते मद्भावा, अथवा मयि भावः सत्ता येषां ते मद्भावा, अथवा अहमेव भावयामि इत्यर्थे भावयतीति भावः अहं भावो येषां ते मद्भावाः। ननु सनकादिसम्बन्धित्वप्रजासु कथं तेषामूर्ध्वरेतस्त्वात् ? इति चेन्मैव वंशो द्विधा विद्यया जन्मना च इति नियमात् तेषां विद्यावंशत्वेन तेषां प्रजात्वमक्षतम् ॥श्रीः॥ एवं विभूतिवर्णनं संक्षेपतो निगद्य फलश्रुतिमाह—

**एतां विभूतिं योगं च मम यो वेत्ति तत्वतः।**
**सोऽविकम्पेन योगेन युज्यते नात्र संशय ।। १०/६**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—एतां मम पूर्वोक्तां विभूतियोगम् अघटितघटना-सामर्थ्यं यः तत्वतः पूर्णतः वेत्ति जानाति सः अविकम्पेन, निश्चयेन योगेन युज्यते युक्तः क्रियते, अत्र अस्मिन् विषये संशयः न ॥श्रीः॥

संगति—अथ चतुर्भिःस्व स्यैव विभूतिपतेः भक्तिमाहात्म्यमाह—

**अहं सर्वस्य प्रभवो मत्तः सर्वं प्रवर्तते।**
**इति मत्वा भजन्ते मां बुधा भावसमन्विताः।। (गीता २०/८)**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थः**—अहं परमात्मा श्रीकृष्णाः सर्वस्य चिदचिदात्मस्य जगतः प्रभवः उपादानकारणम् किञ्चाहमेव जगदिदं ब्रह्मरूपेण प्रभावयामि, अथ च मत्तः वासुदेवाच्छ्रीकृष्णातः सर्वं जगत् प्रवर्तते, अत्र मत्तः इति न पञ्चमी तसिल्, अपितु तृतीयान्तात् तसिः आद्यादिभ्य उपसंख्यानम् । इत्यनुशासनात् मया विष्णुभूते न पाल्यमानं प्रवर्ततेस्वस्मिन् व्यापारे प्रवृत्तं भवति, इत्येवं रूपं मत्वा ब्रह्मविष्णुरूपं मां विभाव्य भावसमन्विताः भावेन सेवक सेव्य भावेन यथोक्तं भावुकैः—

**प्राणेश्वरैश्चतुरया मिलितेऽपिचित्ते चैलांचलव्यवहितेन निरीक्ष्यणीयः ।**
**विश्वेश्वरस्तु सुधिया गलितेऽपिभेदे भावेन भक्तिसहितेन समर्चनीयः ।।**

शान्तवात्सल्यदास्यसख्यमधुराख्यानां कतमेनापि युक्ताः बुधाः पण्डिताः मामेव भजन्ते परमानुरक्ताः सेवन्ते ॥श्रीः॥

भजनप्रकारमाह—

**मच्चित्ता मद्गतप्राणा बोधयन्तः परस्परम्।**
**कथयन्तश्च मां नित्यं तुष्यन्ति च रमन्ति च ।। (गीता १०/९)**

**रा० कृ० भा०**—मयि भगवति चित्तमन्तःकरणं येषां ते मच्चिताः, मां भगवन्तं गताः प्राणाः येषां ते मद्गतप्राणाः ये मां विना क्षणमपि जीवितुं न प्रभवाः, तथा हि परस्परं सत्संगगोष्ठीषु मदचिन्त्यभक्तमनोरथसुरभीभूतसुरगुणान् वात्सल्य-कारूण्य पतितपावनत्वप्रभृतीन् गुणान् बोधयन्तः, मामेव नित्यं श्रीरामायण-महाभारतादिकथासु कथयन्तः मत्संस्मरणसंजातपरमहर्षाः तुष्यन्ति, चकारेण अन्यान् तोपयन्ति, रमन्ति मच्चरणारविन्दच्छयायां रमणं कुर्वन्ति, रमन्तीत्यत्र अनुदात्तेत्व लक्षणस्यात्मनेपदस्या नित्यत्वात् परस्मैपदं, चकारेण अन्यानपि मच्चरणारविन्दयोः रमयन्ति। श्रीः—

अथैवं त्वच्चेतसां त्वद्गतप्राणानां त्वामेव परस्परं बोधयतां कथयतां च त्वच्चरणारविन्दच्छायायां रममाणानां कि विदधासि ? इति पिपृच्छिषन्तं पार्थं विभाव्य प्राह पद्मपाणिः परमेश्वरः,

तेषां सततयुक्तानां भजतां प्रीतिपूर्वकम् ।
ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते ।।
(श्री गीता १०/१०)

रा० कृ० भा०—एवं विधानां पूर्वोक्तप्रकारेण प्रीतिपूर्वकं परमानुरागसहितं सततं युक्तानां स्वीकृतश्रीवैष्णवभजनपारम्परीदीक्षाणां भजतां भजनं कुर्वाणानां तं बुद्धियोगं ददामि, द्वितीयाध्याये वर्णितचरं-"दूरेण ह्यवरं कर्म बुद्धियोगाद्धनञ्जय (गीता २/४९) इत्यादिना ।"

योन वुद्धियोगेन प्रपत्तियोगापरपर्यायेण युक्ता मां परगात्मनमुपयान्ति समीपतया प्राप्नुवन्ति ।।श्रीः।।

अन्यदपि तेषां कृते करोमि—

तेषामेवानुकम्पार्थमहमज्ञानजं तमः ।
नाशयाम्यात्मभावस्थो ज्ञानदीपेन भास्वता ।। (गीता २०/२१)

रा० कृ० भा०—अहं सर्वसमर्थो भगवान् तेषामेव पूर्वोक्तप्रकारेण मां भजतां परमवैष्णावानाम् एव नत्वन्येषां केवलं निष्कामभक्तानामनुकम्पार्थम् अहैतुक्यै कृपायै तेषु अनुचिकम्पिषु आत्मनः भावः आत्मभावः आत्मभावे तिष्ठति इत्यात्मभावस्थः । अत्रेदमव धेयम्शास्त्रविहितेषु शान्तवात्सल्यदास्यसख्यमधुरेषु साधको येन आत्मभावेन मां भजति, तस्मिन्नेवात्मभावे तिष्ठन् अहं भास्वता परमप्रकाशमयेन ज्ञानमेव दीपः ज्ञानदीपः तेन ज्ञानदीपेन तेषां हृदिस्थमज्ञानोत्पन्नमन्धकारं नाशयामि । यथा-

सख्येन चेन्मां भजतेऽथ कोऽपि विश्वासयुक्तेन दृढानुरागात् ।
अहं तदा तस्य सखैव भूत्वा सदात्मवत्तं विभवैर्बिभर्मि ।।१।।

शान्तेन भावेन च शान्तचित्तो मां सर्वलोकप्रभुमार्तबन्धुम् ।
शुकादिवत् चिन्तयते हृदिस्थो तं ज्योतिषा स्वेन विभासयामि।।२।।

वात्सल्यभावेन पिताऽथमाता गुरुर्भवन् कोऽपि भजेदजस्रम् ।
तदा तदीयश्च सुतो विधेयो भूत्वानुगच्छामि यथा वशिष्ठम्।।३।।

दास्येन चेत् कोऽपि निरस्तमानो यथा हनूमान् भजतेऽनुरक्तः ।
तदैव तन्मानसराजहंसो भावं सुमुक्तामयमाचिनोमि ।।४।।

माधुर्यतश्चेद् व्रजगोपिकावत् मां कान्तभावेन भजेत भक्त्या ।
तदा तदीयामृतभावभोजी भुनज्मि नित्यं भुजवल्लिकाभिः ।।५।।

यत्रस्नेहोलसति सततं कृष्णभक्तिस्वरूपो
यत्रज्योतिः प्रहति तिमिरं दास्यमेवानद्यवम् ।
यत्र प्रेमारूचिर निकरो वर्तिका स्यात् विरक्तिः ।
सोऽयं प्रोक्तो भुवनपतिना ज्ञानदीपोऽत्र भास्वान् ।।६।।

यद्वा आत्म भावः दास्याख्यः तत्र तिष्ठन् यद्वा आत्मनां भक्तनां भावे भावनायां व्यापारे वा प्रवृत्तौ वा तिष्ठत् भास्वता प्रकाशमानेन ज्ञानदीपेन अज्ञानजनितं तमः नाशयामि अत्रैतावान् विशेषः- भगवान् ज्ञानिनां वृत्तिमारोहति किन्तु भक्तानां प्रवृत्तिं। ज्ञानिनां विचारमाटीकते भक्तानां व्यवहारमञ्चतीति चित्रम् । ज्ञानिनां विश्वासाश्रयो भवति भक्तनां निःश्वासमालम्ब्यते ॥श्रीः॥

संगति—अथ विभूतियोगं विस्तरेण जिज्ञासमानो धनञ्जयः सप्तश्लोक्या स्तुतिपुरः सरं प्रस्तौतिप्रश्नम्- तत्र चुतिर्भः स्तुतिः पूर्वम्, त्रिभिश्च च प्रश्नोऽत्रेति विवेकः-

अर्जुन उवाच

अर्जुनः पप्रच्छ—

परं ब्रह्म परं धाम पवित्रं परमं भवान् ।
पुरुषं शाश्वतं दिव्यमादिदेवमजं विभुम् ।।
आहुस्त्वामृषयः सर्वे देवर्षिर्नारदस्तथा ।
असितो देवलो व्यासः स्वयं चैव ब्रवीषि मे ।।
(श्री गीता-१०,१२,१३)

रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—भवान् श्री कृष्णः परंब्रह्म, सकलकार्य-कारणातीतं तुरीयं ब्रह्म तथा परमधाम परमज्ज्योतिः एवं पूयन्ते पापिनः अनेन इति पवित्रं परमं पावनं तथा सर्वे ऋषयः महर्षयो ब्रह्मर्षयोराजर्षयश्च तथा देवेषु ऋषिः भगवान् नारदः असितः देवलः, व्यासः सत्यवतीनन्दनः त्वां श्रीकृष्णं शाश्वतं नित्यं दिव्यं दिवः गोलोजोकात् च्युतं मममातुलस्य गृहे धृतावतारम् आदिदेवं महाविष्णु श्री रामम्जम् अजम् अजन्मानं विभुं सर्वलोकव्यापकं पुरुषं परिपूर्णतमम् आहुः कथयन्ति । त्वम् मे मह्यं एवमेव ब्रवीषि, यो ममजमनादिं च इत्यादिना । अत्र रोचकः क्रमः-

षडेव वक्तार: षडेव भगवतो विशेषणानि विधिवशात् । अत्र यथासंख्यं कर्तृभिः प्रथमान्तैः सह षडेव द्वितीयान्तानि कर्मभूतानि योजनीयानि । तथा हि-त्वां ऋषयः पुरुषं, देवर्षिनारदः शाश्वतम्, असितः दिव्यम्, देवलः आदिदेवम्, व्यासः अजम्, आहुः त्वं च आत्मानं विभुः इति ब्रवीषि ।।श्रीः।।—

**संगति**—किं त्वंदिमसत्यं मन्यसे इत्यत आह-

**सर्वमेतदृतं मन्ये यन्मां वदसि केशव।**
**न हि ते भगवन्व्यक्तिं विदुर्देवा न दानवाः।।**
(गीता २०/२४)

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—कः ब्रह्मा, ईशः शिवः, तौ वशयति इति केशवः । तत्सम्बुद्धौ, हे ! केशव ! मां यदपि वदसि निर्विषये एतत् सर्वं ऋतं सत्यं मन्ये, हे भगवन् हे षडैश्वर्यसम्पन्न ! ते व्यक्तिं भवतः आविर्भावं देवाः ब्रह्मादयः दानवाः, प्रह्लादादयः हि निश्चयेन न विदुः न जानन्ति ।।श्रीः।।

तर्हि मां कः जानाति इत्यत आह—

**स्वयमेवात्मनात्मानं वेत्थ त्वं पुरूषोत्तम।**
**भूतभावन भूतेष देवदेव जगत्पते ।।** (गीता २०/२५)

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—पुरुषेपु उत्तमः, पुरुषोत्तमः तत्सम्बुद्धौ हे पुरुषोत्तम ! भूतानि भावयतीति भूतभावन ! तत्सम्बुद्धौ हे भूतभावन भूतानां ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्तानांमीशः शासकः इति भूतेशः तत्सम्बुद्धौ हे भूतेश, सकल जीवनियामक देवानां ब्रह्मविष्णुरूद्रादीनामपि देव हे देवदेव, जगतां भूर्भुवः स्वलोकानां पते स्वामिन् त्वमात्मानं स्वयमात्मना स्वेन रूपेण स्वयमेव वेत्थ जानासि, नान्यः कोऽपि त्वदृते त्वां जानाति । अथवा त्वमात्मनम् आत्मभूतया सीतावताररूपया राधया सह वर्तमानम् आत्मानं स्व स्वयमेव वेत्थ, स्वयमेव जानीषे । नान्यः कोऽपि जानाति इत्यनेन जीवस्याणुत्वं ब्रह्मणो व्यापकत्वं ब्रह्मणोऽमितज्ञानत्वं जीवस्य च परिमितज्ञानयुक्तत्वं सूचितं । इह पुरूषोत्तमादिभिः पञ्चभि सम्बोधनैक्रमेण परव्यूहविभवान्तर्याभ्यर्चाः भेदाः परमात्मनः सूचिताः । तत्र परत्वं पुरुषोत्तम इत्यनेन भूतभावन इत्यनेन, च व्यूहता, भूतानि हि व्यूहाः वासुदेव, संकर्षणप्रद्युम्नानिरूद्धाः चित्ताहंकृतिबुद्धिमनोनियमनेन भावयति भूतेशः इत्यनेन च विभवत्वं नृसिंहवामन-परशुरामरामावतारैः भगवान् हि भूतानीष्टे । देव देव हि इत्यनेन अन्तर्यामित्वम्,

अन्तर्यामितयैव भगवान् देवानपि दीव्यति, जगत्पते इत्यनेन च अर्चावतारत्वं, अर्चावतारो हि श्रीचित्रकूटविहारीणी सहितः श्रीचित्रकूटविहारी वृन्दावनविहारी प्रभृति भगवान् त्रिजगत्पाति। एवं परादिपञ्चरूपावच्छिन्नं त्वां त्वमेव जानासीति श्लोकार्थः ॥श्रीः॥

एवं संस्तुत्य त्रिलोकस्तुत्यं भगवन्तं पिपृच्छिषितं प्रार्थयते त्रिभिः—

**वक्तुमर्हस्यशेषेण दिव्या ह्यात्मविभूतयः।**
**याभिर्विभूतिभिर्लोकानिमास्त्वं व्याप्य तिष्ठसि॥**

गीता २०/२६)

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे प्रभोः याभिविशिष्टाभिर्विभूतिभिः इमान् त्रीनपि लोकान् व्याप्य समावेश्य त्वं सर्वजगन्नियामकः सर्वाधिष्ठाता सर्वसर्वेश्वरेश्वरः परमात्मा श्री कृष्णः परमकारुणिकतया मत्सन्निकृष्टः वस्तुतस्तु महाविभूतिनायकः श्री साकेताभिन्न गोलोके तिष्ठति ताः दिव्याः लोकोत्तराः आत्मनः निजस्य विभूतयः लोकोत्तरचमत्कार युक्ताः विभूतीः अशेषेण सम्पूर्णतया वक्तुम् अर्हसि, निगदितुं मां प्रति इति शेषः।

ननु वक्तुम् अर्हसि इति क्रियानुरोधेन वचि धातोः कर्मतया विभूतयः इति प्रथमानुपपन्ना कथं नात्र द्वितीया विभूतीः ? इति, चेत् सम्यगप्राक्षीः। अनभिहिते २/३/१ इति सूत्रे कृत्तिङ्तद्धितसमासैः अभिधानमुक्त्वा क्वचिन्निपातेनाभिधानम्। इति न्यगादि- उदाहरणं च तत्र विश्ववृक्षोऽपि संवर्ध्य स्वयं छेतुमसाम्प्रतम् इति माघवचनं दत्तम्। तत्र असाम्प्रतम्शब्दघटक साम्प्रतमेव निपातः, तेनैव वर्ध्यकर्मण अभिहितत्वात् विश्ववृक्षः इत्यत्र न द्वितीया, इति तत्र सिद्धान्तकौमुद्यां तत्ववोधिना। एव मत्रापि 'हि' इति निपातेन वचि कर्मणोऽभिहितत्वात् आत्मविभूतयः इत्यत्र प्रथमैव, इति राघवकृपा (लब्ध सुमते) समाधानं मे ॥श्रीः॥

**संगति**—अथ प्रश्नाकारमाचष्टे, ननु यथाहं स्वभक्तसकलनिःश्रेयससाधक निरतिशय निरवधिकनिखिलकल्याणगुणगणैकमहासिन्धुरनन्तः तथैव मे विभूतयोऽप्यनन्ताः। अतएव श्रुतिः—

विष्णोर्नुकं वीर्याणि प्रवोचं यः पार्थिवानि विममे रजांसि इति। इत्येवम् अनन्तानां विभूतीनां वर्णने अनन्त कालोऽपेक्षते समयश्चाति सापेक्षः, इति धर्मसंकटं समापन्नस्य भगवतोऽ धटितघटनापरीयस्या लीला शक्त्यैव समधिकलघूकृत प्रश्नाकारः पार्थः प्राह—

**कथं विद्यामहं योगिस्त्वां सदा परिचिन्तयन्।**
**केषु केषु च भावेषु चिन्त्योऽसि भगवन्मया।। १०/१७**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे योगिन् सकल प्रशस्तयोगनिधे ! योगिन इत्यत्र प्रशस्ये नित्ययोगे च मत्वर्थीय इनि:, यथोक्तं श्री महाभाष्यकृद्भि: भगवाद्भि: श्री पत, ञ्जलिपादै:—

**भूमिनिन्दाप्रशंसासु नित्ययोगेऽतिशायने।**
**सम्बन्धेऽस्ति विवक्षायां भवन्ति मतुबादय: ।।**

इति सदा निरनतरं परिचिन्तयन् सर्वतो ध्यायन् त्वामहं कथं विद्याम् केन प्रकारेण जानीयाम्, ज्ञातुं शक्नोमि वा हे भगवन् ! हे षडैश्वर्यसम्पन्नसच्चिदानन्दघन त्वं भगवान् असि, अत: भूतानाम् उत्पत्तिविनाशगत्यगतिविद्याविद्या: सामस्त्येन जानासि। जीवत्वादहं न जानामि इत्यभिप्रायेण भगवन् इति सम्बोधयति । तथा च संसारं वर्तमानेषु केषु केषु भावेषु । अत्राधार औपश्लेषिक: सच संयोगसम्बन्धेन । द्वित्वं वीप्सायां, वीप्सा चेह व्याप्ति: किं किं भावाधारत्वेन स्वीकृत्य मया त्वं चिन्तयितुं शक्य: । अत्रशक्यार्थेण्यत्, संसारान्तर्गता: त एव पदर्था: भवता निर्दिष्टव्या: येषु येषु लोकोत्तरतामनु बोभूयमानोऽहं भवन्तं चिन्त्ये, अत आह- मया अर्जुनेन कर्त्ता केषु केषु पदार्थेषु संयोगेन सामीप्येन च उपश्लिष्ट: मया भगवद्रूपेण चिन्तनविषय: क्रियेथा:, अणुत्व धर्मत्वात्देशकाल सम्बन्धपरिच्छिन्नत्वाच्च सर्वेषु भावेषु त्वां चिन्तयितुं न प्रभवामि । यथापि त्वं तिलेषु तैलं दध्नीव सर्पि: इति श्रुत्यनुसारं जगदिदमाभिव्यापकम्आधारं मन्वाना सर्वत्र व्यापक: इति पार्थाभिप्राय: ।।श्री:।।

**संगति**—ननु जानन्नपीदं स्वस्य परिच्छिन्नत्वं संक्षेपत: श्रुत्वापि पूर्वं चतुर्भिर्मम विभूती:, कथं पुन: शुश्रूषसे, इत्यत आह- श्री हरिं प्रति धनञ्जय:-

**विस्तरेणात्मनो योगं विभूतिं च जनार्दन।**
**भूय: कथय तृप्तिर्हि शृण्वन्तो नास्ति मेऽमृतम् ।।(गीता १०/१८)**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ जनै:**—प्रपत्तियोगै: निजपदपद्मप्रयन्नै: अर्द्यते याच्यते सुदर्शनाय स्वसामीप्याय च नित्यकैंकर्यार्थ प्रार्थ्येत य: स: जनार्दन: तत्सम्बुद्धौ हे जर्नादन ! मया संक्षेपेण सप्तमे नवमे च द्वि: श्रुतमपि आत्मन: स्वयस्य योगम् अचिन्त्य सामर्थ्यं संक्षेपत: श्रुता विशिष्टा तां विभूतिम् भूय: पुनरपि विस्तरेण व्यासेन मां प्रति कथप वाक्य प्रवन्धेन वर्णय । हि यतो हि अमृतं श्री परमेश्वर मुख चन्द्र

निःस्यन्दं भूतम् अमृतं श्रवणामृतं शृण्वतः पिबतः श्रवणपुटेन पानं कुर्वतः मे मम सख्युस्ते न तृप्तिः—

अहो पीयूषमहासागरमासाद्यापि यदि कोऽपि पिपासितो म्रियेत, तत् सिन्धोरेव विमानना। यद्वा अम् ऋतम् इति पदद्वयं ऋतं सत्यस्वरूपं मयि कृपार्थं वागाकारतां गतं अमकारं वासुदेवं भवन्तं विभूतिच्छलेन शृण्वतः श्रवणसाक्षात्कारं विषयं कुर्वतो मम तृप्तिर्नभवति, अतो मां तर्पयितुमिमाः विस्तरेण वर्णय-श्रीः

**संगति**—एवं सप्तश्लोक्याः परमात्मानं प्रति पृष्ठवन्तं स्वं प्रपन्नतृतीयपृथा नन्दनं नन्दयन् निजगाद यादवनन्दनः।

**श्री भगवानुवाच—**

**हन्त ते कथयिष्यामि दिव्या ह्यात्मविभूतयः।**
**प्राधान्यतः कुरूश्रेष्ठ नास्त्यन्तो विस्तरस्य मे ॥**

(श्री गीता १०/१९)

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—एवं प्रार्थमानं निरभिमानं शरणागतं कपिध्वजं प्रति श्रीभगवान् उत्तरपितुमुपचक्रमेहन्त इति हर्षे विस्मये च, कुरूणां कुरूषु वा श्रेष्ठः कुरूश्रेष्ठः तत्सम्बोधने हे कुरूश्रेष्ठ। अन्ये कुरवो निन्दन्तोऽवजानन्ति दुर्योधनादयः भीस्मादय स्ताटस्थ्येन तिष्ठन्ति, बहुज्ञं मत्वा त्वमेव ताननतिशयानः मामेव गोविन्द। सद्गुरू कृत्य मत्तो मद्विभूतीः शुश्रूषषे, अतस्ते श्रैष्ठ्यम् इति सम्बोधिनाभिप्रायः। प्राधान्येनैव मुख्यतयोपलम्यमाना दिव्याः अलौकिकीः आत्मविभूतयः निजैश्वर्यद्योतकविभूतीः ते तुभ्यं जिज्ञासवे पार्थाय तव हितार्थमेव कथयिष्यामि। वाक्यप्रवन्धविषयीकृत्य वर्णायिष्यामि काश्चिदेव। यतो हि मे मम आत्मविभूतीनां विस्तरस्य व्यासस्य अन्तो नास्ति। अतो विस्तरेण कथय इत्याग्रहं परित्यज। समयसापेक्ष्यकथनीयत्वेन तस्य वक्तुमशक्यत्वात्। श्रीः

**संगति**—सर्व चिदचिदात्मकं जगत् प्रत्यगात्मना जीवसंज्ञेन परमात्मना शिव सज्ञेन च व्याप्तम्। आत्मानमुपश्लिष्यैव संयोगेन सामीप्येन च। परमात्मा अन्तर्यामि रूपेण सर्वत्र चिन्तनीयो भवति। तत्र पूर्वमात्मरूपे भावे एव चिन्त्यनीयोऽस्मि। विभूतयश्च भगवतः सम्वन्धतोऽभिन्नत्वेऽपि भिन्नाः खलु स्वरूपतः। तस्मात् प्रथमान्तत्वेन यासां यासां विभूतीनां निदेशः तत्र सर्वत्र औपश्लेषिकाधारमहिम्ना सप्तम्यर्थोऽवगन्तव्यः। मञ्चाः क्रोशन्ति सिंहोमाणवकः इत्यादिवत् शक्यावच्छेद-कारोपदिशा प्रथमान्तव्यवहारो गौणः। ते कथयिष्यामि दिव्याह्यात्मविभूतयः इति

भगवतः प्रतिज्ञानात् नैवाभेदो भगवता विभूतीनां, तत्र सर्वप्रथमम् अयं प्रत्यगात्मैव भगवतो विभूतिः मित्रभावेन तं प्रत्यगात्मानमुपश्लिष्यैव संयोगेन सामीप्येन च, सदैव तेन सहावस्थानात् । अत, अति सामीप्येन औपचारिकाभेदमाश्रित्य विभूत्यासह विभूतिमतोऽपि प्रथमान्तनिर्देश पुरःसरमस्मच्छब्दव्यपदेशः, यद्वा सर्वत्र छान्दसि सप्तम्यर्था प्रथमा । एतेन जीवात्मपरमात्मनोरभेदवादो निरस्तः । नन्वत्र का युक्तिः ? इतिचेत् कथ्यते-'केषु केषु च भावेषु चिन्त्योऽसि भगवन्मया (गीता १०/१७)' इत्यत्र तत्तत्भावाधिकरणकं भगवच्चितनम् अर्जुनेन पृष्टाम्-अधिकरणं हि आधारः आधारोधिकरणम् (पा० अ० १/४/४५) इत्यनुशासनम् आधारश्चाधेयसापेक्षः नह्येकस्मिन् वस्तुनि आधाराधेयता अपेक्षापेक्षकता एवमादिः मिथोविरूद्धधर्मद्वयता तिष्ठति, ततो द्वयोः स्वरूपतः कश्चित् भेदो वाच्यः । अत्र भावा: अनुभूयमानपदार्थाः, चकारेण द्वयोराविर्भावयोरप्यन्तर्भावः तत्र च स्वार्थेन प्रथमा उभयत्र रामः शस्त्रभृतामहं (गीता १०/३१) वृष्णीनां वासुदेवोऽस्मि (गीता १०/३७) इत्युभयत्र । शेषं तत्र तत्रैव स्फुटीकरिष्यते ।

**अहमात्मा गुडाकेश सर्वभूताशयस्थितः ।**
**अहमादिश्च मध्यं च भूतानामन्त एव च ।। (गीता १०/२०)**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—**इहश्लोके चत्वारो भावाः स्वचिन्तराधारतया पार्थाय परमात्मना प्रोक्ताः । गुडाकायाः निद्रायाः ईशः गुडाकेशः तत्सम्बोधने हे गुडाकेश ! निद्राजित् कुटिलकुन्तलो वा सर्वेषां भूतानाम्ःशयेषु शरीरेषु स्थितः अहमात्मा प्रत्यगात्मनि अहमेव चिन्त्यः, एवं सर्वेषाँभूतानाम् आदिः बाल्यकालः मध्यस्तारूण्यकालः अन्तः वार्धक्यकालः एषु त्रिस्वपि अहमेव चिन्त्यः—

**बाल्ये च यौवने चैव वार्धकेऽप्यहमात्मनि ।**
**चिन्तनीयश्चिदानन्दश्चेतसा चिन्मयेन च ।।१।।**

**आत्मन्यादौ तथा मध्ये तथैवान्ते ह्यनन्यधीः ।**
**चिन्तयेत् चेतसा नित्यं चिदचिदभ्यां विलक्षणम् ।।२।। श्रीः**

तस्मात् सर्वेषु कालेषु मच्चिन्तनं विधेयम् । पुनश्चतसृणां विभूतीनां संग्रहमाह ।

**आदित्यानामहं विष्णुर्ज्योतियां रविरंशुमान् ।**
**मरीचिर्मरुतामस्मि नक्षत्राणामहं शशी ।।**

(गीता २०/२१)

**रा० कृ० भा० सामान्यर्थ**—हे पार्थ ! द्वादशानांमदितेः अपत्यानांमदितेः अपत्यानि पुमांसः आदित्याः तेषांमादित्यांनां, दित्यदित्यादित्युत्तरपदाण्यः पा० अ० ४/१/८५ इत्यनेन ण्य प्रत्ययः । विष्णु शब्दोऽत्र वैष्णवावतारवामनपरः, ज्योतिषां प्रकाशानां मध्ये अथवा ज्योतिष् शब्दः ज्योतिष्मत्परः ज्योतिषां ज्योतिष्मतामग्नि-सूर्यचन्द्राणां मध्ये अंशवः किरणाः नित्ययोगेन सन्ति यस्मिन् इति अंशुमान् सहस्रकिरणमाली रविः सूर्यः सूर्यरूपेण चिन्त्यः, रवौचिन्त्यो वा, मरुतां-ऊनपंचाशत् संख्यानां मरुतां मध्ये मरीचिः तेनरूपेण तस्मिन् अहं चिन्त्यः, तथा नक्षत्राणां नक्षरन्ति इति नक्षत्राणि तेषां तारागणानां मध्ये शशी, तद्रूपश्चिंतनीयः तस्मिन् वा—

**विष्णौ तथा रवौ चैव तद्रूपश्चापि वा पुनः ।**
**चिन्तनीयोऽहमेकाग्रैर्मरीचौ शशिनि स्फुटः ।।श्रीः।।**

पुनश्चतुर्णां विभूतिविशेषाणां संग्रहमाह—

**वेदानां सामवेदोऽस्मि देवानामस्मि वासवः ।**
**इन्द्रियाणां मनश्चास्मि भूतानामस्मि चेतना ।।**

(गीता १०/२२)

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—वेदानां ऋग्यजुः सामाथर्वणां मध्ये अहं श्रीकृष्णः सामवेदः अस्मि तद्रूपः तस्मिंश्च चिंतनीयः, देवानाम् अग्न्यादीनाम् च मध्ये वासवः, इन्द्रः इन्द्रियाणां ज्ञानात्मनां कर्मात्मनां च मध्ये मनः संकल्पात्मकम् अन्तःकरणं भवामि, भूतानां समस्तजीवानां सम्बन्धिभूता चेतना चेतन शक्तिरहम् । किञ्च—

**सामवेदे च चिन्त्योऽहं तथैव च पुरन्दरे ।**
**चिन्तनीयो मनस्याथ चेतनायां च चिन्मयः ।।श्रीः।।**

भूयो विभूतिचतुष्टयसंग्रमाह—

**रूद्राणं शंकरश्चामि वित्तेशो यक्षरक्षसाम् ।**
**वसूनां पावकश्चास्मि मेरुः शिखरिणामहम् ।।**

(गीता १०/२३)

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—रुद्राणाम् एकादशानां मध्ये शंकरः तमोगुणावच्छिन्न त्रिनेत्ररूपोऽहं, यक्षाश्च रक्षासिं च यक्षरक्षासिं तेषां यक्षरक्षसां शासकः वित्तस्य ईशः वित्तेशः धनाध्यक्षः कुबेरः मद्रूपः, वसूनाम् अष्टवसूनां मध्ये अहं पावकः

तद्रूप: शिखराणि सन्ति प्रशस्तानि येषु ते शिखरिण: तेषां मध्ये मेरु: कनकपर्वत: अहमस्मि एतद्रूपेण एषु च चिन्तीनीयो भवामि ।

**त्रिनेत्रे शंकरे चैव कुबेरे च धनाधिपे ।**
**तथैवाग्नौ सुमेरौ च चित्तनीयोभवाम्यहम् ।। श्रीः ।।**

पुनश्च विभूतित्रयसंग्रहमाह—

**पुरोधसां च मुख्यं मां विद्धि पार्थ बृहस्पतिम् ।**
**सेनानीनामहं स्कंन्दः सरसामस्मि सागरः ।।**

(गीता १०/२४)

**रा० कृ० भा० समान्यार्थ**—हे पार्थ ! हे पृथापुत्र पुरोधसां पुरोहितांना मुख्यं मुखे जात: मुख्य: । शरीरावयवाच्च पा० अ० ४/३/५५ इत्यनेन यत् प्रत्यय: । तं मुख्यं श्रेष्ठं, देवतानां कर्मकाण्डाचार्यत्वात् बृहस्पतिं बृहत्या: वाण्या: पतिं, वृहतां देवानां वा पति: 'तद्वृहतो: करपत्योश्चौरदेवतयो:' इत्यनेन सुडागम: तकारलोपश्च, तं वृहस्पतिं मामेव विद्धि मद्विभूतिं जानीहि । किंञ्च इनेन स्वामिना सह वर्तमाना सेना तां नयति नियन्त्रयति इति सेनानी । सेनानीनां सेनापतीनां मुख्य: स्कन्द: कार्तिकेय: शिवपुत्र: अहम् सोऽपि मद्विभूतिविशेष: । सरसां-सरति जलं प्रवहति येषु तानि सरांसि तेषां मुख्य: सागर: अहं श्री कृष्ण: अस्मि । सागरोऽपि मद्रूप एव तथाहि वृहस्पतौ कार्तिकेयसागररूपे भावे उपश्लिष्टमामकीनतेजो रूपत्वात् अहं तेषु चिंतनीय:—

**पुरोहितानमधिपतौ देवाचार्ये वृहस्पतौ ।**
**सेनापतौ कार्तिकेये चिंतनीयोऽस्मि वारिधौ ।।श्रीः।।**

पुनश्चतुर्विभूतिसंग्रहमाह—

**महर्षीणां भृगुरहं गिरामस्म्येकमक्षरम् ।**
**यज्ञानां जपयज्ञोऽस्मि स्थावराणां हिमालयः ।।**

(गीता १०/२५)

**रा० कृ० भा० समान्यार्थ**—किञ्च महान्तश्च ते ऋषयश्च इति महर्षय: तेषां महर्षीणां मध्ये अहं श्रीकृष्ण: भृगु: ममतेजोंऽश सम्भव: । गिरां वार्णीनामेकं प्रधानं अक्षरं प्रणवम् ऊँ रामइति च । राम शब्दस्यापि प्रणवत्वं श्री रामतापनीयोपनिषदादौ

तिलमिलाकर हठधर्मिता से इतना तक कह डाला कि यह सब नाम जीव के हैं। यद्यपि सभी वैष्णवाचार्यों के मतमें जीव अणु है, और ब्रह्म तो सबसे बड़ा होनेके कारण ही ब्रह्म कहा जाता है। भला अणु कैसे बढ़ सकता है और दूसरों को कैसे बढ़ा सकता है। यदि जीवका ही ब्रह्म नाम मान लिया जायेगा। तो फिर जीव ब्रह्मके भेदका जगड्वाल क्यों उपस्थित किया गया ?

इस प्रसंग पर जगद्गुरु श्रीमदाद्यरामानन्दाचार्य जी के श्री मच्चरणकमलकी नखमणि चन्द्रिकाके स्मरणसे विवेकपूर्ण शास्त्रीय दृष्टि प्राप्त कर मैने सबसे नया समाधान ढूँढा है। वास्तवमें "प्रकृतिं पुरुषं चैव" यह श्लोक गीताजी के मूल पाठका ही है प्रक्षिप्त नहीं। सत्य तो यह है कि शङ्कराचार्यको यह आशङ्का हो गयी थी कि "प्रकृतिं पुरुषं चैव" यह श्लोक उसी प्रकार उनके अद्वैतवादको समाप्त कर डालेगा जैसे वज्र विशाल पर्वतों को तोड़कर फेंक देता है। इसीलिए शङ्कराचार्यने इस श्लोक वज्रको अपे भाष्यमें नहीं रखा। यद्यपि यह उनका प्रौढिवाद था और शास्त्रके साथ सीधा-सीधा धोखा था। फिर भी शास्त्रार्थकी गम्भीरता पर विचार न करके हमारे वैष्णवाचार्य बन्धुओंने भी निरन्तर जीवित रहने वाले इस परम रहस्य के उद्घाटक "प्रकृतिं पुरुषं चैव" इत्यादि भगवत्स्वरूप अविनाशी इस श्लोकको तिलाञ्जलि ही दे डाली। वास्तवमें "प्रकृतिं पुरुषं चैव" इस श्लोक के रहने पर ही अर्जुन के छः प्रश्नों में ज्ञेय विषयक चौथा प्रश्न जागरूक होगा, इसीलिये प्रश्न प्रतीकका उच्चारण करके ही भगवान् उत्तर दे रहे हैं। यदि श्री अर्जुनने ज्ञेय विषयक प्रश्न ही न किया होता तो भगवान् "ज्ञेयं यत्" कहकर प्रश्नप्रतीकका उच्चारण ही क्यों करते ? वास्तवमें यदि अर्जुनने ज्ञान-ज्ञेय, प्रकृति और पुरुष सम्बन्धी प्रश्न न किये होते तो भगवान् "एतज्ज्ञानं" गीता १३-११, "ज्ञेयं यत्तत्" गीता १३-१२, "प्रकृतिं पुरुषं चैव" गीता १३-१९, "क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोः" गीता १३-३४ इस प्रकार प्रतीकों का उच्चारण क्यों करते ?

इसीलिये "प्रकृतिं पुरुषं चैव" इत्यादि प्रथम श्लोक युक्ति और शास्त्रतः सिद्ध है। इस स्थिति में एक से प्रश्न, छह श्लोकों से क्षेत्र-क्षेत्रज्ञ दो प्रश्नों का उत्तर, साढ़े चार श्लोकों से तृतीय ज्ञान विषयक प्रश्न का उत्तर देकर, अब भगवान् चतुर्थ प्रश्न ज्ञेयका उत्तर दे रहे हैं—अर्थात् हे अर्जुन ! जो तुमने "ज्ञानं ज्ञेयं च केशव" कहकर ज्ञान ज्ञेय विषयक प्रश्न किये थे, तो मैंने ज्ञान की व्याख्या कर दी, तत्पश्चात् तुरन्त ही ज्ञेय की व्याख्या कर रहा हूँ—

ज्ञेयं यत्तत्प्रवक्ष्यामि यज्ज्ञात्वामृतमश्नुते।
अनादिमत्परं ब्रह्म न सन्नासदुच्यते ॥ १३/१३

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जो ज्ञेय अर्थात् जानने योग्य है, उसका अब प्रवचन करूँगा, अर्थात् प्रकृष्ट व्याख्यान करूँगा, जिसको जानकर साधक अमृत अर्थात् परमानन्द सुधाका उपभोग करता है। वह अनादिमत् आदि रहित् अथवा गणेश आदि अनादि देवताओं का भी आश्रय है। वह परब्रह्म है, वह सत् अर्थात् जीव नहीं है, तथा असत् अर्थात प्रकृति भी नहीं कहा जा सकता, वह जड़ चेतन, प्रकृति-पुरुष, चिदचिद् विशिष्ट अद्वैत तत्त्व है।

**व्याख्या**—"अनादिमत्" यदि यहाँ आदि रहित यही अर्थ किया जाय तो "मतुप्" प्रत्यय का कोई अर्थ नहीं रह जायेगा, क्योंकि वह तो बहुव्रीहि से भी निकल सकता था। "नास्ति आदि: यस्य तत् अनादि" और प्रायश: भगवान् तथा अन्य देवताओं को अनादि शंब्दसे पुकारा भी जाता है। यदि कहें कि- पहले नञ् तत्पुरुष करेंगे, और फिर षष्ठी के अर्थमें प्रथमान्त अनादि शब्दसे मतुप् प्रत्यय हो जायेगा। 'न आदि: अनादि: अनादि: अस्ति अस्य इति अनादिमत्' तो यह पक्ष उचित नहीं है। क्योंकि भगवान् भाष्यकार कहते हैं कि- यदि 'बहुव्रीहि' समास तुम्हारे अनुकूल अर्थकी प्रतीति करा रहा हो, तब कर्मधारय करके मत्वर्थीय नहीं करना चाहिये। "न कर्मधारयान् मत्वर्थीयो बहुव्रीहिश्चेत् तदर्थप्रतिपत्तिकर:"। यहाँ बहुव्रीहि से भी यथेष्ट अर्थ निकल रहा है, इस परिस्थितिमें भगवान् श्रीरामभद्र की कृपासे 'अनादिमत्' शब्दका हमने एक नया समाधान भी ढूंढा है। 'नास्ति आदि: येषां ते अनादय: देवा: गणेशादय:, ते सन्ति अस्मिन् इति अनादिमत्' अर्थात् आदि रहित गणेशादि देवता जिसमें रहते हैं, वह परब्रह्म ही अनादिमत् है।

**संगति**—इस प्रकार सत्-जीव और असत् प्रकृति का निषेध कर उन दोनोंसे ब्रह्मकी विलक्षणताको सिद्ध कर, अब भगवान् ब्रह्मकी व्यापकता सिद्ध कर रहे हैं—

**सर्वत: पाणिपादं तत्सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम्।**
**सर्वत: श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति ।। १३/१३**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! वह ब्रह्म सब ओर से हस्त चरण वाला है, और वह सब ओर से नेत्र, सिर और मुखों वाला है, वह सब ओर से कान वाला है, तथा इस लोक में वर्तमान समस्त चिद्चिदात्मक जगत् को अपनी महिमा से व्याप्तकर साकेताभिन्न गोलोक में विराजमान है। अर्थात् सभी के हस्त, चरण, नेत्र, सिर, मुख तथा श्रवण ब्रह्म के ही हैं अथवा सभी हस्त चरणादि ब्रह्म के ही हैं।

**व्याख्या**—'सर्वत:' यहां पर षष्ठी, सप्तमी, पंचमी और प्रथमा में तसि प्रत्यय समझना चाहिए, अर्थात् सभी प्राणियों में हस्त चरणादि ब्रह्म के हैं। अथवा सभी के हस्त चरणादि ब्रह्म के हैं। अथवा सभी हाथ पांव अवयव भगवान् के ही हैं और सभी ओर भगवान् के हस्त, चरण आदि अवयव हैं, अथवा भगवान् के हस्त, चरण नेत्र, मुख और

श्रवण ये सभी से विलक्षण हैं, अर्थात् जीवों के अवयवों जैसे इनमें विकार नहीं आते और इनका नाश भी नहीं होता।

'लोके' समस्त चिद्चिदात्मक जगत को अपनी महिमा से व्याप्त करके भगवान् अपने साकेताभिन्न गोलोक में विराज रहे हैं। वेद भगवान् भी कहते हैं- प्रभु का एक अंश ही सम्पूर्ण संसार का कारण है और वह अपने तीन पादों से अपने दिव्य साकेत लोक में विराजते हैं। यद्यपि अपने संस्कृतभाष्य में मैंने साकेत गद्य प्रस्तुत किया है फिर भी यहाँ संस्कृत से अनभिज्ञ भावुक पाठकों को कुछ भगवद् रस का स्वाद दिलाने के लिए साकेत के सम्बन्ध में स्वरचित कतिपय पद्य प्रसून प्रस्तुत कर रहा हूँ।

सरजू विरजा सरित जहाँ शुचि सुधा मधुर जल,
सादर मज्जन करत होहिं जन पावन निर्मल।
चक्रवाक पिक हंस सर सारस पारावत,
विहरति जाके पुलिन राम सीता जस गावत।।
शीतल मन्द समीर शुचि सुरभि धीर सुख देत है
रामभद्र प्रभु लोक शुभ धन्य धन्य साकेत है ।। १ ।।

कोटिकामरति सरिस जहाँ सुन्दर नरनारी।
निर्विकार भागवत सीयपति पद अधिकारी।।
जन्म मृत्यु ते रहित उर्मिला पति अनुशासन।
मानत उर्मिनजीत कबहुँ जम पुर की त्रासन।।
जिनके मन अविरलि भगति प्रभु सेवाहित हेत है।
रामभद्र शोभा महित धन्य धन्य साकेत है ।। २ ।।

परमहंस अवतंशपरिव्राजक मुनि ग्यानी।
पाइ मुक्ति सामीप्य जहाँ थितिलहि रति मानी।
गावहिं श्रुति उद्गीथ गीत पद मधुरी वानी।
जै जै राजा राम चन्द्र जय सीता रानी।।
लखन लाल लालित भगति आल बाल सुख खेत है
रामभद्र भामिन भवन धन्य-धन्य साकेत है ।। ३ ।।

जहाँ पवन सुत अष्टजाम सेवारत नाचैं
रामायण की कथा सुनत अतिशय मन रांचै

पुलकित कनक शरीर नीर भर पिंग विलोचन
जयजय कहि मन मगन भगत भय संकट मोचन
सीय राम मुख चन्द्र छबि दृग चकोर सुख लेत है
राम भद्र हनुमन्त प्रिय धन्य-धन्य साकेत है ।।४।।

जहाँ भूँख नहिं प्यास जहाँ नहिं आस न त्रासा ।
सीता राम सनेह सुधा तरपित सब दासा ।
करहि विशिष्टाद्वैत चारु पद्धति प्रभु सेवा ।
सीता पति पद नवहि शम्भु विधि हरि सब देवा ।।
वेदवन्दि विरुदावली भनत अमित सुख देत है ।
रामभद्र महिमा सदन धन्य-धन्य साकेत हैं ।।५।।

बाल दिवाकर कोटि कांति कंचन सिंहासन ।
मरकत पंकज राग राम सिय लसित सुखासन ।।
भरत, लखन, रिपु दमन, पवन नन्दन बड़ भागी ।
छत्र चमर जुग व्यजन सुजन मन अति अनुरागी ।।
मंद मंद मुस्कात प्रभु प्रियहि कर संकेत हैं ।
रामभद्र भावन भवन धन्य धन्य साकेत हैं ।।६।।

जहाँ ईति नहि भीति प्रीति रत पावन परिकर ।
प्रभु आयसु अनुसरहि धरहिं सिर करुना निर्भर ।।
हरिमुखकमल विलोकि ब्रह्मसुख गनइ न धीरा ।
जै सीता पति कहहि सजल दृग् पुलक शरीरा ।।
अमित अमर पति सदन सुख राजत राम निकेत है ।
रामभद्र तोषन निरत धन्य धन्य साकेत है ।। ७ ।।

ब्रह्मलोक ते उपरि जहाँ नहि जाहिं कुयोगी ।
प्रभु समीप जहँ बसहि नित्य परिकर मुनि जोगी ।।
जलधर दामिनि बरन राम सीता नित राजहिं ।
करहिं अनेक विहार मनोरथ जनके साजहिं ।।

रामभद्र आचार्य नित पूजत प्रीति समेत है
सीता राम सुधाम अति धन्य-धन्य यह देश है ।।८।।

संगति—भगवान् और भी अपना स्वरूप लक्षण कह रहे हैं ।

सर्वेन्द्रियगुणाभासं सर्वेन्द्रियविवर्जितम् ।
असक्तं सर्वभृच्चैव निर्गुणं गुणभोक्तृ च ।। १३/१५

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! उस ब्रह्म में सभी इन्द्रियों के गुणों का आभास होता है, वह सभी इन्द्रियों से रहित है । वह आसक्ति रहित है और सबका धारण पोषण करने वाला है । वह निर्गुण अर्थात् गुणों के बंधनों से मुक्त होकर भी गुणों का भोक्ता है ।

व्याख्या—सभी इन्द्रियों के गुण परमात्मा में भासते हैं । इसीलिए श्रुति उनको सर्वरूपः सर्वरसः सर्वगन्धः कहती है । परन्तु वह इन्द्रियों से अतीत होकर उनका विषय नहीं बनता । इसीलिए मानस में गोस्वामीजी कहते हैं—

बिनु पग चलइ सुनइ बिनु काना । कर बिनु कर्म करइ विधि नाना ।।
आनन रहित सकल रस भोगी । बिनु बानी बक्ता बड़ जोगी ।।
तन बिनु परस नयन बिनु देखा । ग्रहइ घ्रान बिनु वास असेषा ।।
(मानस-१/११७/५,६,७)

'निर्गुणं गुणभोक्तृ च' क्योंकि भगवान् सभी विरुद्ध धर्मों के आश्रय हैं । इसीलिए निर्गुण होकर भी गुणों को भोगते हैं । अथवा सत्त्व, रज, तथा तम से परे होकर भक्तों के भजन गुण का स्वाद लेते हैं । अथवा भक्ति के द्वारा दी हुई साधारण से साधारण वस्तु को भोगते हैं । अथवा भुज् धातु का पालन भी अर्थ है । भगवान् गुणों से परे होकर भी गुणों का पालन करते हैं । गुणानि भुङ्क्ते इति गुणभोक्तृ । अथवा गुण शब्द टेढ़े का वाचक है । भगवान् स्वयं निर्गुण अर्थात् अति सरल होकर भी गुणभोक्तृ टेढ़े लोगों का भी पालन करते हैं ।

संगति—भगवान् और भी अपना स्वरूप कह रहे हैं—

बहिरन्तश्च भूतानामचरं चरमेव च ।
सूक्ष्मत्वात्तदविज्ञेयं दूरस्थं चान्तिकं च तत् ।। १३/१६

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! वह ब्रह्म जीवों के बाहर भी है और भीतर भी, वह अचर अर्थात् नहीं चलता और चलता भी है । अथवा वह जड़ भी है चेतन

भी है। वह सूक्ष्म होने के कारण विशेष रूप से नहीं जाना जा सकता। वह दूर भी है और निकट भी।

व्याख्या—भगवान् कालरूप में जीव के बाहर हैं और अन्तर्यामी रूप में जीव के भीतर। अन्तर्यामी रूप से वे स्थिर है और काल रूप से चलते रहते हैं, जा जाकर सबको खा जाते हैं। अथवा अभक्तों के यहाँ कभी नहीं जाते और भक्तों के यहाँ दौड़ कर चले जाते हैं।

दूरस्थं—भगवान् विमुखों के लिए बहुत दूर हैं और भजन करने वालों के लिए बहुत निकट हैं। इसीप्रकार ईशावास्योपनिषद् में श्रुति कहती है—

तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके।
तदन्तरस्य सर्वस्य तत् सर्वस्यास्य बाह्यतः ॥

अर्थात् वह ब्रह्म चलता भी है और नहीं चलता। वह दूर भी है निकट भी वह सबके भीतर भी है बाहर भी।

संगति—अर्जुन और भी ज्ञेय की महिमा सुन—

अविभक्तं च भूतेषु विभक्तमिव च स्थितम्।
भूतभर्तृ च तज्ज्ञेयं ग्रसिष्णु प्रभविष्णु च॥ १३/१७

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन! तुम्हारे द्वारा पूछा हुआ वह ज्ञेय ब्रह्म सम्पूर्ण प्राणियों में अविभक्त अन्तर्यामी रूपसे एक होकर भी कच्छप, मत्स्य, वाराह आदि अवतार भेदों से विभक्त जैसा स्थित है। वह विष्णु रूप से जीवों का पालन करता है, शिवरूप से ग्रस लेता है और ब्रह्मारूप से प्राणियों को उत्पन्न भी करता है।

व्याख्या—वह सूर्य के समान अविभक्त है किन्तु घटावच्छिन्न सूर्य की भाँति विभक्त हुआ सा दिखता है। जैसे मानस में गोस्वामी जी कहते हैं—

यह बड़ि बात राम कै नाहीं। जिमि घट कोटि एक रवि छाहीं॥
(मानस २/२४४/४)

अथवा अन्तर्यामी रूप में अविभक्त होकर भी भगवान् भिन्न-भिन्न अवतारों के रूप में विभक्त जैसे प्रतीत होते हैं

संगति—और भी उस ब्रह्म का प्रभाव कहा गया है।

ज्योतिषामपि तज्ज्योतिस्तमसः परमुच्यते।
ज्ञानं ज्ञेयं ज्ञानगम्यं हृदि सर्वस्य विष्ठितम्॥ १३/१८

रा०क०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! वह ब्रह्म ज्योतियों का भी ज्योति तथा अन्धकार अर्थात् अज्ञान और अविद्या से परे कहा जाता है । वही ज्ञान अर्थात्, जिज्ञासुओं द्वारा जाना जाता है, वही जानने योग्य है, वही सबके हृदय में अन्तर्यामी रूप से विशेष स्थित है ।

व्याख्या—भगवान् सूर्य आदि प्रकाशों के भी प्रकाश हैं, जैसा कि मानस में शिव जी कहते हैं—

सबकर परम प्रकाश जोई । राम अनादि अवधपति सोई ।।
(मा० १/११६/६)

इसी प्रकर वाल्मीकीय रामायण में भगवती सुमित्रा कौसल्या जी से कहती हैं—

सूर्यस्यापि भवेत् सूर्यो ह्यग्नेरग्निः प्रभोः प्रभुः ।
श्रियः श्रीश्च भवेदग्र्या कीर्तेः कीर्तिः क्षमा क्षमा।।
देवतं दैवतानां च भूतानां बोधसत्तम ।
तस्य के हे गुणाः देवि वने वाऽप्यथवा पुरे ।।
(वा०रा० २/४४/१५/१६)

अर्थात् सुमित्रा जी कहती हैं कि- हे कौसल्ये ! भगवान् राम सूर्य के भी सूर्य, अग्नि के भी अग्नि, चन्द्रमा के भी चन्द्रमा, लक्ष्मी के भी लक्ष्मी, कीर्ति की भी कीर्ति, क्षमा की भी क्षमा, देवताओं के भी देवता और भूतों में भी श्रेष्ठ आकाश के समान निर्लेप हैं । उनके लिए वन हो या घर कहीं भी कोई अगुण अर्थात विरुद्ध गुण नहीं आ सकते ।

संगति—अब भगवान् ज्ञेय निरूपण की फल श्रुति कह रहे हैं —

इति क्षेत्रं तथा ज्ञानं ज्ञेयं चोक्तं समासतः ।
मद्भक्त एतद्विज्ञाय मद्भावायोपपद्यते ।। १३/१९

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! इस प्रकार मेरे द्वारा संक्षेप में क्षेत्र, क्षेत्रज्ञ, ज्ञान और ज्ञेय, ये चार विषय कहे गये । अर्थात् इन चार प्रश्नों के उत्तर दे दिये गये । मेरा भक्त इन चारों को विशेष रूप से जानकर मुझ में कैंकर्यलक्षणभाव के योग्य हो जाता है ।

व्याख्या—यहाँ चकार से क्षेत्रज्ञ भी समझ लेना चाहिए । मेरा भक्त मेरे भाव के योग्य होता है अर्थात् उसे मेरी सेवा की योग्यता प्राप्त हो जाती है ।

संगति—अब भगवान् प्रकृति और पुरुष इन पाँचवे और छठें प्रश्न का उत्तर दे रहे हैं—

**प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि।**
**विकारांश्च गुणांश्चैव विद्धि प्रकृतिसम्भवान् ।। १३/२०**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! तुम प्रकृति और पुरुष जीवात्मा, इन दोनों को अर्थात् आदिरहित समझो । इच्छादि विकारों और सत्त्वादि गुणों को प्रकृति से ही उत्पन्न जानो ।

**व्याख्या**—यहाँ प्रकृति माया के अर्थ में प्रयुक्त है । 'मायां च प्रकृतिं विद्यात्' ऐसा श्रुति भी कहती है । पुरुष पद का जीवात्मा अर्थ है । प्रकृतेः सम्भवः एषां ते । अर्थात् जिनका प्रकृति से ही जन्म होता है ।

**संगति**—अच्छा तो प्रकृति और पुरुष में क्या भेद है ? अर्जुन के इस प्रश्न पर भगवान् कहते हैं—

**कार्यकरणकर्तृत्वे हेतुः प्रकृतिरुच्यते ।**
**पुरुषः सुखदुःखानां भोक्तृत्वे हेतुरुच्यते ।। १३/२१**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! घटादि कार्यों और मृत्तिका आदि कारणों के कर्तृत्व अर्थात् उत्पन्न करने में प्रकृति हेतु कही जाती है । और सुख-दुःखात्मक कर्म फलों के भोक्तृत्व अर्थात् भोगने में पुरुष हेतु है ।

**व्याख्या**—पंचभूत रूप कार्य तथा तन्मात्रा रूप कारण के कर्तृत्व में प्रकृति कारण है । परन्तु यह व्याख्या सांख्य सम्मत है, जबकि श्रुति पंचभूतों को शब्द आदि का कारण मानती है ! इसलिए प्रथम व्याख्यान ही उचित है ।

**संगति**—अब अर्जुन प्रश्न करते हैं—हे प्रभो ! यह संग रहित जीवात्मा गुणों का भोक्ता कैसे हो जाता है और परमात्मा के पदपद्म को छोड़कर यह अच्छी बुरी योनियों में जन्म कैसे लेता है ? इस पर भगवान् कहते हैं—

**पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुङ्क्ते प्रकृतिजान् गुणान् ।**
**कारणं गुणसङ्गोऽस्य सदसद्योनिजन्मसु ।। १३/२२।।**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! प्रकृति अर्थात् माया के समीप स्थित हुआ यह पुरुष प्रकृति से उत्पन्न गुणों को भोगता है । उन गुणों में इसकी आसक्ति ही किसकी अच्छी बुरी योनि सम्बन्धी जन्मों में कारण बनती है ।

**व्याख्या**—व्यक्ति जिसके समीप रहता है उसके गुणों का भोग करता है । यदि पुरुष मेरे समीप रहे तो मेरे गुणों का भोग करे और उनमें आसक्त होने से वह अच्छी बुरी योनियों में जन्म से बच जाय ।

संगति—यहाँ चकार से प्रकृति और पुरुष से विलक्षण तत्त्व का संकेत करते हैं।

उपद्रष्टानुमन्ता च भर्ता भोक्ता महेश्वरः।
परमात्मेति चाप्युक्तो देहेऽस्मिन् पुरुषः परः।। १३/२३

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! इसी शरीर में वर्तमान प्रकृति और पुरुष से परे मैं पुराण पुरुणोत्तम हूँ, जिस मुझ पुरुषोत्तम को उपद्रष्टा, साक्षी, अनुमन्ता, कर्मों की अनुमति देनेवाला सब का भरण पोषण करनेवाला यज्ञ और तपों का भोक्ता महान् ईश्वर और परमात्मा इस प्रकार से भी कहा गया है। अर्थात् मुझ अन्तर्यामी को छः नामों से पुकारते हैं।

व्याख्या–मैं भगवान् हूँ इसलिए ऐश्वर्य से उपदृष्टा, धर्म से अनुमन्ता, यश से भर्ता, श्री से भोक्ता, ज्ञान से महेश्वर तथा वैराग्य से परमात्मा इन छः नामों से सम्वोधित होता हूँ।

संगति—अव भगवान् इस प्रकरण की फलश्रुति कह रहे हैं—

य एवं वेत्ति पुरुषं प्रकृतिं च गुणैः सह।
सर्वथा वर्तमानोऽपि न स भूयोऽभिजायते ।। १३/२४

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! इस प्रकार जो पुरुष और गुणों के सहित प्रकृति तथा इन दोनों से विलक्षण मुझ परमात्मा को जान लेता है, वह सर्वथा कर्मो में प्रवृत्त होता हुआ भी फिर से कर्मके वश में होकर जन्म नहीं लेता।

व्याख्या—यहाँ चकार से परमात्मा का भी ग्रहण समझना चाहिए। इन तीनों पुरुष चित्, प्रकृति अचित् और इन दोनों से विलक्षण और विशिष्ट मुझको जानने वाला फिर मुझसे पृथक् होकर जन्म नहीं लेता। इस प्रकार भगवान् स्वयं विशिष्टाद्वैत की प्रामाणिकता सिद्ध कर रहे हैं।

संगति—अव भगवान् हृदय में स्थित उपद्रष्टा आदि नामों से कहे जाने वाले भगवान् की प्राप्ति के चार उपायों को स्वयं दो श्लोकों में कह रहे हैं।

ध्यानेनात्मनि पश्यन्ति केचिदात्मानमात्मना।
अन्ये सांख्येन योगेन कर्मयोगेन चापरे।।

अन्ये त्वेवमजानन्तः श्रुत्वान्येभ्य उपासते।
तेऽपि चातितरन्त्येव मृत्युं श्रुतिपरायणाः ।। १३/२५,२६

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! कुछ लोग अपने हृदय कमल में मनोमय नेत्र से मुझ परमात्मा का साक्षात्कार करते हैं। दूसरे लोक सांख्य योग से मेरा चिन्तन

करते हैं, और लोग कर्मयोग से मेरी उपासना करते हैं। इनसे भी विलक्षण अन्य लोग इन तीनों उपायों को न जानते हुए अन्य महानुभावों से मेरे नाम रूप लीला धाम का श्रवण करके मेरी उपासना करते हैं वे भी दीनभाव से मेरे गुणगणों के श्रवण में परायण होकर स्मृति रूप संसार सागर को पार कर जाते ही है।

व्याख्या—तृतीयान्त आत्मा शब्द मनोमय नेत्र के अर्थमें है और द्वितीयान्त आत्मा शब्द परमात्मा परक है। इन्ही चार उपायों को श्री मानसकार ने ज्ञान, कर्म, उपासना और प्रपत्ति इन चारों घाटों की संज्ञा दी है। प्रपत्ति में श्रवण प्रधान है इसलिए विभीषण कहते हैं—

श्रवण सुजस सुनि आयहु प्रभु भंजन भव भीर।
त्राहि त्राहि आरत हरन सरन सुखद रघुवीर।।
(मानस ५(४५)

संगति—अब भगवान् अपने वक्तव्य का उपसंहार कर रहे हैं।

यावत्संजायते किंचित्सत्त्वं स्थावरजङ्गमम्।
क्षेत्रक्षेत्रज्ञसंयोगात्तद्विद्धि भरतर्षभ ।। १३/२७

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे भरत वंश के श्रेष्ठ अर्जुन ! इस संसार में जितना कुछ जड़ चेतन चिद् अचिद् वर्ग उत्पन्न होता है वह क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ के संयोग से ही उत्पन्न होता है ऐसा जानो।

व्याख्या—'स्थावरजंगमम्' जड़ और चेतन प्रत्येक जीव के जन्म लेने में शरीर और जीवात्मा दोनों का संयोग ही कारण है।

संगति—अब भगवान् इन क्षेत्र और क्षेत्रज्ञों से विलक्षण अपना स्वभाव कह रहे हैं।

समं सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्तं परमेश्वरम्।
विनश्यत्स्वविनश्यन्तं यः पश्यति स पश्यति।। १३/२८

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! जो सम्पूर्ण भूत प्राणियों में समान रूप में वर्तमान तथा उनके नष्ट होने पर भी न नष्ट होते हुए मुझ परमात्मा को देखता है, वही देखता है।

व्याख्या—यहाँ भगवान् क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ से स्वयं को विलक्षण कह रहे हैं। क्षेत्र नष्ट होता है और क्षेत्रज्ञ भी मेरी स्मृति के नष्ट होने से नष्ट हो जाता है। परन्तु मेरा विनाश नहीं होता।

संगति—अब भगवान् ब्रह्मदर्शन का फल कह रहे हैं—

**समं पश्यन्हि सर्वत्र समवस्थितमीश्वरम्।**
**न हिनस्त्यात्मनात्मानं ततो याति परां गतिम्।। १३/२९**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! सम्पूर्ण भूत प्राणियों में अन्तर्यामी रूप से समभाव में व्यवस्थित मुझ ईश्वर परमात्मा को समान रूप में देखता हुआ काल रूप मुझ परमात्मा द्वारा अपने को नष्ट नहीं करता। शरीर त्याग के पश्चात् परमगति को प्राप्त कर लेता है।

**व्याख्या**—सर्वत्र का अर्थ है सम्पूर्ण भूतों में। आत्मना-कालरूप मुझ परमात्मा द्वारा।

**संगति**—अब भगवान् जीवात्मा के कर्तृत्व को निरस्त कर रहे हैं।

**प्रकृत्यैव च कर्माणि क्रियमाणानि सर्वशः।**
**यः पश्यति तथात्मानमकर्तारं स पश्यति।। १३/३०**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जो प्रकृति के द्वारा ही किये जाते हुए सभी कर्मों को देखता है और आत्मा को कर्तृत्वभाव से रहित देखता है, वही अकर्ता मुझ परमात्मा को देख लेता है। अर्थात् उसे मेरा साक्षात्कार हो जाता है।

**व्याख्या**—सर्वशः शब्द अति स्वार्थिक शस् प्रत्यान्त है। अर्थात् सभी कर्म माया के द्वारा ही किये जा रहे हैं। इस प्रकार जो आत्मा को कर्त्ता नहीं मानता वही ठीक दर्शन करता है।

**संगति**—अब भगवान् ब्रह्मसम्पत्ति का प्रकार कह रहे हैं—

**यदा भूतपृथग्भावमेकस्थमनुपश्यति।**
**तत एव च विस्तारं ब्रह्म सम्पद्यते तदा।। १३/३१**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जब साधक प्राणियों के पृथक् भाव को एक मात्र मुझ परमात्मा में स्थित देखता है और उसी परमात्मा से संसार का विस्तार देखता है, उसी समय वह मुझ ब्रह्मरूप परमात्मा को प्राप्त हो जाता है।

**व्याख्या**—अर्थात् जब साधक मुझमें ही प्रलय और मुझमें ही विस्तार देखता है तब वह ब्रह्म को प्राप्त होता है। जो लोग संपद्यते शब्द का ब्रह्म अर्थ करते हैं वह अनुचित है। क्योंकि पदधातु प्राप्त्यर्थक कही गयी है। इसलिए यहां ब्रह्म शब्दको द्वितीयान्त ही माना जायेगा।

**संगति**—अब अर्जुन प्रश्न करते हैं कि- शरीर में स्थित परमात्मा जीवात्मा के दोषों से लिप्त होगा ही। भगवान् इस शंका का निराकरण करते हैं—

**अनादित्वान्निर्गुणत्वात्परमात्मायमव्ययः ।**
**शरीरस्थोऽपि कौन्तेय न करोति न लिप्यते ।। १३/३२**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! यह परमात्मा अनादि और निर्गुण होने से अव्यय है जीवात्मा के साथ शरीर में स्थिर होकर भी न कुछ करता है और न ही कर्मों से बंधता है ।

**व्याख्या**—इसका आदि नहीं है । इसीलिए यह परमात्मा है । यह गुणों से बंधता नहीं इसीलिए यह अव्यय है । शरीरस्थ होकर भी तटस्थ रहकर यह कर्त्तापन और बन्धन से मुक्त हो जाता है ।

**संगति**—भगवान् अब परमात्मा की निर्लेपता कहते हैं–

**यथा सर्वगतं सौक्ष्म्यादाकाशं नोपलिप्यते ।**
**सर्वत्रावस्थितो देहे तथात्मा नोपलिप्यते ।। १३/३३**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जिस प्रकार अत्यन्त सूक्ष्म होने के कारण सर्वव्यापक होकर भी आकाश किसी से लिप्त नहीं होता, उसी प्रकार सभी शरीरों में चिपक कर स्थित हुआ यह अन्तर्यामी परमात्मा जीव दोषों से लिप्त नहीं होता।

**व्याख्या**—यहाँ परमात्मा को आकाश की भाँति निर्लेप कहकर उसकी शाश्वत असंगता दिखाई गयी । अर्थात् आकाश में चन्द्र सूर्य नक्षत्र मण्डल सभी रहते हैं पर उसको लिप्त नहीं कर पाते, उसी प्रकार अन्तर्यामी परमात्मा शरीर से चिपके रहने पर भी जीव के दोषों से प्रभावित नहीं होते ।

**संगति**—अब भगवान् जीवात्मा का प्रकाशकत्व कह रहे हैं ।

**यथा प्रकाशयत्येकः कृत्स्नं लोकमिमं रविः ।**
**क्षेत्रं क्षेत्री तथा कृत्स्नं प्रकाशयति भारत ।। १३/३४**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जिस प्रकार एक ही सूर्य अपनी किरणों से सम्पूर्ण लोक को प्रकाशित करते हैं, उसी प्रकार सम्पूर्ण क्षेत्र तथा शरीर को क्षेत्री यह क्षेत्रज्ञ जीवात्मा अपने प्रकाश से प्रकाशित कर देता है ।

**व्याख्या**—तीन श्लोकों में अन्तर्यामी की भूमिका श्रवण करने के पश्चात् अर्जुन को संदेह हो सकता था कि यहाँ जीवात्मा की क्या भूमिका है ? क्योंकि परमात्मा तटस्थ रहते हैं । इसपर भगवान् कहते हैं —"मैं तो आगन्तुक की भाँति अपने मित्र के घर में

रह लेता हूं। घर तो जीवात्मा का ही है क्योंकि यह क्षेत्री है। इसलिए सूर्य की भाँति यह सम्पूर्ण शरीर को प्रकाशित करता है।

संगति—अब भगवान् प्रकरण का उपसंहार करते हुए फलश्रुति का वर्णन करते हैं—

**क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोरेवमन्तरं ज्ञानचक्षुषा।**
**भूतप्रकृतिमोक्षं च ये विदुर्यान्ति ते परम् ।। १३/३५**

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन! इस प्रकार जो लोग ज्ञान नेत्र से क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ का अन्तर और मेरा क्षेत्रज्ञ से स्वरूपतः भेद तथा सम्पूर्ण भूतप्राणियों का माया से मोक्ष का प्रकार जानते और देखते हैं, वे मेरे परमपद को प्राप्त कर लेते हैं।

व्याख्या—क्षेत्र प्रकाश्य है और क्षेत्रज्ञ प्रकाशक और इन दोनों से परमात्मा का भेद है। प्रधानक्षेत्रज्ञपतिर्गुणेशः (श्वेताश्वतर ६/१६) जीवों का प्रकृति-संसर्ग-मोक्ष केवल भगवद्भजन से होता है।

**यह त्रयोदश अध्याय सुन्दर क्षेत्र क्षेत्री विभाग का।**
**जाज्वल्यमान उदाहरण हरिकमल पद अनुराग का।।**

**चिदचिद्विशिष्टाद्वैत व्याख्या की स्वयं अविकार्य ने।**
**राघव कृपा वर भाष्य में श्री रामभद्राचार्य ने।।**

इति श्रीतुलसीपाठाधीश्वरजगदगुरुरामानन्दाचार्य स्वामीरामभद्राचार्या विरचित श्रीराघवकृपाभाष्ये श्रीमद्भगवद्गीतासु त्रयोदशोध्यायः।

श्रीराघवः शन्तनोतु



"श्रीमद्राघवो विजयते"

"श्रीरामानन्दाचार्याय नमः"

# चतुर्दशोऽध्यायः

चतुर्दशाब्दं वनवासकालं निर्वर्त्य चातुर्दशशोणिताक्तम्।
समाव्रजन्तं निजराजधानीं चतुर्दशे तं कलये ससीतम्।।
जयत्यसौ यामुनिनीलकान्तिर्योगेश्वरैरर्चितपादपद्मः।
चातुर्दशघ्नः सचतुर्दशानां तात्पर्यभूतः किल पार्थसूतः।।
संसारसागरं तीर्णो यत्पदप्लवसेवया।
रामानन्दं तमीडेऽहं स्वाचार्यं जगतां गुरुम्।।

अथ सकललोकगुरुर्भगवान् "कारणं गुण सङ्गोऽस्य सदसद्योनि जन्मसु" गीता १३-२० इत्यत्र प्रयुक्तगुणसङ्गशब्दस्य व्याख्यानं चिकीर्षन् के गुणाः तैः कथं पुरुपस्य सङ्गः? इति पार्थप्रश्नं विभावयन् ,यद् वा "क्षेत्रक्षेत्रज्ञ संयोगात् "इत्युक्तं स्पष्टयन्, अथच' "भूतप्रकृतिमोक्षं च" इत्यत्र के वा प्रकृतेर्गुणाः तैर्कथं मोक्षः? इत्येवमादि गभीरं विवक्षन् भगवान् मधुसूदनश्चतुर्दशाध्यायं प्रारभते-"श्री भगवानुवाच"

"परं भूयः प्रवक्ष्यामि ज्ञानानां ज्ञानमुत्तमम् ।
यज्ज्ञात्वा मुनयः सर्वे परां सिद्धिमितो गताः ।।१।।

रा. कृ. भा. — परमुत्तम शब्दाभ्यां ज्ञानं स्तौति, ज्ञानानां परमुत्तम मतिश्रेष्ठं ज्ञानं प्रवक्ष्यामि व्याख्यास्यामि। यज् ज्ञानं ज्ञात्वा सर्वे मुनयः वसिष्ठादयः इतः अस्मात् संसारात् परां सिद्धिं मत्सामीप्यलक्षणां गताः प्राप्तवन्तः। ।। श्रीः ।।

भूयस्तदेव ज्ञानं स्तौति -

"इदं ज्ञानमुपाश्रित्य मम साधर्म्यमागताः ।
सर्गेऽपि नोपजायन्ते प्रलये न व्यथन्ति च ।।२।।

रा. कृ. भा. — इदं मया वक्ष्यमाणं गुणत्रयविभागयोगाख्यज्ञानमुपाश्रित्य समनुश्रित्य, मम भगवतः परमात्मनः कृष्णस्य साधर्म्यं, समानो धर्मोः यस्य स, सधर्मा सधर्मणः भावः साधर्म्यं सादृश्यं ममसदृशवात्सल्यादिकं न तु मम स्वारूप्यं "निरञ्जनं परमं साम्यमुपैति "इति श्रुतेः। आगताः प्राप्ताः सर्गे सृष्टेः प्रारम्भे नोपजायन्ते नैवमद् वियुक्ताः जन्म गृह्णन्ति। प्रलये सृष्टिनाशे न व्यथन्ति नैव मरणलक्षणां व्यथां प्राप्नुवन्ति।

यथा तत्र भगवान् भुशुण्डि:, यथोक्तं श्रीरामचरितमानसे -

इहाँ बसत मोहि सुनु खग ईसा।
बीते कलप सात अरु बीसा।।

मानस ७-११४ -१०

रुपान्तरं - विहङ्गेश श्रृणुष्वेदं अत्रैव वसतो मम।
व्यतीयु: रामगाथायां कल्पा वै सप्तविंशंति:।।

व्यथन्तीति परस्मैपदप्रयोगस्तु अनुदात्तेत्वलक्षणस्यात्मनेपदस्यानित्यत्वात्।। श्री:।।

अथ ज्ञानं वर्णयितुमुपक्रमते-

मम योनिर्महद्ब्रह्म तस्मिन्गर्भं दधाम्यहम्।
संभव: सर्वभूतानां ततो भवति भारत ।।३।।

रा. कृ. भा. — सर्वकारणत्वात् महद्ब्रह्म प्रकृतिरेव मम मत्क्षेत्रभूता योनि: जीवजन्मदात्री तस्मिन् योनिभूते प्रकृतिब्रह्मणि अहं जीवरूपं गर्भं दधामि आधानं करोमि। ततो हिरण्यगर्भात् मच्चिदात्मकबीजात् सर्वभूतानां संभव: उत्पत्तिर्भवति। इह प्रकृतिं माध्यमीं कृत्य निमित्तता, गर्भाधानाच्चोपादानता। यथा तत्र मुण्डकोपनिषदि - "यथोर्णनाभि: सृजते गृह्णते च यथा पृथिव्यामोषधय: सम्भवन्ति। यथा सत: पुरुषात्केशलोमानि तथाऽक्षरात्सम्भवतीह विश्वम्।। मुण्डक १-१-७। अर्थात् यथा स्वस्माद्‌र्णानि रचयति लूता तस्मादुपादानम्, चेतनांशेन रचयति शरीरेण ततो निमित्तकारणम्, तथैवेहापि ब्रह्म जगतो निमित्तमपि उपादानमपि, अतोऽभिन्ननिमित्तोपादानता।। श्री:।।

तदेवोपबृंहयति-

सर्वयोनिषु कौन्तेय मूर्तय: सम्भवन्ति या:।
तासां ब्रह्म महद्योनिरहं बीजप्रद: पिता: ।।४।।

रा. कृ. भा. — हे कौन्तेय कुन्तीनन्दन! सर्वाश्च ता योनय: सर्वयोनय: तासु सर्वयोनिषु देवतिर्यङ्नरादिषु चतुरशीतिलक्षयोनिषु या: मूर्तय: तनव: सम्भवन्ति। तासां महद् ब्रह्म प्रकृतिर्माया योनि: माता, अहंच बीजप्रद: गर्भाधानकर्ता पिता। ।। श्री:।।

आहितस्य गर्भस्य किं प्रमाणं ? के च गुणा: प्रकृत्या प्रसूयन्ते? इत्यत आह -

सत्त्वं रजस्तम इति गुणा: प्रकृतिसंभवा:।
निबध्नन्ति महाबाहो देहे देहिनमव्ययम् ।।५।।

रा. कृ. भा. — महान्तौ बाहू यस्य स महाबाहुस्तत्सम्बुद्धौ हे महाबाहो! तव बाहू महान्तौ वर्तेते। अतस्त्वं केनापि बन्धुं न शक्यसे मा भैषीरिति भगवतस्समाश्वासनम्। सत्त्वंरजस्तमः इतीमे प्रकृतेः मम मायातः सम्भवन्ति उत्पद्यन्ते इति प्रकृतिसंभवाः गुणाः रश्मय इव निजैः बन्धनैः देहमुपश्लिष्यवर्तमानमव्ययमपि देहिनं बध्नन्ति बन्धनयुक्तं कुर्वन्ति। त्वां न भन्त्स्यन्ति, यतो हि त्वं मदाश्रयः। ।। श्रीः।।

तत्र सत्त्वं केन बन्धनेन बध्नाति इत्यत आह-

तत्र सत्त्वं निर्मलत्वात्प्रकाशकमनामयम् ।
सुखसङ्गेन बध्नाति ज्ञानसङ्गेन देहिनम् ।। ६।।

रा. कृ. भा. — तत्र तेषु गुणेषु सत्त्वं निर्मलत्वाद्धेतोः प्रकाशयततीति प्रकाशकं प्रकाशकरं भवति। अथ च न विद्यन्ते आमयाः रोगाः यस्मित् तदनामयं रोगरहितं। तत्सुखस्य सङ्गेन आसक्तिविशेषेण ज्ञाने सङ्गः, ज्ञानसङ्गः तेन ज्ञानसङ्गेन; बध्नाति, हे अनघ! निष्पाये त्वयि मम सङ्गो वर्तते, ततस्त्वां बद्धुं नायं सत्त्वगुणः शक्ष्यति। ।। श्रीः।।

अथ रजोगुणः कथं बध्नातीत्याह—

रजो रागात्मकं विद्धि तृष्णासङ्गसमुद्भवम् ।
तन्निबध्नाति कौन्तेय कर्मसङ्गेन देहिनम् ।। ७।।

रा.कृ.भा.- रजः रजोगुणं रागः संसाररञ्जनमेव आत्मा स्वरुपं यस्य तत् रागात्मकं, अथवा रागः आसक्तिः आत्मनि एषां ते रागात्मानः रागात्मसु कं सुखं यस्मात् तद् रागात्मकम्। तृष्णाच सङ्गश्च तृष्णासङ्गौ ताभ्यां मातापितृभ्यां इव समुद्भवतीति तृष्णासङ्गसमुद्भवं। हेकौन्तेय! तद् रजः कर्मणां सङ्गेन देहिनं बध्नाति। ।। श्रीः।।

प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते।
अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन्मयो भवेत्।।

मु.२/२/४।। श्रीः।।

अथ तमो बन्धनं व्याचष्टे-

तमस्त्वज्ञानजं विद्धि मोहनं सर्वदेहिनाम् ।
प्रमादालस्यनिद्राभिस्तन्निबध्नाति भारत ।। ८।।

रा. कृ. भा. - किन्तु तमः तमोगुणः अज्ञानाज्जायते इति अज्ञानजं, मुह्यन्तेऽनेनेति मोहनं सर्वेषां देहिनां मोहकारणं विद्धि जानीहि। हे भरतवंश प्रसूत। अथवा भायां भक्तौ आदरेण रतः इति भारतः तत्सम्बुद्धौ हे भारत! तत्तमः प्रमादेन प्राप्तकर्तव्यानवधानेन,

आलस्येन, निद्रया च त्रिभिर्बन्धनैः देहिनं बध्नाति। प्रमादश्च आलस्यं च निद्राच प्रमादालस्यनिद्रा ताभिः प्रमादालस्यनिद्राभिः इति विग्रहः। यद्यपि त्वया निद्रा जिता अतएव त्वं गुडाकेशः मत्प्रसादेन प्रमादं मयि रसानुभूत्या आलस्यञ्च जेस्यसि। वस्तुतः त्वया प्रमादः कृतः तमोगुणस् त्वा संमोहयति अतो हेतो प्राणप्रियमपि गाण्डीवं व्यासृजः वाणंमपि विसृज्य सारं चापं (गीता १/४७)। जानासि किमस्ति गाण्डीवं के सन्ति शराः? औपनिषद दृष्ट्या प्रणवः धनुः, वाणः आत्मा, ब्रह्म तस्य लक्ष्यं, तस्य प्रमादं बिना वेधः कर्तव्यः, स त्वया न कृतः तद्यथार्म अथ को गुणः जीवं कस्मिन् संजयति इत्यत् आह-

सत्त्वं सुखे संजयति रजः कर्मणि भारत ।
ज्ञानमावृत्य तु तमः प्रमादे संजयत्युत ।। ९।।

**रा.कृ.भा.** - हे भारत! भायां ज्ञानप्रभायां रतः भारतः तत्सम्वुद्धौ हे भारत! सत्त्वं सत्त्वगुणः सुखे सात्विके संजयति जीवमासक्ति युक्तं करोति। पुनश्च रजः रजोगुणः कर्मणि संजयति। तमः तमोगुणस्तु जीवात्मनः ज्ञानमावृत्य सावरणं विधाय प्रमादे संजयति प्रमादासक्तं करोति, उत निश्चयेन।।। श्रीः।।

ननु को गुणः कदा प्रधानो भवति इत्याह -

रजस्तमश्चाभिभूय सत्त्वं भवति भारत।
रजः सत्त्वं तमश्चैव तमः सत्त्वं रजस्तथा ।। १०।।

**रा.कृ.भा.**- हे भारत! मयि भगवति आसमन्तात् आदरेण च रतः भारतः तत्सम्बोधने हे भारत! रजः रजोगुणं तमः तमोगुणंच अभिभूय मन्दीकृत्य सत्त्वं भवति सत्त्वगुणः प्रबलो भवति। एवमेव रजोगुणः सत्त्वगुणं तमोगणं च पराभूय उत्कटं भवति। तथैव तमोगुणः सत्त्वगुणं रजोगुणं च अभिभूय उत्कटं भवति। ।। श्रीः।।

ननु गणानां प्रवर्धनस्य के के प्रतिभावाः प्रतीयन्ते इत्यत आह त्रिभिः -

सर्वद्वारेषु देहेऽस्मिन्प्रकाश उपजायते।
ज्ञानं यदा तदा विद्याद्विवृद्धं सत्त्वमित्युत।। ११।।

**रा. कृ. मा.** - यदा यस्मिन् काले अस्मिन्देहे शरीरे सर्वेषु नवसु द्वारेषु प्रकाशः अन्तःकरणे ज्ञानं च जायते प्रकटं भवति। तदा सत्त्वं प्रवृद्धं प्रवलम्, इति,उत निश्चयेन विद्यात् जानीयात्। स्थूले प्रकाशः सूक्ष्मेज्ञानं च सत्त्वप्रवृद्धेर्लक्षणम्। ।। श्रीः।।

अथ रजः प्रवृद्धिमाह -

लोभः प्रवृत्तिरारम्भः कर्मणामशमः स्पृहा ।
रजस्येतानि जायन्ते विवृद्धे भारतर्षम ।। १२।।

रा. कृ.भा.- भ भगवान् तस्मिन् रता: भरता: तेषु ऋषभ: श्रेष्ठ: इतिभरतर्षभ: तत्सम्बोधने हे भरतर्षभ! हे भागवत प्रवर ! रजसि प्रवृद्धे रजोगुणे वृद्धिं गते लोभ परधन लिप्सा: प्रवृत्तिः कर्मसु प्रेरणा, आरम्भ: क्रियाया: आरम्भणमशम: शमाभाव: अशान्ति: स्पृहा वस्तुषु स्वत्त्वेच्छा एतानि लक्षणानि जायन्ते, जीवे प्रकटानि भवन्ति। ।। श्रीः।।

अथ तम: प्रवृद्धिलक्षणमाह-

अप्रकाशोऽप्रवृत्तिश्च प्रमादो मोह एव च ।
तमस्येतानि जायन्ते विवृद्धे कुरुनन्दन ।।१३।।

रा.कृ.भा. - कुरुन् नन्दयतीनि कुरुनन्दनः तत्सम्बुद्धौ हे कुरुनन्दन! तमसि तमोगुणे विवृद्धे सति अप्रकाश: प्रकाशाभावमूलकान्धकार: अप्रवृत्तिः कर्माणि कर्तुमनिच्छा प्रेरणाभावो वा। प्रमाद: मोहो मौढ्यमेतानि चत्वारि विलक्षणानि चिह्नानि जायन्ते।।। श्रीः।।

अथ द्वाभ्यां त्रिगुणस्य मरणकालिकमपि भूमिकावैलक्षण्यंमाह-

यदा सत्त्वे प्रवृद्धे तु प्रलयं याति देहभृत् ।
तदोत्तमविदां लोकानमलान्प्रतिपद्यते ।।१४।।

रा.कृ.भा. - यदा यस्मिन्काले सत्त्वे प्रवृद्धे औत्कट्यं गते देहं बिभर्तीति देहभृत् प्रत्यगात्मा प्रलयं याति देहं त्यक्त्वा परमात्मनि लीयते। तदोत्तमं परमात्मानं विदन्ति जानन्ति ते उत्तमविद: अथवोज्झितं उक्षिप्तं वा तमाधकार: येन यस्माद् वा स उत्तम: परमात्मा "अजन्तोऽप्यन्धकार वाची तम शब्द: "सर्वेसान्ता अजन्ता" इति नियमात्। अत एव सूर्योऽपि तमारीरिति कथ्यते। तमुत्तमं परमात्मानं विन्दन्ति लभन्ते इति उत्तमविद: तेषामुत्तमविदां भगवत्सामीप्यभाजां श्री वैष्णवानाममलान् निर्मलान् लोकान् प्रतिपद्यते प्रतिष्ठितो गच्छति। अतोजीवने सात्त्विकताया: एव अभ्यास: कर्तव्य:।

आसुरं कुलमानादरणीयं चित्तमेतदमलीकरणीयम्।
रामधामशरणी करणीयं लीलया भवजलं तरणीयम्।।

अथ रजस्तमसोर्गतिमाह-

रजसि प्रलयं गत्वा कर्मसङ्गिषु जायते ।
तथा प्रलीनस्तमसि मूढयोनिषु जायते ।।१५।।

रा.कृ.भा.- रजसि रजोगुणे प्रवृद्धे प्रलयं शरीरमवसानं गत्वा कर्मसङ्गिषुय अन

सामीप्ये सप्तमी" कर्मासक्तानां समीपे पुत्र भ्रात्रेदि रूपेण जायते। तथा तमसि तमोगुणे प्रवृद्धे प्रलीनः त्यक्त देहः मूढाश्च ता योनयश्च इति मूढयोनयः तासु मूढयोनिषु जायते, सूकरकुक्करादिषु उत्पन्नो भवति। अत्र प्रवृद्धे इति द्विरावर्तनीयं तथा प्रथमे तृतीये च संयोजनीयम्।। श्रीः।।

अथ गुणानां फलमाह -

कर्मणः सुकृतस्याहुः सात्त्विकं निर्मलं फलम् ।
रजसस्तु फलं दुःखमज्ञानं तमसः फलम् ।।१६।।

रा.कृ.भा.— सुकृतस्य सत्त्वगुणोद्रेकेण शोभनतया कृतस्य कर्मणः सात्त्विकं सत्त्वसम्बद्धं निर्मलं विमलं सुखं फलंमाहुः कथयन्ति। रजसः रजोगुणस्य दुःखं प्रतिकूलवेदनीयं, किन्तु तमसः तमोगुणस्याज्ञानं ज्ञानविरोधिभावं फलमाहुः।। श्रीः।।

अथत्रिगुणपरिणाममाह-

सत्त्वात्संजायते ज्ञानं रजसोलोभ एव च ।
प्रमादमोहौ तमसो भवतोऽज्ञानमेव च ।।१६।।

रा.कृ.भा. - सत्त्वात् सत्त्वगुणात् ज्ञानं सेव्यसेवकभावलक्षणं संजायते समुत्पद्यते। रजसः रजोगुणात् लोभः धनसंजिघृक्षा भवति। तमसः तमोगुणात् प्रमादमोहौ विकारविशेषौ भवतः सर्वेषां मूलकारणमज्ञानमेव भवति। नन्विम् मिथोविरुद्धम्, अष्टमे "तमस्त्वज्ञानजं विद्धि" इत्यत्र तमसोऽज्ञानकार्यत्वं पुनश्च सप्तदशे "प्रमादमोहौ तमसोभवतोऽज्ञानमेवच" इत्यत्रमात्रज्ञानकारणत्वमित्येकस्मिन्नेव एकवस्तुनिरुपिते कार्यत्वकारणत्वे कथं घटेत? इति चेन्मैवं। विषयभेदात् विरोध परिहारः। अष्टमे अज्ञानशब्दस्य ज्ञानविरोधि भावार्थकत्वात् प्रकृते तस्यैव सेवकसेव्यभावज्ञानाभावरुपार्थकत्वात् अविद्यारुपाज्ञानतो जन्यं तमः सेवक-सेव्यभावज्ञानाभावरूपाज्ञानजनकंश्च तमः। अथवा समासमहिम्ना विरोध परिहारः। जायते इति जं "अन्येष्वपि दृश्यते" पा. अ. ३/२/१०१ इत्यनेन प्रथमार्थेडः, अज्ञानं जं जातं यस्य यस्माद् वा तत् अज्ञानजमज्ञानजनकमितिभावः, अनेन सर्वं समञ्जसम्।। श्रीः।।

अथ त्रिगुणगतिवैलक्षण्यमाह -

ऊर्ध्वं गच्छन्ति सत्त्वस्था मध्ये तिष्ठन्ति राजसाः ।
जघन्यगुणवृत्तिस्था अधोगच्छन्ति तामसाः ।।१८।।

रा.कृ.भा.- सत्वेतिष्ठन्तीति— सत्त्वस्था सात्त्विकाः उर्ध्वं मल्लोकं साकेताभिन्नं गोलोकं गच्छन्ति। राजसाः रजोगुणावच्छिन्नाः मध्ये तिष्ठन्ति मर्त्यलोके तिष्ठन्ति। जघन्यो गुणः जघन्यगुणः तमोगुणः जघन्यगुणस्य वृत्तयः जघन्यगुणवृत्तयः तासु तिष्ठन्तीति जघन्यगुणवृत्तिस्थाः तामसाः तमोगुणावच्छिन्नाः अघो गच्छन्ति नरकं यान्ति। यद्वा -

देवाः भवन्ति सत्त्वस्था मनुष्या राजसास्तथा ।
तमोगुणस्था तिर्यञ्च इति व्याख्या विशेषत ।।

अथ त्रिगुणस्यैव कर्तृत्वं व्यवस्थापयति-

नान्यं गुणेभ्यः कर्तारं यदा द्रष्टानुपश्यति ।
गुणेभ्यश्च परं वेत्ति मद्भावं सोऽधिगच्छति ।। १९।।

रा.कृ.भा. — यदा यस्मिन् समये द्रष्टा साधकः गुणेभ्यः सत्त्वरजस्तमोभ्योऽन्य मतिरिक्तं कर्तारं न पश्यति तानेव कर्तृत्वेन व्यवस्यति। आत्मानं च गुणेभ्यः परं वेत्ति, गुणेपु न बदरयते। स एव मद्भावं मयि भगवति दास्यभावमधिगच्छति अधिकृतं प्राप्नोति।

विपयमुपसंहरति -

गुणानेतानतीत्य त्रीन्देही देहसमुद्भवान् ।
जन्ममृत्युजरादुःखैर्विमुक्तोऽमृतमश्नुते ।। २०।।

रा.कृ.भा.- देही जीवात्मा देहे समुदभवान् देहसमुद्भवान् वा एतान् त्रीनपि गुणान् सत्त्वरजस्तमो नाम्नः अतीत्यातिलङ्घ्य, जननमरणजराणां दुःखैः प्रतिकूलवेदनीयैर्मुक्तो अमृतं मद्भजनामृतश्नुते भुङ्क्ते।। श्रीः।।

अथार्जुनः पृच्छति गुणानामतीतत्त्वविपये त्रीन् प्रश्नान्-

"अर्जुन उवाच"

कैर्लिङ्गैस्त्रीन्गुणानेतानतीतो भवति प्रभो ।
किमाचारः कथं चैतांस्त्रीन्गुणानतिवर्तते ।। २१।।

रा.कृ.भा. - अर्जुनः भगवन्तं पप्रच्छः। हे प्रभो! कैर्लिङ्गैश्चिह्नैरुपलक्षितः इमान् त्रीन् गुणान्नतीतो भवति अतिक्रामति/ के आचारा यस्मिन् स किमाचारः कैराचारैरुपेतः मानवः एतान् त्रीन् गुणान् केन प्रकारेणातिवर्तते अतिलङ्घते।। श्रीः।।

अथ भगवान् पार्थप्रश्नान् उत्तरयितुमुपचक्रमे -

"श्री भगवानुवाच"

प्रकाशं च प्रवृत्तिं च मोहमेव च पाण्डव ।
न द्वेष्टि संप्रवृत्तानि न निवृत्तानि काङ्क्षति ।। २२।।

रा.कृ.भा. - पूर्वं लिङ्गान्याह— गुणातीतानां गुणातीतः प्रकाशं सत्त्वगुपरिणामं प्रवृत्तिं रजोगुणफलां मोहं तमोगुणोद्भवं इमानि संप्रवृत्तानि, उद्भूतानि न द्वेष्टि न व्यरुणद्धि निवृत्तानि दूरं गतानि न काङ्क्षति नाभिलषति।।श्रीः।।

अथ गुणातीतानामाचारमाह त्रिभिः -

उदासीनवदासीनो गुणैर्यो न विचाल्यते ।
गुणा वर्तन्त इत्येव योऽवतिष्ठति नेङ्गते ।।
समदुःखसुखः स्वस्थः समलोष्टाश्मकाञ्चनः ।
तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः ।।
मानापमानयोस्तुल्यस्तुल्यो मित्रारिपक्षयोः ।
सर्वारम्भपरित्यागी गुणातीतः स उच्यते ।। २३-२४-२५।।

रा.कृ.भा. - यः उदासीनवत् तटस्थः इव आसीनः, यश्च गुणैस्त्रिभिर्न विचाल्यते, यश्च गुणाः गुणेषु स्वयमेव वर्तन्ते इति मन्वानोऽवतिष्ठति। नेङ्गते कर्तृत्वाय न कम्पते, न वा अनवस्थितो भवति। एवं समे तुल्ये दुःखसुखे यस्य सः समदुःखसुखः, स्वस्मिन् परमेश्वरे तिष्ठति इति स्वस्थः, लोष्टं मृत्पिण्डम्, अश्मा पाषाणः काञ्चनं स्वर्णं समानि लोष्टाश्मकाञ्चनानि यस्य तथा भूतः लोष्टे न वा निरादरः, पाषाणे न वा उपेक्षा, काञ्चने न वा अपेक्षा, यस्य तथा भूतः। प्रियः प्रेमभाजनमप्रियो द्वेषभाजनं तौ तुल्यौ समौ प्रियाप्रियौ यस्य स तुल्याप्रियाप्रियः धीरः धैर्यवान्, निन्दा विगर्हा, आत्मनः संस्तुति प्रशंसा तुल्ये निन्दात्मसंस्तुती यस्य स तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः। मानापमानयोस् तुल्यः हर्षविषादरहितः, मित्रंचारिश्च मित्रारी, पक्षश्च पक्षौ "अभ्यर्हितत्वात् मित्रशब्दस्य पूर्वप्रयोगः। मित्रार्योः पक्षौ मित्रारिपक्षौ तयोः मित्रारिपक्षयोः मित्रशत्रुपक्षयोस् तुल्यः, सर्वारम्भान् कर्मफलानि परित्यजति तच्छीलः सर्वारम्भपरित्यागी, स एव गुणातीतः अतिक्रान्त गुणो भवति इत्येवमुच्यते कथ्यते।। श्रीः।।

अथ तृतीयप्रश्नमुत्तरयति-

मां च योऽव्यभिचारेण भक्तियोगेन सेवते ।
स गुणान्समतीत्यैतान् ब्रह्मभूयाय कल्पते ।। २६।।

रा.कृ.भा. - यः मामव्यभिचारेणान्यदेवताश्रयणरूपव्यभिचारशून्येन भक्तियोगेन परमप्रेमलक्षणेन द्वादशाध्याय प्रोक्तेन मां सेवते परिचरति स एव इमान् त्रीनपि गुणान् सम्यक् अतीत्यातिक्रम्य ब्रह्मभूयाय भवनं भूयं ब्रह्मणि भूयं ब्रह्मभूयं तस्मै ब्रह्मभूयाय कल्पते योग्यो भवति।। श्रीः।।

अध्यायमुपसंहरन् निजैश्वर्यं प्रकटयति -

ब्रह्मणो हि प्रतिष्ठाहममृतस्याव्ययस्य च।
शाश्वतस्य च धर्मस्य सुखस्यैकान्तिकस्य च ।।२६।।

रा.कृ.भा. - हि यतो हि ब्रह्मणो वेदस्य, प्रकृतेअहं प्रतिष्ठा अमृतस्य अव्ययस्य अविनाशिनः शाश्वतस्य सनातनस्य धर्मस्य, ऐकान्तिकस्य ध्वंसवर्जितस्य सुखस्य भजनानन्दस्य अहंकृष्णः प्रतिष्ठा निवासस्थानम्।

चतुर्दशोयमध्यायः श्री गीतासु यथामति।
श्री राघवकृपाभाष्ये व्याख्यातः प्रीतये हरेः।।

इति श्रीचित्रकूट तुलसीपीठाधीश्वर जगद्गुरु रामानन्दाचार्य श्री रामभद्राचार्यप्रणीते श्री राघवकृपाभाष्ये श्रीमद्भगवद्गीतासु चतुर्दशोऽध्यायः।।



"श्रीमद्राघवो विजयते"
"श्री रामानन्दाचार्याय नमः"

# चतुर्दशोऽध्यायः

## मंगलाचरणं

चतुर्दशाब्दं वनवासकालं
निर्वर्त्य चातुर्दशशोणिताक्तम् ।
समाव्रजन्तं निजराजधानिं
चतुर्दशे तं कलये ससीतम् ।। १ ।।

अर्थ—चतुर्दशवर्षीय वनवास काल को बिताकर अपनी राजधानी श्री अयोध्याको लौटते हुए, राक्षसों के रक्त से लथपथ और पुष्पकयान पर श्री सीता जी सहित विराजमान, पर ब्रह्म श्री राम को श्री गीता जी के चौदहवें अध्याय के श्री राघवकृपा भाष्य प्रणयन के समय अपने चौदहवें अन्तःकरण चित्त में स्मरण करता हूँ ।

जयत्यसौ यामुननीलकान्ति-
र्योगेश्वरैरर्चितपादपद्मः ।
चातुर्दशघ्नः स चतुर्दशानां
तात्पर्यभूतः किल पार्थसूतः ।। २ ।।

अर्थ—यमुना जल के समान शीर कान्ति वाले तथा योगेश्वरों द्वारा जिनके श्री चरण कमल की पूजा की गयी है ऐसे राक्षसों, का वध करने वाले तथा चौदह विद्याओं अर्थात् शिक्षा, कल्प, निरुक्त, ज्योतिष, छन्द, व्याकरण, ऋग, यजुः, साम, अथर्व, पुराण मीमांसा धर्मशास्त्र एवं न्याय के परमतात्पर्य भूत पार्थसारथि उन भगवान् श्री कृष्ण की जय हो, जय हो ।

संसारसागरः तीर्णो यत्पदप्लवसेवया ।
रामानन्दं तमीडेऽहं स्वाचार्यं जगतां गुरुम् ।। ३ ।।

अर्थ—जिनके चरणरूप जहाज का आश्रय लेकर मैं संसार सागर से पार हो गया उन्ही अपने आचार्य जगदगुरु श्री मदाद्यरामानन्दाचार्य जी की मैं स्तुति करता हूँ।

संगति—अब सकललोकगुरु भगवान् श्रीकृष्ण तेरहवें अध्यायमें कहे हुए 'कारणं गुणसङ्गोऽस्य' गीता १३-२२ में प्रयुक्त गुण पद के प्रयोग, 'गुणों में पुरुष का सङ्ग कैसे होता है, ये गुण कितने हैं ? इस प्रकार अर्जुन की जिज्ञासा समझकर गुणत्रय का विभाग करते हुए चतुर्दश अध्यायका प्रारम्भ कर रहे हैं। अथवा तेरहवें अध्यायके अन्त में प्रयुक्त 'भूतप्रकृतिमोक्ष'' शब्द का व्याख्यान करने के लिए प्रकृति के गुण उनके स्वभाव तथा उनके बन्धन के प्रकारों का विश्लेषण करने के लिए परमकारुणिकभगवान् स्वयं चतुर्दश अध्यायका प्रारम्भ करते हैं—

श्री भगवानुवाच

परं भूयः प्रवक्ष्यामि ज्ञानानां ज्ञानमुत्तमम्।
यज्ज्ञात्वा मुनयः सर्वे परां सिद्धिमितो गताः ।। १४/१

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! फिर मैं ज्ञानों में भी परम उत्तम ज्ञानका व्याख्यान करूँगा। जिसको जानकर वसिष्ठ आदि सभी मुनिगण इस संसारसे मुक्त होकर मेरी समीप्य मुक्तिरूप परम सिद्धि को प्राप्त हो गये।

व्याख्या—'भूयः' अर्थात् पहले कहे हुए गूढ़ विषयों को स्पष्ट करने के लिये। यह सामान्य ज्ञान नहीं है क्योंकि गुणोंसे अतीत होना ही ज्ञानी की परम उपलब्धि है। प्रथम श्लोक में प्रयुक्त परम और उत्तम शब्द ज्ञान के ही विशेषण है।

संगति—फिर भगवान् उसी ज्ञान की प्रशंसा कर रहे हैं—

इदं ज्ञानमुपाश्रित्य मम साधर्म्यमागताः।
सर्गेऽपि नोपजायन्ते प्रलये न व्यथन्ति च ।। १४/२

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! मेरे द्वारा कहे जाने वाले गुणत्रयविभाग योग नामक इस ज्ञानका आश्रय लेकर मेरे सादृश्यको प्राप्त हुए साधक सृष्टि के प्रारम्भ में न तो मुझसे पृथक् जन्म लेते हैं और न ही प्रलय आने पर मरण के भय से व्यथित होते हैं।

व्याख्या—'मम्' साधर्म्यं समानो धर्मः यस्य स सधर्मा सधर्मणः भावः साधर्म्यम्' जिसका समान धर्म होता है उसे सधर्मा कहते हैं, सधर्मा के भावको ही साधर्म्य कहा जाता है। भगवान् कहते हैं कि- जीव इस ज्ञानका आश्रय करके मेरे कुछ धर्मों को प्राप्त कर लेता है, अर्थात् जैसे मैं सृष्टि और प्रलयसे नहीं डरता, उसी प्रकार गुणत्रयविभाग को जानने वाला ज्ञानी भी नहीं डरता। जैसे मानसमें भुशुण्डी जी स्वयं कहते हैं—

**इहां बसत मोहि सुनु खग ईशा।**
**बीते कलप सात अरू बीसा ।।**मानस ७-११४-१०

'न उपजायन्ते' उनका मुझसे पृथक् रहकर जन्म नहीं होता, जैसे प्रह्लादजी का। वे प्रलय के आनेपर व्यथित नहीं होते, जैसे वृत्रासुर मरते समय भी व्यथित नहीं हुआ— 'मृत्युं वरं विजयान् मन्यमानः' ।

**संगति**—अब ज्ञानके वर्णनका उपक्रम करते हैं—

**मम योनिर्महद्ब्रह्म तस्मिन्गर्भं दधाम्यहम्।**
**सम्भवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत।।** १४/३

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे भरतवंशी अर्जुन ! महद् ब्रह्मनामक प्रकृति मेरी क्षेत्रभूत जीवोंकी जन्मदात्री है। उसीमें मैं जीवरूप गर्भका आधान करता हूँ, उसीसे सम्पूर्ण भूत प्राणियों का जन्म होता है। अर्थात् जैसे पति द्वारा पत्नीमें गर्भाधान की प्रक्रिया से बालक का जन्म होता है, उसी प्रकार यह माया प्रकृति मेरी ही प्रकृति है इसीमें जीवरूप चिदचिदात्मक जगत्का मैं गर्भाधान करता हूँ।

**व्याख्या**—यहाँ योनि शब्द कारण के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है, यद्यपि भगवान् का निमित्त कारण होना स्पष्ट है, पर परम्परया वे जगत्के उपादान कारण भी हैं। इसीलिये वेदान्त दर्शन में भगवान् को अभिन्ननिमित्तोपादानकारण माना गया है। इसमें मुण्डकश्रुति प्रमाण है—"यथोर्णनाभिः सृजते गृह्णते च यथा पृथिव्यामोषधयः सम्भवन्ति। यथा सतः पुरुषात्केशलोमानि तथा ऽक्षरात्सम्भवतीह विश्वम्।" मुण्डक १-१-७

अर्थात् जिस प्रकार मकड़ी स्वयं जाले बनाती है, और अपनेमें ही समेट लेती है और जिस प्रकार औषधियाँ पृथ्वी में उत्पन्न होती है, तथा जिसप्रकरा पुरुषसे नख लोमादि उत्पन्न होते हैं। उसी प्रकरा अक्षर ब्रह्म से सारा संसार उत्पन्न होता है। इस उदाहरण से ब्रह्म अभिन्ननिमित्तोपादानकारण सिद्ध हुआ।

**संगति**—अब भगवान् इसी रहस्यको उपबृंहित कर रहे हैं—

**सर्वयोनिषु कौन्तेय मूर्तयः सम्भवन्ति याः।**
**तासां ब्रह्म महद्योनिरहं बीजप्रदः पिता ।।** १४/४

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! सभी चौरासी लाख योनियोंमें जो भी शरीर उत्पन्न होते हैं, उनकी 'महद् ब्रह्म' अर्थात् माया माता और मैं बीजप्रदाता पिता हूँ। क्योंकि माया मुझसे अभिन्न है इसीलिये इस जगत् की माँ और पिता मैं ही हूँ। "पिताहमस्य जगतो माता धाता पितामहः" गीता ९-१७

"त्वमेव माता च पिता त्वमेव" पाण्डव गीता २८ ।

व्याख्या—सर्वयोनिषु योनियाँ चौरासी लाख होती है और खानियाँ चार अण्डज स्वेदज, जरायुज, उद्भिज्ज ।

संगति—आहित गर्भका क्या प्रमाण है, और कौन से गुण प्रकृति द्वारा उत्पन्न किये जाते हैं ? अर्जुन की इस जिज्ञासा पर भगवान् कहते हैं—

सत्वं रजस्तम इति गुणाः प्रकृतिसम्भवाः ।
निबध्नन्ति महाबाहो देहे देहिनमव्ययम् ।। १४/५

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! हे महाबाहो ! सत्त्व रजस् , तमस् ये प्रकृति से उत्पन्न तीनों गुण देह में वर्तमान इस अविनाशी जीवात्माको बाँध लेते हैं ।

व्याख्या—हम कह चुके हैं कि प्रकृति माया का ही पर्यायवाची नाम है । इसका प्रमाण गीताजीका समान शब्द व्यवहार ही है, जैसे सातवे अध्याय में "दैवी ह्येषा गुणमयी मम माया दुरत्यया" गीता ७-१४ ठीक उसी भाँति गीता १४-५ में "गुणा प्रकृतिसम्भवा" कहा गया । "अव्ययं" तात्पर्य यह है कि ये गुण जीवात्माको बाँध लेते हैं पर मार नहीं सकते । "महाबाहो" तुम्हारी भुजायें महान् हैं, उनसे तुमने मेरे चरणका आश्रय लिया है, इसीलिये ये तुम्हें नहीं बाँध सकेंगे ।

संगति—सत्त्वगुण किस बन्धन से बांधता है ? इस पर कहते हैं—

तत्र सत्त्वं निर्मलत्वात्प्रकाशकमनामयम् ।
सुखसङ्गेन बध्नाति ज्ञानसङ्गेन च.नघ ।। १४/६

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ—हे अर्जुन ! इन तीनों गुणों में सत्त्वगुण निर्मल होने के कारण प्रकाशक और अनामय अर्थात् रोगों से रहित होता है । हे निष्पाप ! यह सुख की आसक्ति से और ज्ञान की आसक्ति से इस जीवात्मा को बाँधता है ।

व्याख्या—सत्त्वगुण में व्यक्ति को सुख और ज्ञान में आसक्ति हो जाती है । अतः वह भगवान् के प्रति अनासक्त हो जाता है । इसीलिए इन दो बन्धनों से सत्त्वगुण जीवात्मा को बाँधता है ।

संगति—रजोगुण जीवको किस प्रकार बाँधता है ? इस पर भगवान् कहते हैं—

रजो रागात्मकं विद्धि तृष्णासङ्गसमुद्भवम् ।
तन्निबध्नाति कौन्तेय कर्मसङ्गेन देहिनम् ।। १४/७

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! रजोगुण का संसार के प्रति राग ही आत्मा अर्थात् स्वरूप है। अर्थात् संसार के प्रति रागभाव ही रजोगुण का स्वरूप समझो। अथवा जिनके मन में संसार के प्रति राग है उन्हीं को सुख देने वाला रजोगुण है, ऐसा समझो। यह तृष्णा और आसक्ति से उत्पन्न होता है। वह रजोगुण कर्म में आसक्ति के वंधन से जीव को बाँधता है।

**व्याख्या**—संसार के प्रति राग ही रजोगुण है। जैसे कोई व्यक्ति माता पिता के द्वारा उत्पन्न किया जाता है उसी प्रकार तृष्णा रजोगुण की मां है और संग इसका पिता। यह इतना प्रवल है कि अपने पिता संग को रस्सी बना लेता है और कर्मों के संग रूप वंधन से यहा अणुभूत जीवात्मा को ही बांध लेता है।

**संगति**—अब भगवान् तमोगुण के बन्धन की व्याख्या करते हैं।

**तमस्त्वज्ञानजं विद्धि मोहनं सर्वदेहिनाम्।**
**प्रमादालस्यनिद्राभिस्तन्निबध्नाति भारत।। १४/८**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—मेरी भक्ति में सादर लगे हुए हे भरतवंशी अर्जुन ! तमो गुण को तो अज्ञान से उत्पन्न और सभी जीवात्माओं के मोह का कारण समझो। वह प्रामाद आलस्य और निद्रा द्वारा जीवात्मा को बांध लेता है।

**व्याख्या**—तमोगुण का पिता अज्ञान है। और जीवात्मा का मोहक यही है। यह प्रमाद आलस्य और निद्रा इन तीन डोरियों से जीवात्मा को बाँधता है। तुम निद्रा को जीत चुके हो अतः तुम्हें गुडाकेश कहा जाता है। इसकी एक रस्सी सुगमता से तुमने तोड़ डाली है और अब तुम्हें मेरा प्रसाद मिल रहा है। इसलिए प्रमाद भी समाप्त हो जायेगा। मुझमें तुमको रस की अनुभूति हो रही है। अब आलस्य भी चला जायेगा। इस प्रकार तीनों गुण छः वन्धनों से जीव को बाँधते हैं।

**संगति**—कौन गुण जीव को कहाँ आसक्त करता है, इसपर भगवान् कहते हैं-

**सत्त्वं सुखे संजयति रजः कर्मणि भारत।**
**ज्ञानमावृत्य तु तमः प्रमादे संजयत्युत।। १४/९**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—मेरी ज्ञानप्रभा में सादर निरत हे भारत अर्जुन ! सत्व गुण जीव को सुख में आसक्त करता है, रजो गुण जीव को कर्म में लगाता है और तमोगुण जीव के ज्ञान को ढँककर उसे निश्चय ही प्रमाद में आसक्त कर देता है।

**व्याख्या**—संज् धातु आसक्ति के अर्थ में है। शुद्ध रूप सज्जते सज्जेते सज्जन्ते और ण्यन्त में संजयति, संजयतः संजयन्ति इस प्रकार रूप चलता है। रजोगुम कर्म में

आसक्त करता है। पर सबसे भयंकर है तमोगुण जो जीवको प्रमोद में आसक्त करता है। तुमको भी इसने प्रमाद में आसक्त किया, इसीलिए तो तुमने प्राणों से प्रिय गाण्डीव को फेंक दिया। और बाणों को भी फेंक दिये। तुम प्रमाद कर गये गाण्डीव प्रणव है, बाण आत्मा, ब्रह्म लक्ष्य है। अप्रमत्त होकर लक्ष्य भेदन करना चाहिए जैसे—

**प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते।**
**अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन्मयो भवेत्॥ मु०२/२/४**

**संगति**—कौन गुण कब प्रधान होता है? अर्जुन की इस जिज्ञासा पर भगवान् कहते हैं।

**रजस्तमश्चाभिभूय सत्त्वं भवति भारत।**
**रजः सत्त्वं तमश्चैव तमः सत्त्वं रजस्तथा॥ १४/१०**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—मुझ परमात्मा में आदर पूर्वक लगे हुए हे भारत अर्जुन! रजोगुण और तमोगुण को दबा कर सत्त्वगुण प्रबल होता है। सत्त्वगुण और तमोगुण को दबाकर रजोगुण प्रबल होता है, उसी प्रकार सत्त्वगुण और रजोगुण को दबाकर तमोगुण प्रबल होता है।

**व्याख्या**—भवति का अर्थ है प्रबलो भवति। तात्पर्य यह है कि प्रत्येक के शरीर में रहते तीनों हैं पर एक काल में एक ही प्रधान होता है और दो अप्रधान हो जाते हैं।

**संगति**—गुणों की वृद्धि में कौन कौन से प्रतिभाव होते हैं, इस तथ्य को भगवान् तीन श्लोकों से कह रहे हैं—

**सर्वद्वारेषु देहेऽस्मिन् प्रकाश उपजायते।**
**ज्ञानं यदा तदा विद्याद्विवृद्धं सत्त्वमित्युत॥ १४/११**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन! जिस समय इस शरीर में नेत्रआदि सम्पूर्ण द्वारों में प्रकाश उत्पन्न हो और ज्ञान की ज्योति जगमगा उठे उस समय निश्चय पूर्णक सत्व गुणको बढ़ा हुआ समझ लेना चाहिए।

**व्याख्या**—इस श्लोक में दो प्रतिभावों की चर्चा की गयी। जब बाहर प्रकाश और भीतर ज्ञान हो तब सत्त्वगुण का बढ़ना समझना चाहिए। अर्थात् उसका स्थूल प्रभाव है प्रकाश और सूक्ष्म प्रभाव है ज्ञान।

**संगति**—अब रजोगुण की प्रवृद्धि का वर्णन करते हैं।

**लोभः प्रवृत्तिरारम्भः कर्मणामशमः स्पृहा।**
**रजस्येतानि जायन्ते विवृद्धे भरतर्षभ ।। १४/१२**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे मुझमें निरत वैष्णवों में श्रेष्ठ भागवत प्रवर अर्जुन ! रजोगुण के विवृद्ध अर्थात् उत्कट हो जाने पर दूसरे के धन की लिप्सा, कर्म की प्रेरणा, क्रियाओं का आरम्भ, अशान्ति तथा अनुकूल वस्तुओं को पाने का इच्छा भाव जीव में प्रकट हो जाते हैं।

**व्याख्या**—कर्मणा का अन्वय प्रवृत्ति तथा आरम्भ इन दोनों शब्दों के साथ होगा। अर्थात् रजोगुण से ही व्यक्ति कर्म करने के लिए प्रेरित होता है और क्रिया का आरम्भ भी कर लेता है।

**संगति**—अब तमोगुण की उत्कटता का लक्षण कह रहे हैं—

**अप्रकाशोऽप्रवृतिश्च प्रमादो मोह एव च।**
**तमस्येतानि जायन्ते विवृद्धे कुरुनन्दन ।। १४/१३**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे कौरवों को आनन्दित करनेवाले अर्जुन ! तमोगुण के उत्कट होने पर प्रकाश का अभाव, कर्म की अनिच्छा अथवा प्रेरणा शून्यता, प्रमाद और मोह ये चार चिन्ह जीव में प्रकट हो जाते हैं।

**व्याख्या**—कुरुनन्दन सम्बोधन बड़ी कूटनीति के साथ किया गया है। भगवान् कहते हैं कि तुम्हारे युद्ध न करने से कौरव प्रसन्न हो रहे हैं और पाण्डव दुःखी। कुरून् नन्दयति इति कुरुनन्दनः। तमोगुण के आने पर सामने अँधेरा हो जाता है। कर्म करने का मन नहीं होता। प्रमाद और मोह ये चारों चिन्ह उपस्थित होते हैं। संयोग से तुममें चारो आ गये हैं। अंधकार, कर्म की अप्रवृत्ति गाण्डीव त्याग से सिद्ध हो जाती हैं और मेरी बात पर न ध्यान देना किंकर्त्तव्यविमूढ होना इन सभी लक्षणों के आधार पर तुममें तमोगुण बढ़ा हुआ सिद्ध हो रहा है। शीघ्रता करो। इसको दबा दो।

**संगति**—अब भगवान् दो श्लोकों से त्रिगुण की मरण कालिक भूमिका का वर्णन करते हैं।

**यदा सत्वे प्रवृद्धे तु प्रलयं याति देहभृत्।**
**तदोत्तमविदां लोकानमलान् प्रतिपद्यते।। १४/१४**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जिस समय सत्त्वगुण के उत्कट होने पर शरीरधारी अपने शरीर का त्याग करता है, तब वह उत्तम पुरुषों में श्रेष्ठ अथवा अन्धकारनाशक श्रीवैष्णवों के निर्मल लोकों को प्रतिष्ठापूर्वक प्राप्त कर लेता है।

**व्याख्या**—सत्त्वगुण के उत्कट होने पर साधक उत्तम विदों के लोकों को प्राप्त करता है। अर्थात् उत्तम परमात्मा को कहते हैं "उत्क्षिप्तं तमः उज्झितं तमः येन सः उत्तमः परमात्मा स्वयं अविद्या से दूर हैं और उन्होंने भक्तों के तम को दूर किया है। उन उत्तम परमात्मा को प्राप्त करने वाले अथवा जानने वाले उत्तमविद् हैं। 'उत्तमं विदन्ति विन्दन्ति वा' इति उत्तमविदः तेषाम् उत्तमविदाम्। लोकान् शब्द में आदरार्थक बहुवचन है। इसलिए जीवनपर्यन्त सात्त्विकता का अभ्यास करना चाहिए।

आसुरं कुलमनादरणीयं चित्तमेतदमलीकरणीयम्।
रामधामशरणीकरणीयं लीलया भवजलं तरणीयम् ।।

**संगति**—अब भगवान् रजस् और तमस् में प्रलीन हुए जीव की गति कह रहे हैं।

**रजसि प्रलयं गत्वा कर्मसङ्गिषु जायते।**
**तथा प्रलीनस्तमसि मूढयोनिषु जायते ।। १४/१५**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन! रजोगुण के प्रवृद्ध होने पर शरीर छोड़कर व्यक्ति कर्मासक्त लोगों के समीप उनका भ्राता, पुत्र आदि बनकर जन्म लता है और तमोगुण प्रवृद्ध होने पर मरा हुआ प्राणी मूढ़ योनि, सूकर कूकर आदि योनियों में जन्म लेता है।

**व्याख्या**—यहाँ प्रथम और तृतीय चरण में 'प्रवृद्धे' शब्द की अनावृत्ति समझनी चाहिए। 'कर्म सङ्गिषु' शब्द की सप्तमी सामीप्य में हैं। अर्थात् उत्कट रजोगुणी कर्म आसक्त लोगों के यहाँ भ्राता, पुत्र आदि सम्बन्धियों के रूप में जन्म लेता है।

**संगति**—अब भगवान् गुणों का फल कह रहे हैं—

**कर्मणः सुकृतस्याहुः सात्त्विकं निर्मलं फलम्।**
**रजसस्तु फलं दुःखमज्ञानं तमसः फलम् ।। १४/१६**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ**—हे अर्जुन! सुकृत अर्थात् सत्त्वगुण के उद्रेक में शोभनरूप से किये हुए कर्म का विद्वान् लोग सात्त्विक और निर्मल सुख ही फल कहते हैं। रजोगुण का फल दुःख और तमोगुण का अज्ञान ही फल कहते हैं।

**व्याख्या**—तृतीय और चतुर्थ चरण में दुःख और अज्ञान को रजोगुण तथा तमोगुण का फल कहा गया है। इसलिए सात्त्विक कर्म का भी कोई फल होना चाहिए। अतः सात्त्विक फल के अनुरोध से यहाँ सुख शब्द का अध्याहार कर लेना चाहिए। सात्त्विक सुख की परिभाषा गीता १८/३७ में इस प्रकार की गयी है—

**व्याख्या-** सात्विक सुख का प्रारम्भ साधना के कारण क्लेशमय होता है, परन्तु परिणाम मधुर होता है ॥ श्री ॥

**संगति-** अब भगवान राजस सुख का निरूपण करते हैं-

**विषयेन्द्रियसंयोगाद्यत्तदग्रेऽमृतोपमम् ।**
**परिणामे विषमिव तत्सुखं राजसंस्मृतम् ।। १८/३८**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जो विषयों से इन्द्रियों के संयोग से उत्पन्न होता हे तथा प्रारम्भ में अमृत के समान तथा परिणाम कालकूट के समान होता है, वही सुख राजस कहा गया है ।

**व्याख्या**—जिसका प्रारम्भ आनन्ददायक तथा परिणाम कष्टदायक होता है वह राजस सुख मेरे द्वारा कहा गया है ।

**संगति**—अब भगवान तामस सुख की व्याख्या करते हैं—

**यदग्रे चानुबन्धे च सुखं मोहनमात्मनः ।**
**निद्रालस्यप्रमादोत्थं तत्तामसमुदाहृतम् ।। १८/३९**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! जो प्रारम्भ तथा परिणाम में मन को मोहित करने वाला होता है अथवा जीवात्मा को ही मोहित कर लेता है, वही निद्रा, आलस्य और प्रमाद से उत्पन्न सुख तामस कहा गया है ।

**व्याख्या**—परिणाम को अनुबन्ध कहते हैं । तामस सुख प्रारम्भ से लेकर अन्त तक जीवात्मा को मोहित किये रहता है । इसलिए जीवात्मा अपने स्वरूप को भूला रहता है । अर्जुन इस प्रकार तुममे सात्विक ज्ञान, सात्विक कर्म, सात्विक कर्तृभाव, सात्विक बुद्धि, सात्विक धृति और सात्विक सुख भी है । श्री ।

**संगति**—अब भगवान विषय का उपसंहार कर रहे हैं—

**न तद स्ति पृथिव्यां वा दिवि देवेषु वा पुनः ।**
**सत्त्वं प्रकृतजैर्मुक्तं यदेभिः स्यात्त्रिभिर्गुणैः ।। १८/४०**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! इस पृथ्वी में, स्वर्ग में, और अंतरिक्ष म, देवताओं में, मनुष्यों में और पशु आदि योनियों में ऐसा कोई प्राणी है ही नहीं, जो मेरे द्वारा कहे हुए इन तीनों गुणों से मुक्त हो चुका हो ।

**व्याख्या**—मुक्त तो वही होता है जो मुझमें होता है । और मुझमें वही होता है, जो मुझे भजता है ॥ श्री ॥

**संगति**—अब भगवान शास्त्रार्थ का उपसंहार करते हुए चातुर्य वर्ण की समीक्षा कर रहे हैं—

**ब्राह्मणक्षत्रियविशां . शूद्राणां च परंतप।**
**कर्माणि प्रविभक्तानि स्वभावप्रभावैर्गुणैः ।। १८/४१**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ**— हे शत्रुनाशक अर्जुन ! ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रों के कर्म उनके स्वभाव से उत्पन्न गुणों से ही विभक्त कर दिये गये हैं ।

**व्याख्या** — यहाँ 'विश' शब्द वैश्य वाचक है । ब्राह्मण क्षत्रिय 'विश' शब्द का द्वन्द्व समास हुआ है, जो लोग यह कहते है कि शूद्र वर्ण बाह्य है, इसलिए उसको पृथक् रखा गया । वास्तव में यह कहने वाले न तो शास्त्र के हितैषी है और न ही हिन्दू धर्म के और नही राष्ट्र तथा समाज के । यदि शूद्र शब्द को जोड़कर समास किया जाता तो पाद पूर्ति न होती । सबसे बड़ा दुर्भाग्य यह है कि हिन्दू धर्म की आज तक उत्तरदायित्वपूर्ण व्याख्या नही की गयी । 'शुचाद्राति इति शूद्रः' अर्थात् जो चिन्ता से दु:खी हो वह शूद्र है । इस प्रकार व्याख्या ब्रह्मसूत्र में जनश्रुति प्रकरण विशेष के लिए कही गयी है । वह व्युत्पत्ति व्याकरण के नियमानुकूल भी नही है । इसलिए शूद्र शब्द की दूसरी व्याख्या होगी । शु उ द्र 'शू' का अर्थ ब्रह्म होता है, इसीलिए श्री शुक उवाच इस शब्द में 'शु' शब्द का ब्रह्म ही अर्थ किया गया है । शुं परब्रह्म कायति इति शुक। अर्थात् जो परब्रह्मभगवान को ही गाता है उसे शुक कहते है । ठीक इसी प्रकार शु: उ निश्चयेन द्रवति यस्मिन् इति शूद्रः । अर्थात् भगवान निश्चय ही कृपा करते है उसे शूद्र कहते है । तात्पर्य यह है कि भगवान के परम कृपा पात्र होने के कारण शूद्र शब्द को समस्त न करके भगवान ने पृथक् रखा । हिन्दू धर्म कितना उदार है । शुक्ल यजुर्वेद में एक ऐसा अद्‌भुत मंत्र है, जिसको शतपथ ब्रह्मण में धूप के लिए नियुक्त किया गया है । क्योंकि ऋषि को ज्ञान हैं कि यदि इस मन्त्र का अर्थ बोध हो जायेगा तो हिन्दू धर्म की संकीर्णता दुर्गन्ध उसी प्रकार दूर हो जायेगी, जैसे धूप से घर की दूर हो जाती है। वह मंत्र निम्नांकित है — "ॐ ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीदे बाहू राजन्यः कृतः ऊरु तदस्य यद्वैश्यः पदभ्यां शूद्रो अजायत ॥" (शु०य०वा०भा०शा० ३१-११) यहाँ पदभ्यां के अनुरोध से सर्वत्र पंचमी की कल्पना करनी पड़ेगी और अर्थ होगा कि "उस परमात्मा के मुख से ब्रह्मण उत्पन्न हुआ तथा भुजाओं से क्षत्रिय उत्पन्न किया गया, उस परमात्मा के ऊरु से वैश्य, और चरण से शूद्र उत्पन्न हुआ । भगवान के सभी अंग आनन्द मय है इसलिए मुख से उत्पन्न हुए ब्राह्मण की अपेक्षा चरण से उत्पन्न हुआ शूद्र अपवित्र है यह कहना अत्यन्त भ्रम है । लोक व्यवहार में भी चरण अपवित्र नही है । नही तो चरण पर ही प्रणाम क्यों किया जाता ? और चरणोदक क्यों लिया जाता ? पूज्यों के लिए चरण शब्द का प्रयोग क्यों

किया जाता ? भला जिन चरणों से प्रकट हुई गंगा सारे संसार का, पवित्र कर रही हैं, उनसे जन्म लेकर शूद्र अपवित्र क्यों ? इसलिए वर्ण व्यवस्था शास्त्रीय है, वह द्वेष के लिए नही प्रत्युत सामाजिक समरसता के लिए है। प्रत्येक हिन्दू अपने-अपने आधिकार में रहता हुआ श्रेष्ठ ही है ॥ श्री ॥

**संगति** — अब ब्राह्मण के स्वाभाविक गुण का भगवान निरूपण करते हैं—

**शमो दमस्तपः शौचं क्षान्तिरार्जवमेव च ।**
**ज्ञानं विज्ञानमास्तिक्यं ब्रह्मकर्म स्वभावजम् ।।**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ** — हे अर्जुन ! शम, दम, तप, शौच, क्षमा, सरलता, ज्ञान, विज्ञान और आस्तिकता ये ब्राह्मण के स्वभाविक कर्म हैं ।

**व्याख्या** — मन के निग्रह को शम कहते है । इन्द्रियों को विषय से हटाने को दम कहते हैं । सेव्य-सेवक भाव बोध को ज्ञान कहते है । भगवत तत्व के बोध को ही विज्ञान कहा गया है । लोक-परलोक पर विश्वास को आस्तिकता कहते हैं ॥ श्री ॥

**संगति** — अब क्षत्रिय के स्वाभाविक कर्म का वर्णन करते हैं ।

**शौर्यं तेजो धृतिर्दाक्ष्यं युद्धे चाप्यपलायनम् ।**
**दानमीश्वरभावश्च क्षात्रं कर्म स्वभावजम् ।।** १८/४३

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ** — हे अर्जुन ! शूरता, तेज, धैर्य, चतुरता, युद्ध में न भागना, दान और ईश्वर भाव अर्थात् प्रशासन ये क्षत्रिय के स्वाभाविक कर्म हैं ।

**व्याख्या** — "शत्रुद्वारा न पराजित होना यहाँ तेज है, दाक्ष्य, युद्धकौशल अथवा लोक परलोक के साधन में चतुरता अभिप्रेत है ॥ श्री ॥

**संगति** — अब भगवान वैश्य और शूद के कर्मका निरूपण करते हैं

**कृषिगौरक्ष्यवाणिज्यं वैश्यकर्म स्वभावजम् ।**
**परिचर्यात्मकं कर्म शूद्रस्यापि स्वभावजम् ।।** १८/४४

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ**—हे अर्जुन ! कृषि, गोरक्षा और वाणिज्य ये तीन वैश्य के स्वाभाविक कर्म हैं । भगवान की सेवा और (गौ-ब्राह्मण-ईश्वर में) सेव्य भाव रखना शूद्र का स्वाभाविक कर्म है ।

**व्याख्या** — यहाँ 'परिचर्या' शब्द भगवत् सेवा के लिये अभिप्रेत है, जैसे विदुर, शबरी, रैदास, सेन कबीरदास इत्यादि, भगवान की सेवा करके ही परम पद के अधिकारी बने ॥ श्री ॥

**संगति** — अब चार श्लोकों से अपने-अपने वर्ण के अनुसार कर्म करने का उपदेश करते हैं —

**स्वे स्वे कर्मण्यभिरतः संसिद्धं लभते नरः ।**
**स्वकर्मनिरतः सिद्धिं यथा विन्दति तच्छृणु ।। १८/४५**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ** — हे अर्जुन ! अपने-अपने वर्ण के अनुसार कर्म में लगा हुआ मनुष्य मेरी प्राप्तिरूप सिद्धि को प्राप्त कर लेता है । अपने कर्म में लगा हुआ साधक जैसे सिद्धि प्राप्त करता है वह मुझसे सुनो ।

**व्याख्या** — यहाँ "पूर्वादिभ्यो नवभ्यो वा" पा. आ. ७-१-१६, इस सूत्र से स्मिन् आदेश न होने के कारण, स्वे-स्वे रूप सिद्ध हुआ । इस श्लोक में प्रयुक्त सिद्धि शब्द भगवत् प्राप्ति के ही अभिप्राय में है ॥ श्री ॥

**संगति** — भगवान को तो सन्तुष्ट करना ही सम्पूर्ण वेदों का अर्थ है, इस तथ्य को ही भगवान स्पष्ट करते हैं -

**यतः प्रवृत्तिर्भूतानां येन सर्वमिदं ततम् ।**
**स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः ।। १८/४६**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ** — हे अर्जुन ! जिस परमात्मा से सम्पूर्ण प्राणियों की संसार में प्रवृत्ति अर्थात् उत्पत्ति हुयी है, जिस परमात्म के द्वारा यह जड़ चेतनात्मक संसार व्याप्त है, उन्हीं प्रभु को अपने कर्मरूप पुष्प से इष्ट देव बुद्धि से अर्पित करके मनु प्रोक्त धर्म में निष्ठावान मनुष्य सिद्धि प्राप्त कर लेता है ।

**व्याख्या** — उत्पत्ति और प्रवर्तन ये दो प्रवृत्ति के अर्थ हैं, "स्व कर्मणा" अपने वर्णाश्रमानुरूप कर्म से ही भगवान की पूजा करनी चाहिये ॥ श्री ॥

**संगति** — अब भगवान स्वधर्म निष्ठा की प्रसंशा करते हैं

**श्रेयान्स्वधर्मो विगुणः परधर्मात्स्वनुष्ठितात् ।**
**स्वभावनियतं कर्म कुर्वन्नाप्नोति किल्बिषम् ।। १८/४७**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ**—अच्छी प्रकार अनुष्ठित दूसरे के धर्म से लोक की दृष्टि से गुणरहित भी अपना धर्म श्रेष्ठ होता है । स्वभाव से नियत कर्म करता हुआ मनुष्य पाप को नहीं प्राप्त करता ।

**व्याख्या** — किल्बिष का अर्थ है पाप, भले लोक दृष्टि से शस्त्र त्याग सुन्दर हो और युद्ध निन्दित हो, परन्तु तुम्हारा स्वधर्म होने के कारण तुम्हारे लिये यही श्रेष्ठ है । यह तुम्हारे स्वभाव से नियत है, इसीलिये यह करने से तुम्हे पाप नहीं लगेगा ।

संगति — अब भगवान स्वाभाविक कर्म के त्याग का निषेध कर रहे हैं

**सहजं कर्म कौन्तेय सदोषमपि न त्यजेत् ।**
**सर्वारम्भा हि दोषेण धूमेनाग्निरिवावृताः ।। १८/४८**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ** — हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! दोष युक्त होने पर भी अपने वर्ण के स्वभाव से उत्पन्न कर्म को नहीं छोड़नाा चाहिये, क्योंकि धूयें से अग्नि की भाँति सभी कर्म और कर्मफल दोष से ढके हुये हैं ।

**व्याख्या** — जैसे अग्नि धूयें से ढका रहता है, इसी प्रकार सभी आरम्भ अर्थात् कर्म और कर्मफल सदोष हैं, निर्दोष तो केवल मैं ही हूँ, यही श्लोकार्थ है ।

संगति — अव भगवान श्रीकृष्ण दो श्लोकों से ज्ञाननिष्ठा की प्राप्ति कह रहे हैं।

**असक्तबुद्धिः सर्वत्र जितात्मा विगतस्पृहः ।**
**नैष्कर्म्यसिद्धिं परमां संन्यासेनाधिगच्छति ।।**

**सिद्धिं प्राप्तो यथा ब्रह्म तथाप्नोति निबोध मे ।**
**समासेनैव कौन्तेय निष्ठाज्ञानस्य या परा ।। १८/४९-५०**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ** — हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! सर्वत्र जिसकी बुद्धि आसक्ति रहित हो चुकी है, जिसने अपने मनको जीत लिया है, तथा संसार के पदार्थों से जिसकी स्पृहा समाप्त हो गयी है । ऐसा साधक काम्य कर्मों के त्याग से ही परम श्रेष्ठ नैष्कर्म्यरूप सिद्धि को प्राप्त कर लेता है । हे अर्जुन ! उस नैष्कर्म्य सिद्धि को प्राप्त हुआ साधक मुझ परब्रह्म को जैसे प्राप्त करता है, वह प्रकार भी मुझ से संक्षेप में सुनो । हे कुन्तीपुत्र ! जो ज्ञान की परमनिष्ठा मेरी प्रेम लक्षणा भक्ति है, उसे भी संक्षेप में सुनो ।

**व्याख्या** —यहाँ भगवान तृतीय अध्याय के चतुर्थ अध्याय में कहे हुये उस सिद्धान्त की और संकेत कर रहे हैं, जिसमें उन्होंने कहा था कि कर्मों के अनारम्भ से नैष्कर्म्य नहीं प्राप्त होता, भगवान कहते हैं कर्मों में अनासक्ति से नैष्कर्म्य प्रायृत होता है । भक्ति ज्ञान की परानिष्ठा है, क्योंकि ज्ञान वहीं टिक्ता है, जैसे श्रीराम सीताजी के हृदय में, एवं श्रीकृष्ण राधाजी के हृदय में विराजते हैं ।

**''मनस्वी तद्गतमना तस्या हृदि समर्पितः''**

**''जानकी उर मम वास है''**

संगति — अब चार श्लोकों से भगवान ज्ञाननिष्ठा की प्रकार कह रहे हैं—

बुद्धया विशुद्धया युक्तो धृत्यामानं नियम्य च ।
शब्दादीन्विषयांस्त्यक्तवा रागद्वेषौ व्युदस्य च।।

विविक्तसेवी लघ्वाशी यतवाक्कायमानसः ।
ध्यानयोगपरो नित्यं वैराग्यं समुपाश्रितः ।।

अहंकारं बलं दर्पं कामं क्रोधं परिग्रहम् ।
विमुच्य निर्ममः शान्तो ब्रह्मभूयाय कल्पते ।।
१८/५१-५२-५३

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ** — हे अर्जुन ! मेरे प्रेम से भावित विशुद्ध भक्ति से युक्त हुआ साधक, सात्विक धृति से मन को नियन्त्रित करके बन्धन के कारणरूप शब्द आदि विषयों को छोड़कर उनमें वर्तमान रागद्वेष त्यागकर एकान्त देश में रहता हुआ अल्पाहार करने वाला, वाणी-शरीर और मनपर नियन्त्रण करने वाला, निरन्तर ध्यान योग में तत्पर, वैराग्य का आश्रय लेकर स्थित, अहङ्कार पशुबल, गर्व, काम, क्रोध, धन अथवा पत्नी को छोड़कर संसार के प्रति ममता रहित परम शान्त श्रीवैष्णव मुझ ब्रह्म की सामीप्य मुक्ति के लिये योग्य हो जाता है ।

**व्याख्या** — यहाँ 'ब्रह्मणि भूयं ब्रह्म भूयं' यह सप्तमी समास ही समझना चाहिये, इस शब्द की १४-२७ में विशेष व्याख्या की जा चुकी है ।। श्री ।।

**संगति** — अब भगवान ब्रह्मभूत साधक की उपलब्धि का वर्णन कर रहे हैं —

ब्रह्मभूतः प्रसन्नात्मा न शोचति न काङ्क्षति ।
समः सर्वेषु भूतेषु यद्भक्तिं लभते पराम् ।। १८/५४

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ** — हे अर्जुन ! ब्रह्म के समीप निवास प्राप्त करने वाला साधक मन में प्रसन्न हो जाता है । वह किसी के प्रति शोक भी नहीं करता और किसी की इच्छा भी नहीं करता । वह सम्पूर्ण भूत प्राणियों मे समान भाव से रहता हुआ मेरी परम प्रेमलक्षणा भक्ति को प्राप्त कर लेता है ।

**व्याख्या** — "ब्रह्मभूत" भूत शब्द सत्ता का वाचक है, और सप्तमी का सामीप्य अर्थ है, "ब्रह्मणि भूतं, ब्रह्म समीपे निवासः यस्य स ब्रह्मभूतः" अर्थात् ब्रह्म के समीप निवास है जिसका, वही है ब्रह्मभूत । उसकी स्थिति विलक्षण हो जाती है, जैसा की सन्त श्री कबीर दास जी कहते हैं —

कबिरा मन निर्मल भया जैसे गंगा नीर ।
पाछे-पाछे हरि फिरें कहत कबीर-कबीर ।।

संगति — अव भगवान परम प्रेमलक्षणभक्ति को ही साध्यरूप में वर्णन कर रहे हैं —

भक्त्या मामभिजानाति यावान्यश्चास्मि तत्त्वतः ।
ततो मां तत्त्वतो ज्ञात्वा विशेते तदनन्तरम् ।।
१८/५५

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ — हे अर्जुन ! मैं जो हूँ, जिस प्रकार का हूँ, उस मुझ परमात्मा श्रीकृष्ण को भक्ति से ही 'तत्वतः' अर्थात् चिदचिद् विशिष्ट रूप में जान लेता है । इस प्रकार मुझे परमात्मा में वह प्रवेश कर लेता है, जिस प्रकार श्रीभुशुण्डी जी ने मुझ से अभिन्न श्री रामजी के उदर में प्रवेश किया था ।

व्याख्या — यहाँ अनन्तर शव्द पश्चात् वाची नहीं है, प्रत्युत "मां" का विशेषण है, अर्थात् जिसमें कोइ अन्तर अर्थात् व्यवधान नहीं है, ऐसे मुझ व्रह्म में प्रवेश कर लेता है। ॥ श्री ॥

संगति — अव भगवान अपनी प्रसन्नता का साधन कह रहे हैं —

सर्वकर्माण्यपि सदा कुर्वाणो मद्व्यपाश्रयः ।
मत्प्रसादादवाप्नोति शाश्वतं पदमव्ययम् ।। १८/५६

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ — हे अर्जन ! मेरी परम प्रेम लक्षणा भक्ति को प्राप्त करके सदैव सभी कर्मों को करता हुआ भी मुझ ही को उत्कृष्ट और अपकृष्ट सभी आश्रयों के रूप में स्वीकार कर श्रीवैष्णव साधक मेरे प्रसादसे विनाश रहित शाश्वत वैष्णव पद को प्राप्त कर लेता है ।

व्याख्या — "सर्वकर्माणि" अर्थात् मुझको ही सव कुछ मानकर मुझ में ही संसार की सभी ऊँची-नीची प्रीतियों को समेटकर साधक नित्य वैष्णव पद को प्राप्त कर लेता है । जैसे कबीरदास कहे तैं - "हरि मोर पिये मैं रामकी बहोरिया ।।

तुलसीदास जी तो नागरी की प्रीति भी वचन रचना नागर में समेना चाहते हैं-

"ज्यों सुभाय प्रिय लगती नागरी नागर नवीन को ।
त्यों मेरे मन लालसा करिये करुणानिधि पावन प्रेम पीनको ।।"

संगति — अव भगवान दो श्लोकों से अर्जुन को उनके कर्तव्य की आज्ञा देते है —

चेतसा सर्वकर्माणि मयि संन्यस्य मत्परः ।
बुद्धियोगमुपाश्रित्य मच्चित्तः सततं भव ।।
मच्चित्तः सर्वदुर्गाणि मत्प्रसादात्तरिष्यसि ।
अथ चेत्त्वमहंकारान्न श्रोष्यसि विनङ्क्ष्यसि ।। १८/५७-५८

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ — हे अर्जुन ! मुझको ही परम इष्ट देवता मानकर चित्त से सम्पूर्ण कर्मो को मुझमें समर्पित करके बुद्धियोग का अधिकता से आश्रय लेकर निरन्तर मुझमें चित्त लगाकर स्थित हो जाओ । इस प्रकार मुझमें चित्त लगाकर मेरी कृपा से सभी गहन संकटों को पार कर लोगे, यदि कदाचित् अहंकार से उद्धत होकर मेरी बात नहीं सुनोगे तो फिर निनष्ट हो जाओगे, अर्थात् मुझसे बहुत दूर हो जाओगे ।

व्याख्या — जब चित्त रिक्त होगा, तभी तो वह मुझमें समा सकेगा, या मैं उसमें समा सकूंगा । "मिच्चत्तः" शव्द में दो प्रकार से बहुव्रीहि होगा, "मयि चित्तं यस्य स मच्चित्तः" "अहं चित्ते यस्य स मच्चित्तः" भगवान क्रोध मुद्रा का नाट्य करते हुये कह रहे हैं, यदि मेरी बात नहीं सुनोगे तो नष्ट हो जाओगे, अर्थात् तव मैं तुम्हारे रथ का सारथी नहीं रहूँगा ॥ श्री ॥

संगति — मै क्यों नष्ट हो जाउंगा ? अर्जुन के इस प्रश्न का भगवान उत्तर दे रहे हैं —

यदहंकारमाश्रित्य न योत्स्य इति मन्यसे ।
मिथ्यैष व्यवसायस्ते प्रकृतिस्त्वां नियोक्ष्यति ।। १८/५९

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ — हे अर्जुन ! यदि तुम अहंकार का आश्रय लेकर गीता २-९ में कहे हुये 'न योत्स्ये' युद्ध नही करूंगा, इसीनिश्चय को मान रहे हो, तो तुम्हारा यह निश्चय भ्रम मूलक है । क्योंकि तुम्हारी क्षत्री प्रकृति तुम्हें दृढ़पूर्वक युद्ध कर्म में नियुक्त करेगी ही ।

व्याख्या — गीता २-९ में कहे हुये 'न योत्स्ये' अर्जुन के इसी वाक्य का भगवान अनुवाद कर रहे हैं, यह तुम्हारा अहंकार है ॥ श्री ॥

संगति— ऐसा क्यों होगा ? इस पर भगवान कहते हैं —

स्वभावजेन कौन्तेय निबद्धः स्वेन कर्मणा ।
कर्तुं नेच्छसि यन्मोहात्करिष्यस्यवशोऽपि तत् ।। १८/६०

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ** — क्योंकि हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! तुम मोहके वश होकर जो नहीं करना चाहते हो, वह भी अपने स्वभाव से उत्पन्न क्षत्रीय कर्म से बंधे हुये विवश होकर करोगे ।

**व्याख्या** — तुम स्वतन्त्र नहीं हो, अवश हो, "अकारः वासुदेवः तस्य वशः" अर्थात् तुम मेरे अधिन हो । मेरी इच्छा से क्षात्र कर्म तुम्हें बाँधेगा ॥ श्री ॥

**संगति**— अब दो श्लोकों से भगवान ईश्वर शरणागत की चर्चा कर रहे हैं — क्योंकि प्रपत्ति ही तीनों "काण्डों से युक्त गीता का सार है —

**ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति ।**
**भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारूढ़ानि मायया ॥**

**तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन भारत ।**
**तत्प्रसादात्परां शान्तिं स्थानं प्राप्स्यसि शाश्वतम् ॥ १८/६१-६२**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ** — हे अर्जुन्, यन्त्र पर आरूढ़ जीवों को माया से भ्रमाते हुये सम्पूर्ण भूतों के हृदय देश में अन्तर्यामी परमेश्वर निवास करते हैं । हे भरतवंशी अर्जुन ! सर्वभाव से उन्हीं परमात्मा के शरण मे जाओ । उनके प्रसाद से परमशान्ति और शाश्वत साकेत से अभिन्न गोलोक स्थान प्राप्त कर लोगे ।

**व्याख्या** — ज्ञान काण्ड में भी शरणागति से उपसंहार करके भगवान यही सिद्ध कर रहे हैं कि सम्पूर्ण गीता का ही नहीं, प्रत्युत सम्पूर्ण वेद का ही शरणागति तात्पर्य है । प्रथम षट्क के अन्त में "श्रद्धावान् भजते यो मां" द्वितीय षट्क के अन्त में "तमेव शरणं गच्छ" कहकर भगवान मुक्त कण्ठ से यही कहना चाहते हैं कि परमेश्वर की शरणागति ही वेदों का निर्विवाद शाश्वत सिद्धान्त है और यही तीनों काण्डों का पोषिचका है ॥ श्री ॥

**संगति** — इस प्रकार शरणागति को तीनों काण्डों का सार बताकर भगवान अर्जुन के मनोभाव की परीक्षा कर रहे हैं —

**इति ते ज्ञानमाख्यतं गुह्याद् गुह्यतरं मया ।**
**विमृश्यैतदशेषेण यथेच्छसि तथा कुरु ॥ १८/६३**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ** — हे अर्जुन ! इस प्रकार ज्ञान काण्ड के इन छः अध्यायों में तुम्हारे लिये गोपनीय से भी अति गोपनीय प्रपत्ति पर्यन्त ज्ञान की मेरे द्वारा व्याख्या की गयी । इसको पूर्ण रूप से अपने हृदय में विचार कर फिर जैसी इच्छा करते हो वैसा करो ।

**व्याख्या** — यहाँ भगवान अर्जुन के मनोभाव की परीक्षा कर रहे हैं, भगवान कहते हैं कि मैंने गोपनीय से भी गोपनीय ज्ञान की व्याख्या की है, पहले इस पर विचार कर लो, फिर जो चाहते हो करो, मैं कोई हठ नहीं करत, तुम्हारे बुलाने पर आया हूँ, तुम भेज दोगे चला जाउंगा। यहाँ भगवान उदासीनता का अभिनय कर रहे हैं ॥ श्री॥

**संगति** — इस प्रकार कहकर प्रभु के चुप हो जाने पर अर्जुन के मन को एक आघात लगा, वे सोचने लगे हाय ! इतना समर्पण करने पर भी मैं अभी भी प्रभुका कृपापात्र नहीं बन पाया, इस प्रकार ग्लानि सागर में मग्न होते हुये अपनी अश्रुधारा से प्रभु के श्रीचरणकमलों को स्नान कराते हुये अर्जुन को देखकर प्रपन्न पारिजात प्रभु तीन श्लोकों में सर्वगुह्यतम श्रीगीता जी का निष्कर्ष प्रस्तुत कर रहे हैं —

**सर्वगुह्यतमं भूयः शृणु मे परमं वचः ।**
**इष्टोऽसि मे दृढ़मिति ततो वक्ष्यामि ते हितम् ।। १८/६४**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ** — हे अर्जुन ! अब तुम फिर सर्व गुह्यतम मेरा परम श्रेष्ठ वचन सुनो, तुम मुझे वहुत प्रिय हो, अतः तुम्हारे लिये हितकर वचन ही कहूंगा।

**व्याख्या** — यह सभी गोपनीयों का गुह्यतम है, अर्थात् गीताशास्त्र गुह्य है, "ये इमं परमं गुह्यं" गीता १८/६८, ज्ञानगुह्यतर है "गुह्याद् गुह्यतरं" गीता १८/६३, पुरुषोत्तम योग गुह्यतम है "इति गुह्यतमं शास्त्रम्" १५-२० परन्तु यह शरणागति सर्वगुह्यतम है। 'परमं" यह वचन अत्यन्त आदरणीय है, आप कह क्यों रहे हैं? इस पर भगवान कहते हैं- "इष्टोऽसि" क्योंकिं तुम मेरे इष्ट देवता हो, इसीलिये जिसमें तुम्हारा हित हो वही कहूँगा ॥ श्री ॥

**संगति**— हे अर्जुन ! मैं असत्य नहीं बोलता, तुम्हारे समक्ष प्रतिज्ञा कर रहा हूँ—

**मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।**
**मामेवैष्यसि सत्यं ते प्रतिजाने प्रियोऽसि मे ।। १८/६५**

**रा०कृ०भा०सामान्यार्थ** — हे अर्जुन ! तुम मुझमें मनवाले हो जाओ, अथवा अपने मन में मुझे ही विराजमान करा लो, मेरे भक्त हो जाओ, मेरा ही पूजन करो और मुझे नमस्कार करो। इस प्रकार करके मुझे ही प्राप्त हो जाओगे, मैं तुम्हारे समक्ष सत्य प्रतिज्ञा करता हूँ तुम मुझे प्रिय हो।

**व्याख्या** — यहाँ भगवान चारो सिद्धान्तों का अभ्यास कर रहे हैं। "मन्मना भव" कर्मों का मुझमे समर्पण करके मेरा मनन करो, "मयि मनः यस्य स मन्मना, अहं मनसि यस्य स मन्मना" "मद्भक्तो भव" उपासना काण्ड से मेरा भजन करा"मद्याजी भव"

ज्ञानकाण्ड से मेरा यजन करो, अर्थात् संगतिकरण करके मुझमें प्रविष्ट हो जाओ। "मां नमस्कुरु" प्रपत्ति योग से मुझे नमस्कार करो, इसकी विशद व्याख्या गीता ९-३४ में की जा चुकी है ॥ श्री ॥

**संगति** — अव सम्पूर्ण शास्त्रार्थ के रहस्यरूप श्रीगीता का हृदयस्वरूप, सम्पूर्ण वेदान्तों का महातात्पर्य और सम्पूर्ण श्रीवैष्णवों को आननदप्रद सम्पूर्ण वैदिकवाङ्मयरूप क्षीरसागर का अमृत चरम सिद्धान्त रूप अन्तिम श्लोक प्रस्तुत कर रहे हैं सर्वसर्वेश्वर भगवान मोरमुकुटधारी गिरिधर श्रीकृष्ण —

**"सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ।**
**अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ।। १८/६६**

**रा०कृ०भा० सामान्यार्थ** — हे अर्जुन ! सभी कुल धर्मों, सम्प्रदाय धर्मों, जातिधर्मों, परिवार धर्मों, कुटुम्ब धर्मों तथा शरीर धर्मों को भी मुझ परमात्मा में समर्पित करके, मुझ परमात्मा के शरण में आ जाओ । मैं तुम्हें सभी पापों से मुक्त कर दूँगा, तुम शोक मत करो- तुम शोक मत करो ।

**व्याख्या** — यद्यपि द्वितीय अध्याय के सातवें श्लोक के भाष्य के समय मैंने इस शलसेक की व्याख्या कर दी है, फिर भी विद्वानों के आनन्द के लिये अति भक्तिपूर्ण हृदय से इस श्लोक की संक्षेप में व्याख्या करूंगा । परम कारुणिक भगवान श्री अर्जुन को श्री गीतामृत पिलाते हुये बोले, यहाँ धर्म शब्द कर्तव्य वाचक है, भगवान कहते हैं सम्पूर्ण कर्तव्यों की पहले परीक्षा करो, फिर उन्हें छोड़कर मेरी शरण में आओ । क्योंकि श्रुति कहती है । "परीक्ष्य लोकान् कर्मचितान् ब्रह्मणो निर्वेदमायात् " मुण्डक १-२-१२ अर्थात् कर्म से रचित लोकों की परीक्षा करके ब्राह्मण को वैराग्य लेना चाहिये । अथवा 'सर्वधर्म' शब्द में षष्ठी तत्पुरुष समास करना चाहिये, अर्थात् सभी वर्णों और आश्रमों के धर्मों को मुझ में समर्पित करके मेरे शरणागत हो जाओ । अथवा तुमने १-७ में कहा था "धर्म सम्मूढ़ चेताः" इसीलिये "सर्व कुटुम्बकान् धर्मान् सर्वधर्मान्" अपने सर्व कुटुम्बक धर्म को छोड़कर सर्वसमर्थ सर्वरक्षक मुझ परमात्मा को प्रपन्न हो जाओ । सम्पूर्ण गीता के चर्चा में व्यस्त होने से व्रज की चर्चा का अवसर नहीं मिला, अतः प्रभु व्रजवल्लीवल्लभ व्रज चर्चा के विना श्रीगीता को अपूर्ण मानते हुये, नामधातु विधा से व्रजकी चर्चा कर रहे हैं।

व्रज शब्द यहां व्रजाङ्गना परक है, जैसे व्रज देवियां सब कुछ छोड़कर मेरी शरण में आयीं, उसी प्रकार तुम भी जाति धर्म, कुल, धर्म सम्प्रदाय, धर्म परिवार, धर्म पति, धर्म पत्नी, धर्म भ्रातृ, धर्म पिता, धर्म देह, धर्म, गेह धर्म आदि सभी को छोड़कर मुझ

परमात्मा के शरण में आओ । मैं तुमकों "सर्व पापेभ्य:" सभी पापों से मुक्त करा दूंगा । "मा शुच:" शोक मत करो, शुच धातु यहाँ दिवादि प्रकरण मे पढ़ी हुयी पूति भावार्थक शुचि धातु है ' उसको लक्षणा से शोकार्थक माना गया है, क्योंकि यदि यहाँ 'शुच शोके' भ्वादि धातु मानी जायेगी तव तो 'लुङ् लकार में मा शोची: बन जायेगा । अत: यहाँ दिवादि शुचिर्धातु से ही लुङ् लकार मध्यम पुरुष में 'मा शुच:' बन सकेगा । क्योंकि दूरित् धातु से ही "दूरितो वा" पा. अ. ३-१-५७ सूत्र से अङ् होकर माङ् के योग में अड़ागम का निषेध करके 'मा शुच:' शव्द बनाया जा सकेगा । जो कुछ लोग "मामेकं शरणं व्रज" शव्द का मुझ अद्वितीय तत्व को रक्षक एकमात्र अद्वैततत्व निश्चित करो, ऐसा अनर्गल वमन करते हैं, वह असंगत है । क्योंकि व्रज धातु कहीं भी निश्चयार्थक नहीं सुना गया है । जो कुछ लोग दुराग्रहग्रस्त होने के कारण यह कहते हैं कि यहाँ भगवान ने प्रथम श्लोक में शरणागति की चर्चा की है, और अन्तिम श्लोक में, सन्यास योग की,' तो उन भगवद् विमुखों का यह जल्पन भी सर्वथा अन्यायपूर्ण है । क्योंकि "मामेकं शरणं व्रज" कहकर भगवान स्वयं ही अपने श्रीमुख से अन्तिम श्लोक में शरणागति को ही सिद्धान्तित कर रहे हैं ।

हे करुणाकर कृष्ण प्रणत जन हृदय विहारी
हे रुक्मिणीरमण हे चक्रसुदर्शन धारी ।
हे पारथ के सूत दूत हे देवकीनन्दन
हे कृष्णा के मीत भीत भय भूरि निकन्दन ।।
गीता भाष्य सनाथ करी मोहि शरण महँ लीजिये
रामचन्द्र आचार्य को अभय बाँह प्रभु दीजिये ।।श्री ।।

संगति — अब भगवान गीताध्याय शास्त्र का सम्प्रदाय कह रहे हैं —

"इदं ते नातपस्काय नाभक्ताय कदाचन ।
न चाशुश्रूषवे वाच्यं न च मां योऽभ्यसूयति ।। १८/६७

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ — हे अर्जुन ! यह गीताशास्त्र तपस्याहीन को तथा मेरी भक्ति से रहित प्राणी को कभी नहीं सुनाना चाहिये । और जो गुरुजनों की सेवा शुश्रूषा नहीं करता तथा जो मेरी निन्दा करता है, उसको भी इस गीता शास्त्र का उपदेश नहीं करना चाहिए ।

व्याख्या—क्योंकि गुह्य वही समझेगा, जो तपस्वी होगा, गुह्यता वह समझेगा, जो भक्त होगा, गुह्यतम होगा, और सर्वगुह्यतम वह समण सकेगा, जो मेरी निन्दा नहीं करेगा ॥ श्री ॥

संगति — अव भगवान गीताशास्त्र की फलश्रुति कह रहे हैं —

य इमं परमं गुह्यं मद्भक्तेष्वभिधास्यति ।
भक्तिं मयि परां कृत्वा मामेवेष्यत्यसंशयः ॥ १८/६८

रा०कृ०भा० सामान्यार्थ — हे अर्जुन ! जो श्री वैष्णव साधक मुझ परमात्मा में परम भक्ति करके इस परम गुह्य गीता ग्रन्थ को मेरे भक्त श्रीवेष्णवों के बीच कहेगा, वह मुझ परमात्मा कृष्ण को ही प्राप्‍ हो जायेगा, इसमें कोई सन्देह नहीं ।

व्याख्या — कुछ वस्तुयें गुह्य होकर भी पूज्य नहीं होतीं । और कुछ पूज्य होकर गुह्य नहीं होती । पर इस शास्त्र में पूज्यता और गुह्यता दोनों गुण हैं । ॥ श्री ॥

संगति — वह गीतागायक मेरा अत्यन्त प्रेम पात्र बन जाता है ये ही बात भगवान इस श्लोक में कह रहे हैं —

न च तस्मान्मनुष्येषु कश्चिन्मे प्रियकृत्तमः ।
भविता न च मे तस्मादन्यः प्रियतरो भुवि ॥ १८/६९

रा०कृ०भा०सामान्यार्थ — हे अर्जुन ! मनुष्यों में उस गीतागायक से अधिक मेरा कोइ प्रिय कार्य करने वाला नहीं है । और भविष्य में भी इस पृथ्वी पर उस गीता गायक से अधिक मेरा कोई प्रिय भी नहीं होगा ।

व्याख्या — अर्थात् गीता गायक ही मेरा सबसे अधिक प्रिय कार्य करता है, और वही मुझे सबसे अधिक प्रिय है ॥ श्री ॥

संगत्ति— भगवान पुनः फलश्रुति करह रहे हैं —

अध्येष्यते च य इमं धर्म्यं संवादमावयोः ।
ज्ञानयज्ञेन तेनाहंमिष्टः स्यामिति मे मतिः ॥ १८/७०

रा०कृ०भा०सामान्यार्थ — हे अर्जुन ! जो कोइ भक्त हम दोनों श्रीकृष्ण और अर्जुन के धर्ममय सम्वाद इस गीताशास्त्र को "धर्मक्षेत्रे" से "ध्रुवानीतिर्मनिर्मम" पर्यन्त आनुपूर्वि से कण्ठस्थ कर लेगा, उसके द्वारा मैं ज्ञान यज्ञ से पूजित होऊंगा, यही मेरी मान्यता है, अथवा ये ही मेरी पूजा है, या ये ही मेरी इच्छा है ।

व्याख्या — "अध्येष्यते" का अर्थ है कण्ठस्थ करना। "इति मे मतिः" यहाँ मति शब्द इच्छा और पूजा दोनों अर्थों मे है, भगवान कहते हैं गीता जी कण्ठस्थ करना ही मेरी पूजा है, और ये ही मेरी इच्छा का पालन भी है ॥ श्री ॥

संगति — अब भगवान गीता जी के श्रोता का पुण्य कहते हैं —

**श्रद्धावाननसूयश्च शृणुयादपि यो नरः ।**
**सोऽपि मुक्तः शुभांल्लोकान्प्राप्नुयात्पुण्यकर्मणाम् ॥**

रा०कृ०भा०सामान्यार्थ — भगवान कहते हैं हे अर्जुन! जो मनुष्य आस्तिक बुद्धि सम्पन्न होकर मेरी निन्दा न करते हुये, इस गीताशास्त्र का श्रवण करेगा, वह भी भवबन्धन से मुक्त होकर पुण्यकर्म करने वाले नित्य परिकर श्रीवैष्णवों के कल्याणप्रद लोकों को प्राप्त करेगा, ऐसा मेरा आशीर्वाद है।

व्याख्या — यहाँ श्रद्धा और अनसूया इन दोनों की अनिवार्यता कह रहे हैं, "प्राप्नुयात्" में भगवान का आशीर्वाद छुपा है ॥ श्री ॥

संगति — अब सम्पूर्ण गीताका श्रवण करा कर द्वारकाधीश श्रीकृष्ण प्रेम्पूर्वक अर्जुन से पूछते हैं-

**कच्चिदेतच्छ्रुतं पार्थ त्वयैकाग्रेण चेतसा ।**
**कच्चिदज्ञानसम्मोहः प्रनष्टस्ते धनञ्जय ॥ १८/७२॥**

रा० कृ० भा० सामान्यार्थ— हे पृथानन्दन अर्जुन ! क्या तुमने एकाग्र चित्तसे यह गीताशास्त्र सुना ? हे धनञ्जय ! क्या तुम्हारा अज्ञानजनित यह मोह पूर्णरूप से नष्ट हो गया ?

व्याख्या—प्रथमाध्याय के पच्चीसवें श्लोक में सर्वप्रथम प्रभुने अर्जुनको पार्थ शब्द से सम्बोधित किया था, विश्राममें भी पार्थ सम्बोधन कर रहे हैं। धनञ्जय शब्द मंगलार्थक है, भगवान कहते हैं अर्जुन ! तुमने पूर्व में भी धन जीता था, और इस युद्धमें भी विजयी बनकर धनञ्जय नाम चरितार्थ कर लोगे। ॥ श्री ॥

संगति— अब अर्जुन अपने मोहको समाप्त करके सम्पूर्ण गीताशास्त्र के धारणकी सूचना देते हुये भगवान की आज्ञा पालनका महासंकल्प लेकर प्रतिज्ञा कर रहे हैं-

**नष्टो मोहः स्मृतिर्लब्धा त्वत्प्रसदान्मयाच्युत ।**
**स्थितोऽस्मि गतसन्देहः करिष्ये वचनं तव ॥ १८/७३॥**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—** अर्जुन कहते हैं हे अच्युत परमात्मा श्रीकृष्ण ! आपके प्रसादसे मेरा मोह नष्ट हो गया, मेरी खोयी हुईसेवक सेव्य भावरूप नष्ट हो गया है, वह सन्देह शून्य मैं अर्जुन कुरूक्षेत्रकी भूमिमें स्थित हूँ, और आपकी आज्ञाका पालन करूँगा । यह वाक्य कहते-कहते अर्जुन ने गाण्डीव उठा लिया ।

**व्याख्या—** सर्व प्रथम गीता १-२१ में 'रथं सापपमेंऽच्युत' कहकर अर्जुन ने भगवान को अच्युत सम्बोधन दिया था, और अव विश्राम में भी 'मयाऽच्युत' कहकर यह कह रहे हैं कि प्रभो मैं भले ही च्युत हुआ, पर आप अच्युत ही रहें । और आज मैं भी आपका शरणागत होकर अच्युत गोत्र हो गया । मेरा मोह नष्ट हो गया है । मुझे स्मृति मिल गयी, मेरा सन्देह दूर हो गया, अव मैं स्थित हूँ, पहले कहा था 'न च शक्नोम्यवस्थातुं' आज कहते हैं "स्थितोऽस्मि" मैं स्थित हूँ । अव क्या करोगे ? इस पर कहते हैं 'करिष्ये' करूँगा, क्या करोगे ? तव कहते हैं वचनं तव 'जिसमें आपका वचन है वही करूँगा । अर्थात् आपने युद्धयस कहा है मैं युद्ध करूँगा । 'करिष्ये' यह संकल्प वाक्य है जैसे 'अहं सन्ध्यां करिष्ये' उसी प्रकार अर्जुन संकल्प करते हैं । जैसे लोग कुछ लेकर संकल्प करते हैं, उसी प्रकार अर्जुन ने गाण्डीव हाथ में लेकर संकल्प किया । ॥ श्री ॥

**संगति—** अव कथा प्रसंग को संगत करने के लिये सञ्जय पाँच श्लोकों मे अपना मन्तव्य कर रहे हैं-

**इत्यहं वासुदेवस्य पार्थस्य च महात्मनः ।**
**संवादमिममश्रौषमद्भुतं रोमहर्षणम् ।। १५/७४।।**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—** संजय कहते हैं हे धृतराष्ट्र ! इस प्रकार से मैंने वसुदेवनन्दन श्रीकृष्ण, तथा महात्मा अर्जुन के इस अद्भुत रोमाञ्चकारी सम्वादको सुना ।

**व्याख्या—** संजय कहते है कि इसमें आपको अप्रामाणिकी आशंका नहीं होनी चाहिये । मैंने श्रीकृष्ण अर्जुन संवाद को स्वयं सुना है । इसे सुनकर मुझे आश्चर्य भी हो रहा था, और रोंगटें भी खड़े हो रहे थे ॥ श्री ॥

**संगति—**तुमने दूररहकर भी कैसे सुना ? इस पर संजय कहते हैं-

**व्यासप्रसादाच्छ्रुतवानेतद्गुह्यमहं परम् ।**
**योगं योगेश्वरात् कृष्णात् साक्षात्कथयतः स्वयम् ।। १८/७५**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—** हे राजन ! मैंने व्यासदेवके प्रसाद से साक्षात् अपने श्रीमुखसे कहते हुये, योगेश्वर श्रीकृष्ण से ही इस गोपनीय योगशास्त्र श्रीगीताजी का श्रवण किया ।

**व्याख्या—** यहाँ संजय ने नियमपूर्वक गीताशास्त्रका श्रवण किया इसीलिये "आख्यातोपयोगे" पा० अ० १-४-२९ सूत्र से कृष्णात् शब्द से पञ्चमी हुयी ॥ श्री ॥

**संगति—** अब संजय दो श्लोकों से अपनी अनुभूति कह रहे हैं-

**राजन् संस्मृत्य संस्मृत्य संवादमिममद्भुतम् ।**
**केशवार्जुनयोः पुण्यं हृष्यामि च मुहुर्मुहुः ॥ १८/७६॥**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—** हे राजन् ! भगवान श्रीकृष्ण एवं अर्जुन के इस पवित्र उत्तम सम्वादको बार-बार सम्यक सम्पूर्णता से मरण करके मैं बारम्बार रोमाञ्चित हो रहा हूँ ।

**व्याख्या—** यहाँ संजय इस संवाद की आलौकिताका स्मरण कर रहे हैं, कहते हैं राजन ! मैं उसे भूल नहीं पा रहा हूँ ॥ श्री ॥

**संगति—** इतना ही नहीं वह विराट् रूप भी कितना अलौकिक था—

**तच्च संस्मृत्य संस्मृत्य रूपमत्यद्भुतं हरेः ।**
**विस्मयो मे महान् राजन् हृष्यामि च पुनः पुनः ॥ १८/७७॥**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—** हे राजन् ! अर्जुनको दिखाये गये श्रीहरि के उस अत्यन्त अद्भुत रूपको स्मरण कर-करके मुझे महान विष्मय हो रहा है, और मैं बारम्बार रोमाञ्चित तथा प्रसन्न हो रहा हूँ ।

**व्याख्या—** यहाँ सञ्जय अभिप्राय यह है कि धृतराष्ट्र ! तुम्हारा यही दुर्भाग्य है कि जिसने प्रभुको देखा तुम उसे भी नहीं देख पा रहे हो । और गीता जी का एक अक्षर भी तुम नहीं समझ सके, पर मैं धन्य-धन्य हो रहा हूँ ॥ श्री ॥

**संगति—**अब संजय धृतराष्ट्र के प्रति अपना निर्णय कहते हैं-

**यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः ।**
**तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुव नीतिर्मतिर्मम ॥ १८/७८॥**

**रा० कृ० भा० सामान्यार्थ—** हे राजन् ! आपकी विजयाभिलाषा आकाश पुष्पकी भाँति निरर्थक ही है, क्योंकि जिस युधीष्ठिर के पक्षमें 'योगेश्वर भगवान श्रीकृष्ण सारथी हैं, तथा जिस युधीष्ठिर दल में अर्जुन जैसे धनुर्धर रथी हैं । वहीं पर अखण्ड राजलक्ष्मी हैं, वहीं पर निर्विघ्न विजय है, वहीं पर अविन्चल ऐश्वर्य है, और वहीं स्थीर राजनीति है ऐसा मेरा मन्तव्य है ।

**व्याख्या—** योगेश्वर शब्दमें दो समास होंगे, योगानां ईश्वर, योगवतां ईश्वरः भगवान कर्मयोग भक्तियोग ज्ञानयोग और प्रपत्ति योग के ईश्वर हैं। अथवा भगवान योगियों के ईश्वर हैं, अर्थात् जहाँ भक्त और भगवान दोनो हों वहाँ विजय निर्विवाद है। यहाँ चार शब्दों से चार परिणाम कहे गये, योगश्वर से श्रीकृष्ण से विजय, पार्थ से भूति, और धनुर्धर से नीति।

श्री गिरिधर मुख चन्द्रचारुज्योत्स्ना यह गीता
गिरिधर करी सुभाष्य मण्डिता परम पुनीता ।
अष्टादशाध्याय कलित सुषमा छवि छाई
सकल शास्त्र सिद्धान्त विमल वेदान्त सुहाई ।।
रामानन्दचार्य पद कमल रेणु शिर धरि
राघव कृपा सुभाष्य यह राम भद्र आचार्य करि ।।

इति श्रीचित्रकूटतुलसीपीठाधीश्वरजगद्गुरूरामानन्दाचार्य स्वामीरामभद्राचार्य प्रणीते श्रीराघवकृपाभाष्येश्रीमद्भगवद्गीतासुअष्टादशोऽध्यायः ।

श्रीराघवः शन्तनोतु



# अद्भुत ग्रन्थ गीता

श्रीमद्भागवत भगवान् श्रीकृष्ण का लीला-विग्रह है तो श्रीमद्भगवद्गीता उनकी वाणी का सरस स्निग्ध विलास। गीता साक्षात् श्रीभगवान् की दिव्य वाणी है। या स्वयं पद्मनाभस्य मुखपद्माद्विनिःसृता। इसकी महिमा अपार है, अपरिमित है। इसका ठीक-ठीक अशेष वर्णन शेष, महेश, गणेश के लिये भी दुष्कर है। अन्य साधनाओं से हीन व्यक्ति भी गीता का पारायण करके भव-सागर को पार कर जाता है, जन्म-मरण के चक्कर से छूट जाता है, जो कि यह ठहरी 'भवद्वेषिणी'। भगवान् ने अर्जुन को गीता का उपदेश दिया। वस्तुतः गीता भगवान् का साक्षात् स्वरूप है, भगवान् की वाङ्मयी वाणी साक्षात् वाङ्मयी मूर्ति है। यही कारण है कि सकल शास्त्रमयी गीता शास्त्रों से शास्त्र-समवायों से बढ़कर है, श्रेष्ठ है। "या स्वयं पद्मनाभस्य" का स्वयं शब्द इसी तथ्य की ओर संकेत करता है।

इतिहास-पुराण आदि गीता के गौरव-गाथा से भरे पड़े हैं। संसार की प्रायः समस्त समृद्ध भाषाओं में इसका अनुवाद किया गया है। जितनी विभिन्न भाषाओं में गीता का अनुवाद हुआ है, उतनी भाषाओं में विश्व के किसी ग्रन्थ-रत्न का अनुवाद आज तक नहीं हुआ है। सारे विश्व ने मानो गीता को मुकुट-मणि बना रक्खा है। भारत में किसी भी आचार्य का ग्रन्थ तब तक प्रशस्त नहीं माना जाता जब तक कि वह गीता की व्याख्या अपने पक्ष में प्रस्तुत नहीं करता। शङ्कराचार्य, रामानुजाचार्य एवं वल्लभाचार्य आदि आचार्यों ने गीता की व्याख्या कर अपने-अपने मत को पुष्ट एवं प्रबल बनाने का प्रयास किया है। सच तो यह है कि गीता किसी पन्थ, संप्रदाय या मत-विशेष का पोषक ग्रन्थ नहीं है। यह सार्वभौम है, सार्वजनीन है और है प्राणिमात्र के कल्याण का साधक ग्रन्थ-रत्न। रत्न किसी एक देश के नहीं हुआ करते। गीता अपने इसी महत्त्व के कारण प्रस्थान-त्रयी में परिगणित की जाती है— गीता, उपनिषद् और ब्रह्मसूत्र। यही कारण है कि भारत का कोई भी आस्तिक दर्शन तब तक महत्त्व न पा सका जब तक उसने गीता माता की अङ्गुलि पकड़ कर चलने का अभ्यास नहीं किया, गीता के स्निग्ध अञ्चल की छाया को अपनी ओढ़नी (प्रावरण) नहीं बनाया। गीता का भली-भाँति ज्ञान हो जाने पर सारे शास्त्रों का तात्त्विक ज्ञान अपने-आप हो जाता है, उसके लिये अलग से परिश्रम करने की आवश्यकता नहीं रह जाती।

गीता ज्ञान का अथाह समुद्र है। इसके अन्दर ज्ञान का अनन्त भण्डार भरा पड़ा है। इसका तत्त्व समझने में बड़े-बड़े दिग्विजयी विद्वान् और तत्त्वज्ञों को भी दिग्भ्रम हो जाया करता है। उनकी वाणी भी कुण्ठित हो जाती है, क्योंकि इसका पूर्ण रहस्य भगवान् श्रीकृष्ण ही जानते हैं। उसके बाद कहीं इसके सङ्कलनकर्ता व्यास तथा श्रोता अर्जुन का क्रम आता है। ऐसी अगाध रहस्यमयी गीता का आशय और महत्त्व समझना सामान्य मानव के लिये ठीक वैसे ही है जैसे एक साधारण पक्षी का अनन्त आकाश का पता लगाने के लिए प्रयास करना, उड़ान भरना।

अस्तु ! प्रातः स्मरणीय, सन्त-मणिमाला के मध्यमणि जगद्गुरु स्वामी रामभद्राचार्य जी महाराज ने गीता की सर्वाङ्गपूर्ण भक्तिमयी व्याख्या "श्रीराघवकृपाभाष्यम्" प्रस्तुत कर विद्वानों एवं सामान्य जनों के उपकार का जो सफल प्रयास किया है इसके लिये देश और विशेषकर वैष्णव समाज उनका चिर कृतज्ञ रहेगा।

डॉ० रमाशङ्कर त्रिपाठी

प्रकाशक— तुलसीपीठ, चित्रकूट, सतना (म०प्र०)।
मुद्रक— पाण्ड्या ऑफसेट, वैजनत्था, वाराणसी।